॥ १४५ ॥ एकवचनं सम्बुद्धिः । २ । ३ । ४९ । सम्बोधने प्रथमाया एकवचनं सम्बुद्धिसंज्ञं स्यात् ॥

सम्बोधन के विषे जो प्रथमा का एकवचन सो सम्बुद्धिसंज्ञक होय । रामसु यहां सु की सम्बुद्धि संज्ञा भई ।

१४६ ॥ यस्मात् प्रत्ययविधिस्तदादिप्रत्ययेऽङ्गम् । १ । ४ । १३ । य प्रत्ययो यस्मात् क्रियते तदादि शब्दस्वरूपं तस्मिन् प्रत्यये परेऽङ्गसंज्ञं स्यात् ।

जो प्रत्यय जिस प्रकृति से विधान करें यदि वही प्रत्यय उस से परे हो तो उस प्रकृति की अङ्गसंज्ञा होवे ।

॥ १४७ ॥ एङ्ह्रस्वात् सम्बुद्धेः । ६ । १ । ६९ । एङन्ताद्ध्रस्वान्ताच्चाङ्गाद्धल्लुप्यते सम्बुद्धिश्चेत् । हे राम हे रामौ हे रामाः ॥

एङन्त वा ह्रस्वान्त अङ्ग से परे जो हल् तिसका लोप हो यदि वह सम्बुद्धि का अवयव होय तो । राम सु ११ ४ = रामस् अङ्ग संज्ञा १४६ तब स का लोप है राम विद्यार्थियों को याद रखना चाहिये कि सम्बोधन में ह शब्द का प्रयोग होता है ।

॥ १४८ ॥ अमि पूर्वः । ६ । १ । १ ०७ । अकोऽम्यचि पूर्वरूपमेकादेशः । रामम् । रामौ ॥

अक् प्रत्याहार से परे अम् सम्बन्धी अच् हो तो पूर्व पर के स्थान में पूर्व रूप एकादेश होय । द्वितीया में राम + अम् = रामम् । दो वचन में रामौ ।

१४९ । लशक्वतद्धिते ।१।३।८। तद्धितवर्जप्रत्ययाद्या लशकवर्गा इतः स्युः

तद्धित भिन्न प्रत्यय के आदि में जो ल श क वा कवर्ग सो इत्संज्ञक होवें । राम + शस् = रामशस् ।

॥ १५ ॥ तस्माच्छसो नः पुंसि । ६ । १ । पूर्वसवर्णदीर्घात् परो यः शसस्सस्तस्य नः स्यात् पुंसि ॥

पूर्वसवर्णदीर्घ से परे जो शस प्रत्यय का स् तिसको नकार होय पुल्लिङ्ग में । राम + अस् १ ३ = रामास् = रामान् ।

॥ १५१ ॥ अट्कुप्वाङ्नुम् व्यवायेऽपि । ८ । ४ । २ अट् कवर्गः पवर्ग आङ् नुम् एतैर्व्यस्तैर्यथासम्भवमिलितैश्च व्यवधानेऽपि रषाभ्यां परस्य नस्य णः समानपदे । इतिप्राप्ते ॥

अट् प्रत्याहार के वर्ण, कवर्ग, पवर्ग, आङ् और नुम् ये पृथक् पृथक् हों वा यथा संभव मिले हों तो समान पद में विद्यमान् जो रेफ वा षकार तिससे परे जो न तिस को ण आदेश होय। रामान् यहां णत्व पाया।

॥ १५२ ॥ पदान्तस्य। ८। ४। ३७। नस्य णो न। रामान्

पद के अंत में वर्तमान जो न तिस को ण आदेश न होय। इसलिये रामान् में न भया।

॥ १५३ ॥ टाङसिङसामिनात्स्याः। ७। १। १२। अदन्ताट्टादीनामिनादयः स्युः णत्वं। रामेण॥

ह्रस्व अकारान्त अङ्ग से परे जो टा, ङसि और ङस् तिन को क्रम से इन, आत् और स्य आदेश होवें। राम+टा=राम इन ३२, १५१=रामेण

॥ १५४ ॥ सुपि च। ७। ३। १०२। यञादौ सुप्यतोऽङ्गस्य दीर्घः। रामाभ्याम्।

यञ् प्रत्याहार के वर्ण आदि में हैं जिन के ऐसा सुप् प्रत्यय परे रहे तो अदन्त अङ्ग को दीर्घ होय। राम+भ्याम्=रामाभ्याम्

॥ १५५ ॥ अतो भिस ऐस्। ७। १। ९। अनेकाल् शित् सर्वस्य। रामैः।

भिस् को ऐस् आदेश होय, यदि उसके पूर्व अदन्त अङ्ग रहे तो ऐस् में अनेक अल् हैं इस कारण सम्पूर्ण भिस् को ऐस् भया, तब राम+ऐस् ३८, १२०, १०८ रामैः अब चतुर्थी के रूप लिखते हैं राम+ङे तब

॥ १५६ ॥ ङेर्यः। ७। १। १३। अतोऽङ्गात् परस्य ङेर्यादेशः॥

ङे को य आदेश होय यदि उसके पूर्व अदन्त अङ्ग रहे। राम+य ऐसा भया तब।

॥ १५७ ॥ स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ। १। १। ५६। आदेशः स्थानिवत् स्यान्न तु स्थान्यलाश्रयविधौ। इति स्थानिवत्त्वात् सुपि चेति दीर्घः। रामाय। रामाभ्याम्॥

आदेश स्थानी के समान होय अर्थात् जो धर्म स्थानी में है वह आदेश पर भी आवे यदि स्थानी के अवयव वा तद रूप अल् के धर्म को मान कर कार्य करना होय तो न होय। रामाय यहां ङे के स्थान में जो यकार भया है, सो भी इस सूत्र से अर्थात् ङे में जो सुप् है, वह आया। तब सुप् को मानकर दीर्घ १५४ भया रामाय। रामाभ्याम्।

॥ १५८ ॥ बहुवचने झल्येत्। ७। ३। १०३। झलादौ बहुवचने

सुप्यतोऽङ्गस्यैकार । रामेभ्य । सुपि किम् । पचध्वम् ॥

झल् प्रत्याहार है आदि में जिस के ऐसा बहुवचन सुप् परे हो तो अदन्त अङ्ग को एकार आदेश होवे। राम+भ्यस = रामेभ्य। इस सूत्र में सुप् ग्रहण से पचध्वम् यहां एकार न हुआ। क्योंकि ध्वम् तिङ् प्रत्यय है जिसका वर्णन आगे किया जायेगा अब पञ्चमी के रूप लिखते हैं। राम+ङसि तब

॥ १५९ ॥ वाऽवसाने । ८ । ४ । ५६ । अवसाने झलां चरो वा। रामात् रामाद् रामाभ्याम् । रामेभ्य । रामस्य ।

झल् को विकल्प से चर होय यदि अवसान परे रहे तो। राम+ङसि१११ = राम+आत् ५२ = रामात् वा रामाद् रामाभ्याम् रामेभ्य षष्ठी का एक वचन। राम+ङस् = १५१ राम+स्य १५१ = रामस्य।

॥ १६ ॥ ओसि च । ७ । ३ । १ ४ । अतोऽङ्गस्यैकार । रामयो ।

यदि ओस विभक्ति परे रहे तो ह्रस्व अकारान्त अङ्ग को एकार होय। राम+ओस = रामे ओस् ६ = रामयो

॥ १६१ ॥ ह्रस्वनद्यापो नुट् । ७ । १ । ५४ । ह्रस्वान्तान्नद्यन्तादाबन्ताच्चाङ्गात् परस्यामो नुडागम ॥

आम को नुट् आगम होय यदि उस से पूर्व ह्रस्वान्त नद्यन्त वा आबन्त अङ्ग हो। राम+आम् तब राम+नाम्

॥ १६२ ॥ नामि । ६ । ४ । ३ । अजन्ताङ्गस्य दीर्घ । रामाणाम । रामे । रामयो । एवं कृते ॥

यदि नाम् (नुट आगम से षष्ठी बहुवचन आम् का नाम भया हो) परे रहे तो अजन्त अङ्ग को दीर्घ होय। राम+नाम् = रामानाम् १११ = रामाणाम।

॥ १६३ ॥ आदेशप्रत्यययो । ८ । ३ । ५९ । इण्कुभ्यां परस्यापदान्तस्यादेश प्रत्ययावयवश्च यस्सस्तस्य मूर्धन्यादेश । ईषद्विवृतस्य सस्य तादृश एव ष । रामेषु । एवं कृष्णादयोऽप्यदन्ता ॥

इण् प्रत्याहार वा कवर्ग से परे जो अपदान्त आदेश रूप सकार वा अपदान्त प्रत्यय का अवयव सकार तिसको मूर्धन्य षकार होवे। रामसु+१६ रामेसु ईषद्विवृत प्रयत्नवान् दन्त्य सकार के समान मूर्धन्य षकार है इस लिये षकार ही आदेश भया तब रामेषु सिद्ध भया। ऐसे ही कृष्ण, देव मुकुन्द यतीन्द्र सुरेन्द्र आदि अकारान्त शब्दों के

रूप भी जानो। विद्यार्थियों को यह अवश्य स्मरण रखना चाहिये कि जिस शब्द में र या ष रहे उस को णत्व १५१ होता है और में नहीं।

॥ १६४ ॥ सर्वादीनि सर्वनामानि। १ । १ । २७। सर्व विश्व उभ उभय डतर डतम अन्य अन्यतर इतर त्वत् त्व नेम सम सिम। पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायामसञ्ज्ञायाम्। स्वमज्ञातिधनाख्यायाम्। अन्तरं बहिर्योगोपसंव्यानयोः। त्यद् तद् यद् एतद् इदम् अदस् एक द्वि युष्मद् अस्मद् भवतु किम ॥

सर्व आदि जो शब्द स्वरूप हैं सो सर्वनाम सञ्ज्ञक होंय।

सर्व सपूर्ण। विश्व सपूर्ण वा ससार। उभ दो। उभय दो अवयव विशिष्ट। डतर, डतम, ये दोनों प्रत्यय हैं इन से वे शब्द लिये जाते है जिन के अन्त्य में पूर्वोक्त प्रत्यय होय जैसे कतर कतम। अन्य दूसरा। अन्यतर दो मे एक। इतर दूसरा। त्वत् दूसरा। त्व दूसरा। नेम आधा। सम सपूर्ण। सिम सपूर्ण। यदि पूर्व पर अवर दक्षिण उत्तर अपर अधर ये सात शब्द व्यवस्था मे हों वा सञ्ज्ञा मे न हों तो सर्वादि गण में इनका पाठ जानो। उस स्व शब्द का सर्वादि गण मे ग्रहण है जिसका अर्थ आत्मा वा आत्मीय है यदि ज्ञाति वा धन अर्थ हो तो नही। अन्तर शब्द का अर्थ जो बहिर्योग वा उपसंव्यान हो तो जानो कि वह सर्वादिगण का है। त्यद् वह। तद् वह। यद् जो। एतद् यह। इदम् यह। अदस् वह। एक एक। द्वि दो। युष्मद् तू। अस्मद् मैं। भवतु आप। किम् कौन्। इन को भी सर्वादि गण में जानो।

॥ १६५ ॥ जस शी। ७। १। १७। अदन्तात् सर्वनाम्नो जसः शी स्यात्॥ अनेकाल्त्वात् सर्वादेश। सर्वे॥

अदन्त सर्व नाम से परे जो जस् तिसको शी (ई) आदेश होय। सर्व+जस्= सर्व+ई३२=सर्वे

१६६॥ सर्वनाम्न स्मै। ७। १। १४। अत सर्वनाम्नो ङे स्मै। सर्वस्मै।

अदन्त सर्व नाम से परे जो ङे तिसको स्मै आदेश होय। सर्व+ए=सर्वस्मै।

॥ १६७॥ ङसिङ्योः स्मात्स्मिनौ। ७। १। १५। अतः सर्वनाम्न एतयोरेतौ स्त। सर्वस्मात्।

अदन्त सर्वनाम से परे जो ङसि और ङि तिन को क्रम से स्मात् और स्मिन् आदेश होय। सर्व+ङसि=सर्वस्मात्।

॥ १६८ ॥ आमि सर्वनाम्नः सुट ।७।१।५२। अवर्णान्तात् परस्य सर्वनाम्नो विहितस्यामः सुडागम । एत्वे षत्वे सर्वेषाम् । सर्वस्मिन् । शेषं रामवत् । एवं विश्वादयोऽप्यदन्ता । उभशब्दो नित्यं द्विवच नान्त' । उभौ २ । उभाभ्याम ३ । उभयो २ । तस्येह पाठो ऽकजर्थः । डतरडतमौ प्रत्ययौ प्रत्ययग्रहणे तदन्तग्रहणमिति तदन्ताग्राह्याः । नेम इत्यर्धे । सम सर्वपर्याय', तुल्यपर्यायस्तु न, समानामिति ज्ञापकात् ।

अवर्णान्त सर्वनाम से परे जो आम तिसको सुट् ( स् ) आगम होय । सर्व + आम् = सव + साम्१६ = सर्वे + साम्१६१ = सर्वेषाम् । सर्व + ङि १६० = सर्वस्मिन् सर्व शब्द के शेष रूप राम शब्द के समान जानने । इसी तौर विश्व आदि अदन्त सर्वनाम शब्द के रूप होते हैं । उभ शब्द का प्रयोग सदा द्विवचन में होता है । उभौ उभौ उभाभ्यां३ उभयो' २ । उभ नाम का पाठ एकवचन और बहुवचन ही में होता है तो द्विवचनान्त उभ शब्द का ग्रहण सर्वादि गण में मानने का तात्पर्य यह है कि इस को टि के पूर्व अकच् प्रत्यय होता है यदि उभ शब्द सर्वनाम में परिगणित न होता तो इसकी टि के पूर्व अकच् भी नहीं हो सकता इसलिये सर्वादिगण में पाठ मानागया । डतर और डतम प्रत्यय हैं । जहां प्रत्यय का ग्रहण हो वहां जिस शब्द के अन्तमें वह प्रत्यय होता हो उस प्रत्ययांत शब्द का ग्रहण होता है इस कारण सर्वादिगण में डतर और डतम व डतरान्त और डतमान्त शब्द का ग्रहण होता है । नेम शब्द का अर्थ आधा है । सम शब्द सर्व के अर्थ में सव नाम है पर तुल्य अर्थ में नहीं क्योंकि तुल्य अर्थ में समानाम् १० ऐसा सूत्रकार ने लिखा है यदि होता तो समेषाम् हो जाता ।

॥ १६९ ॥ पूर्वपरावरदक्षिणोत्तरापराधराणि व्यवस्थायामसंज्ञायाम् १।१।३४। एतेषां व्यवस्थायामसंज्ञायां सर्वनामसंज्ञा गणसूत्रात् सर्वत्र या प्राप्ता सा वसि वा । पूर्वे । पूर्वाः । असंज्ञायां किम् । उत्तराः । कुरवः । स्वाभिधेयापेक्षावधिनियमो व्यवस्था । व्यवस्थायां किम् । दक्षिणा गायकाः । कुशला इत्यर्थः ।

गण सूत्र से पूर्वादि शब्दोंको प्राप्त भइ जो सर्व नाम संज्ञा सो जस् परे रहते विकल्प से होय यदि पूर्वादि शब्द व्यवस्था वा असंज्ञा अर्थ में रहे । पूर्वे पूर्वाः यदि संज्ञा से भिन्न न कहना तो उत्तरा कुरव वहां भी दो रूप अर्थात् उत्तर उत्तरा हो जाते क्योंकि

यह उत्तर शब्द बाह्यदेश का वाचक है। व्यवस्था उसे कहते हैं जो पूर्वादिशब्दों के अर्थ से अपेक्षित सामान्य नियत का निश्चय है। व्यवस्था कहने से दक्षिणा गायका' यहां दक्षिणे दक्षिणा। न भया, क्योंकि दक्षिण ही देश के गानेवाले कुशल होते हैं यहा व्यवस्था अर्थ है।

१७० ॥ स्वमज्ञातिधनाख्यायाम्। १। १। ३५। ज्ञातिधनान्यवाचिन. स्वशब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा। स्वे स्वा. ॥ आत्मीया आत्मान इति वा। ज्ञातिधनवाचिनस्तु स्वाः ज्ञातयोऽर्थौ वा ॥

वन्धु और धन अर्थ को छोड अन्य अर्थ में वर्तमान स्व शब्द की सर्वनाम सञ्ज्ञा विकल्प से हो यदि जस् परे रहे तो स्वे स्वा' अर्थात् आप वा अपना। वन्धु और धन अर्थ मे एकही रूप होता है। स्वा जाति वा अर्थ।

१७१ ॥ अन्तर बहिर्योगोपसंव्यानयो.। १। १। ३६। बाह्ये परिधानीये चार्थेऽन्तरशब्दस्य प्राप्ता संज्ञा जसि वा। अन्तरे अन्तरा वा गृहा:। बाह्या इत्यर्थ। अन्तरे अन्तरा वा शाटका:। परिधानीया इत्यर्थ ॥

बाहिर और वस्त्र के धारण करने अर्थ मे अन्तरशब्द की सर्वनामसञ्ज्ञा विकल्प से होय जस् परे रहते। अन्तरे वा अन्तरा यहा बाहर के घर वा पहरने के योग्य वस्त्र अर्थात् (मागी) में अन्तर शब्द है ॥

१७२ ॥ पूर्वादिभ्यो नवभ्यो वा। ७। १। १६। एभ्यो ङसिङ्यो: स्मात्स्मिनौ वा स्त। पूर्वस्मात्। पूर्वात्। पूर्वस्मिन्। पूर्वे। एवं परादीनामपि।। शेष सर्ववत् ॥

पूर्व आदि नव शब्दो से परे जो ङसि और ङि तिन को क्रम से स्मात् और स्मिन् आदेश विकल्प से होय। पूर्वस्मात्। पूर्वात्। पूर्वस्मिन्। पूर्वे इस प्रकार पर आदि शब्दो को जानना जो शेष रूप बचे उन को सर्व शब्द के समान जानना।

१७३ ॥ प्रथमचरमतयाल्पार्द्धकतिपयनेमाश्च। १। १। ३३। एते जस्युक्तसञ्ज्ञा वा स्यु:। प्रथमे। प्रथमा.। तय: प्रत्यय। द्वितये। द्वितया:। शेष रामवत्। नेमे। नेमा। शेष सर्ववत् ॥

यदि प्रथमादि शब्दों से परे जस् विभक्ति रहे तो उन शब्दो की सर्व नाम सञ्ज्ञा विकल्प से होय। प्रथमे, प्रथमा.। यहा प्रथमादि शब्दों मे तय को प्रत्यय जानना।

इस लिये यहां उस शब्द का ग्रहण है जिस के अन्त्य में वह प्रत्यय है द्वितये वा द्वितया इसके शेषरूप राम शब्द की सदृश हैं। नेमे वा नेमाः। इस के शेष रूप सर्व शब्द के सदृश हैं।

१०४ ॥ वा० तीयस्य ङित्सु वा। द्वितीयस्मै। द्वितीयायेत्यादि। एवं तृतीयः। निर्जर ॥

यदि ङित्सप् प्रत्यय परे रहे तो तीय प्रत्ययान्त शब्द को सर्व नाम संज्ञा विकल्प से होय। द्वितीयस्मै १९९। द्वितीयाय। ऐसे ही तृतीय शब्द को जानना। निर्जर नियतो जरास्य।

१०५ ॥ जराया जरसन्यतरस्याम्।७।२।१ १। अजादौ विभक्तौ। पदाङ्गाधिकारे तस्य तदन्तस्य च। निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति। एकदेशविकृतमनन्यवदिति जराशब्दस्य जरस्। निर्जरसौ निर्जरस इत्यादि। पक्षे हलादौ च रामवत्। विश्वपाः।

यदि अजादि विभक्ति परे रहे तो जरा शब्द को जरस् आदेश विकल्प से होय। अष्टाध्यायी में पद और अङ्ग इन दोनों के अधिकार में जो कार्य्य जिस को कहा है सो तदन्त को भी होता है इस लिये जरा शब्द को आदेश जो जरस् कहा है वह निर्जर शब्द को भी पाया परन्तु आदेश उसी को होता है जिस को सूत्र में कहा है "निर्दिश्यमानस्यादेशा भवन्ति" तो सूत्र में जरा शब्द कहा गया है इस हेतु निर्जर शब्द का अवयव जो जर तिस को जरस् हुआ। यदि यह कहो कि निर्जर शब्द में जरा नहीं है किन्तु जर है तो यह नहीं कह सकते क्योंकि जो कुछ विकार को प्राप्त हो जाता है सो और के समान नहीं होता "एकदेशविकृतमनन्यवत्" निर्जरसौ निर्जरसः इत्यादि। जिस पक्ष में जरस् आदेश नहीं होता उसमें और हलादि विभक्ति में राम शब्द के समान रूप जानो। विश्वपाः अर्थात् विश्व की रक्षा करनेवाला "विश्वं पातीति"।

१०६ ॥ दीर्घाज्जसि च।६।१।१०५। विश्वपौ। विश्वपाः। विश्वपाम्। विश्वपौ ॥

दीर्घ से परे जो जस् वा इच् रहे तो पूर्वसवर्ण दीर्घ न होय। विश्वपा+औ १८=विश्वपौ।

१०७ ॥ सुडनपुंसकस्य।१।१।४३। स्वादिपञ्चवचनानि स र्वनामस्थानसंज्ञानि स्युर क्लीबस्य ॥

सु औ, जस् अम् औट् इन पांच वचनों की सर्वनामस्थान संज्ञा होय नपुंसक लिङ्ग का बाद कर।

१७८॥ स्वादिष्वसर्वनामस्थाने। १।४।१७। कप्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं पदं स्यात्॥

सर्वनामस्थान को छोड कर अष्टाध्यायी में जो सु प्रत्यय कहा है, वहां से लेकर क प्रत्यय पर्यंत जितने प्रत्यय मिलते हैं, तिनमे जो पूर्व है, तिसकी पद सज्ञा होवे।

१७९॥ यचि भम्। १।४।१८। यादिष्वजादिषु च कप्रत्ययावधिषु स्वादिष्वसर्वनामस्थानेषु पूर्वं भसंज्ञं स्यात्॥

सर्वनामस्थान को छोडकर सु प्रत्यय से लेकर क प्रत्यय पर्यन्त जितने यकारादि वा अजादि स्वादि प्रत्यय मिलते हैं, तिन से जो पूर्व तिसकी भसज्ञा हो। अब यहा यह शङ्का हुई कि पद सज्ञा और भसज्ञा दोनों प्राप्त भई तो कौन होय। तब

१८० आकडारादेका संज्ञा। १।४।१। इत ऊर्ध्वं कडाराः कर्मधारय इत्यत. प्रागेकस्यैकैव संज्ञा ज्ञेया। या पराऽनवकाशा च।

अष्टाध्यायी में इस सूत्र से "कडाराः कर्मधारय" इस सूत्र पर्यन्त यदि एक शब्द की अनेक सज्ञा प्राप्त हो तो जो सज्ञा अष्टाध्यायी के क्रमानुसार हो और जिसके दूसरे कही होने का अवकाश न हो वही सज्ञा हो। अनवकाश उसे कहते हैं जिस की और कही प्राप्ति न होवे। जैसे पदसज्ञा के विषय को छोड भसज्ञा की प्राप्ति और कही नही है, इस लिये अजादि विभक्ति परे रहते पद सज्ञा को बाधकर भ सज्ञा ही हुई।

१८१॥ आतोधातो:। ६।४।१४०। आकारन्तो यो धातुस्तदन्तस्य भस्याङ्गस्य लोपः। अलोऽन्तस्य। विश्वपः। विश्वपा। विश्वपाभ्यामित्यादि। एवं शङ्खध्मादयः। धातो: किम्। हाहान्। हरिः हरी॥

आकारान्त जो धातु तदन्त भसज्ञक जो अङ्ग तिसका लोप होय। विश्वपा शब्द के अन्त अर्थात् आकार का लोप भया, २४ विश्वपा+अस्=विश्वप। विश्वपा+टा= विश्वप। विश्वपाभ्याम् इत्यादि। ऐसे ही शङ्खध्मा आदि आकारान्त शब्द जानने। धातु कहने से। हाहा+अस्=हाहान्। यहा लोप न हुआ। अब इकारान्त हरि शब्द के रूप लिखते हैं। हरि "दु:ख हरतीति" हरि+औ १४० =हरी।

१८२॥ जसि च। ७।३।१०९। ह्रस्वान्तस्याङ्गस्य गुणः। हरयः

ह्रस्वान्त अङ्ग को गुण होय यदि जस् परे रहे तो। हरि+जस् १४२, २६ =हरयः

१८३ ॥ ह्रस्वस्य गुणः । ७ । ३ । १०८ । सम्बुद्धौ । हे हरे । हरिम् । हरी । हरीन् ॥

ह्रस्वान्त अङ्ग को गुण होय सम्बुद्धि परे हो तो हे हरे १४ । ५० । हरिम् १५८ । हरीन् १४ १५ ।

१८४ ॥ शेषो घ्यसखि । १ । ४ । ७ । शेष इति स्पष्टार्थम् । ह्रस्वौ याविदुतौ तदन्तं सखिवर्ज्जं घिसंज्ञम् ॥

सखि शब्द को छोड़कर जो ह्रस्व इकारान्त वा उकारान्त शब्द हैं तिन की घिसंज्ञा होय।

१८५ ॥ आङो नाऽस्त्रियाम् । ७ । ३ । १२० । घेः परस्याङो नाऽस्त्रियाम् । आङिति टासंज्ञा प्राचाम् । हरिणा । हरिभ्याम् । हरिभिः

स्त्रीलिङ्ग को छोड़कर आङ् अर्थात् टा को ना आदेश होय यदि उस से पूर्व घिसंज्ञक शब्द रहे। प्राचीन लोग टा को आङ् कहते हैं। हरि+टा१११=हरिणा हरिभ्याम्

१८६ ॥ घेर्ङिति । ७ । ३ । १११ । घिसंज्ञकस्य ङिति सुपि गुणः । हरये ॥

यदि ङित् सुप् परे रहे तो घि संज्ञक शब्द को गुण होय। ङित उसे कहते हैं। जिस का ङ् इत् होय हरि+ङे २६ = हरये।

१८७ ॥ ङसिङसोश्च । ६ । १ । ११ । एङो ङसिङसोरति पूर्वरूपमेकादेशः । हरेः हर्य्योः हरीणाम् ॥

एङ् से परे यदि ङसि वा ङस् का अकार रहे तो पूर्व का रूप होय। हरि+ङसि १८६ = हरे+अस् = हरेः। हरि+ओस् १८ = हर्य्योः। हरि+आम् = १११ ? हरीणाम्।

१८८ ॥ अच्च घेः । ७ । ३ । ११९ । इदुद्भ्यामुत्तरस्य ङेरौत् घेरत् । हरौ । हरिषु । एवं कव्यादयः ॥

यदि ङि से पूर्व इकार वा उकार रहे तो। ङि को औ और घि संज्ञक शब्द को अकार आदेश होय हरि+ङि = हर+औ १८ = हरौ। हरिषु। इसी रीति से कवि अरि पाणि मुनि आदि शब्द हैं।

१८९ ॥ अनङ् सौ । ७ । १ । ९३ । सख्युरङ्गस्यानङादेशोऽसम्बुद्धौ सौ ॥

सम्बुद्धि से भिन्न सु परे रहे तो सखि रूप अङ्ग को अनङ् आदेश होय। सखन्+सु ११

१९ ॥ अलोऽन्त्यात् पूर्व उपधा । १ । १ । ६५ । अन्त्यादलः पूर्वो यो वर्णः स उपधासंज्ञः स्यात् ॥

उपधा उसवर्ण का नाम है, जो अन्त्य अल् से पूर्व हो। सखन्+सु यहां ख में अ की उपधा संज्ञा हुई।

१६१ ॥ सर्वनामस्थाने चासम्बुद्धौ । ६ । ४ । ८ । नान्तस्योपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने ॥

यदि सम्बुद्धि भिन्न सर्व नामस्थान परे रहे तो नकारान्त की उपधा को दीर्घ होय। सखन्+सु=सखान्सु

१६२ ॥ अपृक्त एकाल् प्रत्ययः । १ । २ । ४१ ॥

उस प्रत्यय का नाम अपृक्त है, जिस मे एक ही अल् रूप हो।

१६३ ॥ हल्ङ्याब्भ्यो दीर्घात् सुतिस्यपृक्तं हल् । ६ । १ । ६८ । हलन्तात् परं दीर्घौ यौ ङ्यापौ तदन्ताच्च परं सुतिसीत्येतदपृक्तं हल् लुप्यते ।

हलन्त वा दीर्घ ङी ( ङीप्, ङीष्, ङीन् ) वा आप् ( टाप् डाप् चाप् ) जिनके अन्त में हो उन से परे जो सु वा ति अथवा सि प्रत्यय रूप अपृक्त हल् सो लोप होय। सखान्सु ३३, २=सखान्स्=सखान्

१६४ ॥ न लोपः प्रातिपदिकान्तस्य । ८ । २ । ७ । प्रातिपदिकसंज्ञकं यत् पदं तदन्तस्य नस्य लोपः । सखा ॥

प्रातिपदिक संज्ञक जो पद उसके अन्त में वर्तमान जो न तिसका लोप होय। सखान्=सखा

१६५ ॥ सख्युरसम्बुद्धौ । ७ । १ । ६२ । सख्युरङ्गात् परं सम्बुद्धिवर्जं सर्वनामस्थानं णिद्वत् स्यात् ॥

सखि रूप अङ्ग से परे वह सर्व नामस्थान णित् के समान होय, (णित् मानके जो कार्य होता है वह उस को भी मानकर होय) जो सम्बुद्धि से भिन्न है।

१६६ ॥ अचो ञ्णिति । ७ । २ । ११५ । अजन्ताङ्गस्य वृद्धिर्ञिति णिति च परे । सखायौ । सखायः । हे सखे । सखायम् । सखायौ । सखीन् । सख्या । सख्ये ॥

अजन्त अङ्ग को वृद्धि होय, यदि वह प्रत्यय परे रहे जिसका ञकार वा णकार इत्संज्ञक हो। सखि+औ=सखायौ। सखायः। हे सखे १८२, १४५-७। सखायम्। सखायौ। सखीन्। सख्या १८। सख्ये।

१६७ ॥ ख्यत्यात् परस्य । ६ । १ । ११२ । खितिशब्दाभ्यां खीती-

शब्दाभ्यां कृतयणादेशाभ्यां परस्य ङसिङसोरत उ । सख्युः ॥

जिस को यणादेश १८ किया हो ऐसा जो ह्रस्व खि वा ति शब्द अथवा दीर्घ खी वा ती शब्द ( ख्य् वा त्य् ) तिस से परे जो ङसि वा ङस् का अकार तिसको उकार होय सखि=ङसि+सखि ङस् १८=सख्यु २।

१९८ ॥ औत् । ७ । ३ । ११८ । इत परस्य ङेरौत् । सख्यौ । शेषं हरिवत् ॥

ङि को औ आदेश होय यदि उस से पूर्व इकार रहे। सखि+ङि=सखि+औ१८= सख्यौ। शेष रूप हरि शब्द के समान जानने ॥

१९९ ॥ पतिः समास एव । १ । ४ । ८ । घिसञ्ज्ञः । पत्या पत्ये । पत्युः २ पत्यौ शेषं हरिवत् । समासे तु भूपतये । कतिशब्दो बहुवचनान्तः ॥

पति शब्द को घिसंज्ञा समास ही में होती है इस से यह सिद्ध भया कि केवल पति शब्द की घिसंज्ञा मान कर जोर कार्य्य होता है सो यहां भी न होगा पति+आ १८=पत्या पति+ङसि वा ङस्=पत्यु २ । पति+ङि=पत्यौ। शेष रूप हरि शब्द के समान जानने। समास में तो। भूपतये इस तौर नरपति गणपति आदि जानने। अब कति शब्द के रूप लिखते हैं। यह शब्द बहुवचनान्त है।

२०० ॥ बहुगणवतुडति संख्या । १ । १ । २३ ॥

बहु शब्द और गण शब्द और जिन के अन्त में वतु वा डति प्रत्यय हों वे संख्या कहावें। कति शब्द डति प्रत्ययांत है इस लिये उसकी संख्या संज्ञा हुई ॥

२०१ ॥ डति च । १ । १ । २५ । डत्यन्ता संख्या षट्संज्ञा स्यात् ।

डति प्रत्यय है अन्त में जिसके ऐसा जो संख्या वाचक शब्द सो षट् संज्ञक होवे। इस से कति शब्द की षट् संज्ञा भई ॥

२०२ ॥ षड्भ्यो लुक् । ७ । १ । २२ । जश्शसोः ॥

षट् संज्ञक से परे जो जस् वा शस् तिसका लोप होय। कति+जस्=कति।

२०३ ॥ प्रत्ययस्य लुक्श्लुलुपः । १ । १ । ६१ । लुक्श्लुलुप्शब्दैः कृतं प्रत्ययादर्शनं क्रमात् तत्तत्संज्ञं स्यात् ॥

लुक् श्लु और लुप् शब्दों से प्रत्यय का जो अदर्शन अर्थात् न दिखाई पड़ना सो क्रम से लुक् श्लु और लुप संज्ञक होय ॥

२०४ ॥ प्रत्ययलोपे प्रत्ययलक्षणम् । १ । १ । ६२ । प्रत्यये लुप्तेऽपि

तदाश्रितं कार्यं स्यात्। इति जसि चेति गुणे प्राप्ते॥

प्रत्यय का लोप होने पर भी प्रत्यय मानके जो जो कार्य होते हों वे होवें। कति यहां इस सूत्र के २०२ लुक् होने पर भी इस सूत्र के अनुसार जो जस् को मान कर गुण होता है १८२ सो प्राप्त भया। ॥ तब

२०५॥ न लुमताङ्गस्य। १। १। ६३। लुमता शब्देन लुप्ते तन्निमित्तमङ्गकार्यं न स्यात्। कति २। कतिभिः। कतिभ्यः २। कतीनाम्। कतिषु। युष्मदस्मद्षट्संज्ञकास्त्रिषु सरूपाः। त्रिशब्दो नित्यं बहुवचनान्त। त्रय.। त्रीन्। त्रिभिः। त्रिभ्यः २॥

जहा लुमता शब्द से लोप हो वहा लोप निमित्तक अङ्ग कार्य न होय। तब गुण न भया कति२, कतिभिः, कतिभ्य २, कतीनाम्, कतिषु, युष्मद्, अस्मद् और षट् संज्ञक शब्दों का तीनों लिङ्गो में समान रूप होते हैं।

२०६॥ त्रेस्त्रय:। ७। १। ५२। आमि त्रयाणाम्। त्रिषु। गौणत्वेऽपि प्रियत्रयाणाम्॥

आम् परे रहे तो त्रि शब्द को त्रय आदेश होय। त्रि+आम्=त्रयाणाम् १६१-२। त्रिषु जहा त्रिशब्द की मुख्यता नहीं है, तहा भी (बहुब्रीहि समास में) त्रय आदेश होता है। प्रियत्रयाणाम्।

२०७॥ त्यदादीनामः। ७। २। १०२। एषामकारो विभक्तौ द्विपर्यन्तानामेवेष्टिः। द्वौ २। द्वाभ्याम् ३। द्वयोः २। पाति लोकमिति पपीः सूर्यः॥ पप्यौ। पप्य. हे पपीः पपीम्। पपीन्। पप्या। पपीभ्याम्३। पपीभिः। पप्ये। पपीभ्यः २। पप्यः २। पप्योः २। दीर्घत्वान्न नुट्। पप्याम्। ङौ तु सवर्णदीर्घः। पपी। पपीषु। एवं वातप्रम्यादय.। बह्व्य श्रेयस्यो यस्य स बहुश्रेयसी॥

विभक्ति परे हो तो त्यद् आदि शब्दों को अकार आदेश होय। महाभाष्यकार को यह इष्ट है, कि द्वि शब्द तक यह सूत्र लगे। द्वि+औ=द्वौ। द्वाभ्याम् ३। द्वयो २ जो लोक की रक्षा करता है, उसे पपी, अर्थात् सूर्य कहते हैं। "पातिलोकम्" पपी+औ=पप्यौ। पप्य' हे पपी'। पपीम्। पपीन्। पप्या। पपीभ्याम्। पपीभि।

पप्ये। पपीभ्याम्। पपीभ्य' २। पप्य' २ पप्यो २। दीर्घ होने से नुट् १६१ न भया। पप्याम्। पपी+इ=पपी। पपीषु इसी भाति वातप्रमी आदि शब्दों के रूप होते हैं।

जिसके पास बहुत सी कल्याण करनेवाली स्त्री हों उसे बहुश्रेयसी कहते हैं बहुश्रेयस्यो यस्य सः

२०९ ॥ यू स्त्र्याख्यौ नदी । १ । ४ । ३ । ईदूदन्तौ नित्यस्त्रीलिङ्गौ नदीसंज्ञौ स्तः । प्रथमलिङ्गग्रहणं च । पूर्वं स्त्र्याख्यस्योपसर्जनत्वेऽपि नदीत्वं वक्तव्यमित्यर्थः ॥

ई वा ऊ है अन्त्य में जिसके ऐसा जो नित्य स्त्रीलिङ्ग शब्द सो नदी संज्ञक होय। वार्तिककार ने कहा है कि ऐसे शब्दों में पहिले ही लिङ्ग का ग्रहण होवे अर्थात् जो शब्द पहिले स्त्री लिङ्ग का वाचक हो और समास होने पर विशेषण होकर पुल्लिङ्ग हो जाय तो भी वे नदी संज्ञक हों क्योंकि प्रथम वे स्त्रीलिङ्ग के थे। जैसे श्रेयसी शब्द पहिले स्त्रीलिङ्ग था फिर बहु शब्द के साथ समास होने से पुल्लिङ्ग हुआ तौभी इसकी नदी संज्ञा भई। यह शब्द ङ्यन्त है इस से बहुश्रेयसी+सु=बहुश्रेयसी १८० भया।

२१० ॥ अम्बार्थनद्योर्ह्रस्वः । ७ । ३ । १०७ । सम्बुद्धौ । हे बहुश्रेयसि ॥

सम्बुद्धि परे रहे तो उन शब्दों को ह्रस्व होय जो शब्द नदी संज्ञक वा माता के वाचक हैं हे बहुश्रेयसि

२११ आण्नद्याः । ७ । ३ । ११२ । नद्यन्तात् परेषां ङितामाडागमः ॥

उस ङित् प्रत्यय को आट् आगम होय जिस के पूर्व नद्यन्त शब्द रहे।

२१२ ॥ आटश्च । ६ । १ । ९० । आटोऽचि परे वृद्धिरेकादेशः । बहुश्रेयस्यै । बहुश्रेयस्याः । बहुश्रेयसीनाम् ॥

आट् से परे यदि अच् रहे तो दोनों मिलकर वृद्धि होय बहुश्रेयसी+आट्+ए १८=बहुश्रेयस्यै। बहुश्रेयस्याः। बहुश्रेयसीनाम्।

२१३ ॥ ङेराम्नद्याम्नीभ्यः । ७ । ३ । ११६ । नद्यन्तादाबन्तान्नीशब्दात् परस्य ङेराम् । बहुश्रेयस्याम् । शेषं पपीवत् । अङ्यन्तत्वान्न सुलोपः । अतिलक्ष्मीः । शेषं बहुश्रेयसीवत् । प्रधीः ।

ङि को आम् आदेश होय। बहुश्रेयस्याम् २१ ११ १८। शेष रूप पपी शब्द के समान हैं। अतिलक्ष्मी शब्द ङ्यन्त नहीं है इस लिये सु का लोप न भया। अतिलक्ष्मीः "लक्ष्मीमतिक्रान्तः" शेष रूप बहुश्रेयसी के समान हैं। अब प्रधी शब्द के रूप लिखते हैं। प्रधीः ॥

२१४ ॥ अचि श्नुधातुभ्रुवां य्वोरियङुवङौ । ६ । ४ । ७७ । श्नुप्रत्ययान्तस्येवर्णोवर्णान्तस्य धातोर्भ्रू इत्यस्य चाङ्गस्येयङुवङौ स्तोऽजादौ प्रत्यये परे । इति प्राप्ते ॥

अजादि प्रत्यय परे हो तो श्नुप्रत्ययान्त अङ्ग इवर्णान्त वा उवर्णान्त जो धातु और भ्रू जो अङ्ग है तिसके इकार को इयङ् और उकार को उवङ् आदेश होय। यह सूत्र प्राप्त भया। तब

२१५ ॥ एरनेकाचोऽसंयोगपूर्वस्य । ६।४।८२ । धात्ववयवसंयोगपूर्वो न भवति य इवर्णस्तदन्तो यो धातुस्तदन्तस्यानेकाचोऽङ्गस्य यणजादौ प्रत्यये । प्रध्यौ । प्रध्यम् । प्रध्यौ । प्रध्यः । प्रध्यि । शेषं पपीवत् । एवं ग्रामणीः । ङौ तु । ग्रामण्याम् । अनेकाचः किम् । नीः । नियौ । नियः । अमि शसि च परत्वादियङ् । नियम् । ङेराम् । नियाम् । असंयोगपूर्वस्य किम् । सुश्रियौ । यवक्रियौ ॥

धातु का अवयवसंयोग पूर्व में न हो ऐसा जो इवर्णान्तधातु वह जिस अनेकाच् अङ्ग के अन्त से हो, तिसको यण् आदेश होवे, अजादि प्रत्यय परे रहते। अनेकाच् अङ्ग है, प्रधी तिसके अन्त में इवर्णान्त धातु है, धी तिस के इकार से पूर्व धातु का अवयव संयोग १६ भी नहीं है, और अजादि प्रत्यय परे है, और तो प्रधी शब्द के ईकार को यण् भया। प्रधी + औ = प्रध्यौ। प्रध्यः। प्रध्यम्। प्रध्यौ। सप्तमी का एकवचन प्रध्यि। शेष रूप पपी शब्द के तुल्य हैं। इसी रीति से ग्रामणी अर्थात् ग्राम का सरदार "ग्रामं नयतीति" नी अन्त्य में है इस से ग्रामणी + ङि = ग्रामण्याम् २१३। अनेकाच् कहने से। नीः नियौ। नियः। यहां यण् न हुआ, क्योंकि यह एकाच् शब्द है। १४८, १४० इन सूत्रों की अपेक्षा इयङ् विधायक सूत्र २१४ पर है इस लिये नी + अम् = नियम्। द्वितीया बहुवचन नियः। सप्तमी का एक वचन नियाम्। संयोग १६ पूर्व में न हो ऐसा कहने से सुश्री + औ = सुश्रियौ। यवक्री + औ = यवक्रियौ यहां यण् न हुआ।

२१६ ॥ गतिश्च । १ । ४ । ६० । प्रादयः क्रियायोगे गतिसञ्ज्ञाः स्युः । गतिकारकेतरपूर्वपदस्य यण् नेष्यते । शुद्धधियौ ॥

—जब प्र आदि उपसर्गों का योग क्रिया के साथ हो तब वे गति सञ्ज्ञक होवें। भाष्य कार की आज्ञा है कि गति वा कारक से अन्य पूर्वपद जिस अङ्ग का होय तिस को यण् न होय। जैसे। शुद्धधी शब्द में धी शब्द से पूर्व जो शुद्ध शब्द है वह न तो गतिसञ्ज्ञक है, न कारक है, इसी से शुद्धधियौ में नहीं भया, क्योंकि प्राचीन के मत में प्रथमान्त कारक नहीं कहाता। शुद्धधी + औ = शुद्धधियौ

२१७ ॥ न भूसुधियोः । ६ । ४ । ८५ । एतयोरचि सुपि यण् न । सुधियौ । सुधियः इत्यादि । सुखमिच्छतीति, सुखी । सुती । सुख्यौ । सुत्यौ । सुख्युः । सुत्युः । शेषं प्रधीवत् । शम्भुर्हरिवत् । एवं भान्वादयः ॥

भू और सुधी शब्द को यण् न होय यदि अजादि सुप् परे रहे तो, सुधियौ । सुधियः इत्यादि । सुख चाहने वाले को सुखी "सुखमिच्छतीति" और सुत की इच्छा वाले को सुती 'सुतमिच्छति" कहते हैं । सुखी । सुती । सुख्यौ । सुत्यौ । सुखी+ ङसि वा ङस् = सुख्युः २ । सुत्युः २ । १८० । शेष रूप प्रधी शब्द के समान जानने । शम्भु शब्द हरि शब्द के तुल्य है । ऐसे ही भानु साधु स्वयम्भु कृपालु मधुरिपु आदि शब्द जानने ॥

२१८ ॥ तृज्वत् क्रोष्टुः । ७ । १ । ९५ । असम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने क्रोष्टुशब्दस्य क्रोष्टृ प्रयोक्तव्य इत्यर्थः ॥

सम्बुद्धि से भिन्न सर्वनामस्थान परे रहे तो क्रोष्टु शब्द तृजन्त के समान होय अर्थात् क्रोष्टु शब्द को क्रोष्टृ आदेश होय ।

२१९ ॥ ऋतो ङिसर्वनामस्थानयोः । ७ । ३ । ११० । ऋतोऽङ्गस्य गुणो ङौ सर्वनामस्थाने च । इति प्राप्ते ॥

ऋकारान्त अङ्ग को गुण होवे यदि ङि वा सर्वनामस्थान परे रहे तो । यह प्राप्त भया ॥ तब

२२ ॥ ऋदुशनस्पुरुदंसोऽनेहसां च । ७ । १ । ९४ । ऋदन्तानां उशनसादीनां चानङ् स्यादसम्बुद्धौ सौ ॥

यदि सम्बुद्धि से भिन्न सु परे रहे तो ऋकारान्त उशनस् पुरुदंसस् और अनेहस् इन को अनङ् आदेश होय ।

२२१ ॥ अप्तृन्तृच्स्वसृनप्तृनेष्टृत्वष्टृक्षत्तृहोतृपोतृप्रशास्तॄणाम् । ६ । ४ । ११ । अबादीनामुपधाया दीर्घोऽसम्बुद्धौ सर्वनामस्थाने । क्रोष्टा । क्रोष्टारौ । क्रोष्टारः । क्रोष्टून् ॥

अप् शब्द और तृन् प्रत्ययान्त वा तृच् प्रत्ययान्त जो शब्द और स्वसृ नप्तृ नेष्टृ त्वष्टृ क्षत्तृ होतृ पोतृ प्रशास्तृ इन को उपधा को दीर्घ होय यदि सम्बुद्धि भिन्न सर्वनामस्थान परे रहे तो । क्रोष्टु+सु फिर क्रोष्टृ+स् । फिर क्रोष्टन्+स् । तब क्रोष्टन् । क्रोष्टान् २८२ । तब क्रोष्टा । क्रोष्टृ+औ । तब क्रोष्टर+औ । क्रोष्टारौ क्रोष्टारः । क्रोष्टु+शस् (१७६ और १९६) = क्रोष्टून् ॥

२२२॥ विभाषा तृतीयादिष्वचि। ७। १। ९७। अजादिषु क्रोष्टुर्वा तृज्वत्। क्रोष्ट्रा। क्रोष्टुना। क्रोष्ट्रे॥

अह तृतीया आदि विभक्ति परे हो जिस के आदि में अच् हो तो क्रोष्टु को क्रोष्टृ आदेश विकल्प से होय क्रोष्टु+आ १८=क्रोष्ट्रा वा, क्रोष्टुना (१८५) क्रोष्ट्रे॥

२२३॥ ऋत उत्। ६। १। १११। ऋतो ङसिङसोरति उदेकादेशः। रपरः

ऋ है अन्त में जिसके तिस से परे यदि ङसि वा ङस् का अकार रहे तो दोनों मिलकर रपर उकार, अर्थात् उर् एकादेश होय। क्रोष्टृ+अस्=क्रोष्टुर्+स्॥

२२४॥ रात् सस्य। ८। २। २४। रेफात् संयोगान्तस्य सस्यैव लोपो नान्यस्य। रस्य विसर्गः। क्रोष्टुः। क्रोष्ट्रोः॥

रकार से परे उसी सकार का लोप होय जो संयोग १६ के अन्त में है परन्तु और का नहीं। क्रोष्टुर्स् ११८ क्रोष्टुः। क्रोष्टृ+ओस् १८ क्रोष्ट्रोः।

२२५॥ नुमचिरतृज्वद्भावेभ्यो नुट् पूर्वविप्रतिषेधेन। क्रोष्टूनाम्। क्रोष्टरि। पक्षे हलादौ च शम्भुवत् हूहूः हूह्वौ। हूहूम्। इत्यादि। अतिचमूशब्दे तु नदीकार्यं विशेषः। हे अतिचमु। अतिचम्वै। अतिचम्वाः। अतिचमूनाम्। खलपूः॥

विप्रतिषेधे परकार्यम् १२८ सूत्र में जो विधान किया है कि पर कार्य होय उस पर वार्तिककार का विचार है, कि नुम् अच् परे रहते र भाव और तृज्वद्भाव इन तीनों को बाध कर पूर्वविप्रतिषेध से नुट् ही आगम होवे क्रोष्टु+आम् यहां तृज्वद्भाव और नुट् दोनों पाया पर विप्रतिषेधे पर कार्यम् इस से तृज्वद्भाव पाया क्योंकि अष्टाध्यायीके क्रमानुसार वही पर है तब इस वार्तिक ने दबाकर पूर्वविप्रतिषेध से नुट् आगम विधान किया तब नुट् १६१ आगम भया फिर तृज्वद्भाव की प्राप्ति नहीं क्योंकि अच् परे नहीं है। क्रोष्टूनाम्। क्रोष्टरि। पक्ष में और हलादि सुप् परे रहते इस के रूप शम्भु शब्द के सदृश हैं। नुम् और अच् परे रहते रभाव के उदाहरण आगे लिखेंगे। हूहूः। हूह्वौ। हूहूम् इत्यादि। परन्तु अतिचमू शब्द में चमू शब्द नित्य स्त्रीलिङ्ग है इस लिये नदी संज्ञाका कार्य उस में विशेष है। हे अतिचमु चमूमतिक्रान्त अतिचम्वै। अतिचम्वाः। अतिचमूनाम्। अब खलपू शब्द के रूप लिखते हैं। खलपूः।

२२६॥ ओः सुपि। ६। ४। ८३। धात्ववयवसंयोगपूर्वो न भवति य उवर्णस्तदन्तो यो धातुस्तदन्तस्यानेकाचोऽङ्गस्य यण् स्यादचि सुपि। खलप्वौ। खलप्वः। एवं सुल्वादयः। स्वभूः। स्वभुवौ। स्वभुवः। वर्षाभूः।

२३३॥ औतोऽम्शसोः। ६। १। ९३। ओतोऽम्शसोरचि आकार एकादेशः। गाम्। गावौ। गाः। गवा। गवे। गोः २। इत्यादि॥

ओ है अन्त्य में जिस के ऐसा जो शब्द तिस से परे जो द्वितीया का एकवचन वा बहुवचन प्रत्यय सबन्धी अकार रहे तो दोनों अर्थात् ओ और अ मिलकर आ होवे। गो+अम्=गाम् गो+औ यहां गो को णित् मान के (२३२) वृद्धि १९६ भई=गौ+औ २६=गावौ। गो+अस=गा गो+अस् पञ्चमी या षष्टी १८७=गोः इसी तौर सब रूप जानने॥

२३४॥ रायो हलि। ७। २। ८५। अस्याकारादेशो हलि विभक्तौ। राः। रायौ। रायः। राभ्यामित्यादि। ग्लौः। ग्लावौ। ग्लावः। ग्लौभ्यामित्यादि॥

॥ इत्यजन्ताः पुल्लिङ्गाः॥

रै शब्द के आगे हलादि विभक्ति परे रहे तो उस के ऐ को आ आदेश होवे। रै+स=राः रै+औ२६=रायौ। रायः। रै+भ्याम्=राभ्याम् इत्यादि औकारान्त ग्लौ शब्द ग्लौ+सु=ग्लौः। ग्लावौ। ग्लावः। ग्लौभ्याम् इत्यादि॥

॥ अजन्त पुलिङ्ग समाप्त भया॥

---

## ॥ अथाजन्ताः स्त्रीलिङ्गाः॥

॥ रमा॥

२३५॥ औङ आपः। ७। १। १८। आबन्तादङ्गात् परस्यौङः शी स्यात्। औङित्यौकारविभक्तेः संज्ञा। रमे। रमाः॥

रमा (१८२)

आबन्त (टाप् डाप् वा चाप् प्रत्यय है अन्त्य में जिस के ऐसा जो) अङ्ग से परे जो औङ् तिस को शी (ई) आदेश होवे। औङ् यह नाम औ औट् इन दोनों विभक्तियों का है। रमा+औ=रमा+ई ३२=रमे। रमाः॥

२३६॥ सम्बुद्धौ च। ७। ३। १०६। आप एकारः स्यात् सम्बुद्धौ। एङ्ह्रस्वादिति सम्बुद्धिलोपः। हे रमे। हे रमाः। रमाम्। रमे। रमाः।

सम्बुद्धि परे रहे तो आप के आ को ए आदेश होवे। हे रमे १४७ हे रमे २३५ हे रमाः द्वितीया में रमाम्। रमे रमाः॥

२३७ ॥ आङि चापः ।७।३।१०५। आङि ओसि च आप एकारः । रमया । रमाभ्याम् ३ । रमाभिः ।

आङ् (टा) वा ओस् विभक्ति परे रहे तो आप् के आ को ए आदेश होवे । रमा+आ=रमे+आ २१ =रमया रमाभ्याम् रमाभिः ॥

॥२३८॥ याडापः ।७।३।११३। आपो ङितो याट् । रमायै । रमाभ्यः २ । रमायाः २ । रमयोः २ । रमाणाम् । रमायाम् । रमासु । एवं दुर्गाम्बिकादयः ॥

यदि ङित्सुप् ( ङ् है इत् जिसका ऐसा जो सुप् प्रत्यय ) प्रत्यय के पूर्व आप् रहे तो प्रत्यय को याट् ( या ) आगम होवे । रमा+ए ( ङे )=रमाया+ए १८ =रमायै रमाभ्यः २ । रमा+ अस् (ङसि ङस्)=रमायाः २ रमयोः २ रमा+आम् १४१ =रमाणाम् रमा+ङि ११३ =रमा+याम्=रमायाम् । रमासु इसी रीति से दुर्गा अम्बिका गङ्गा यमुना नर्मदा तमसा आदि जानने ॥

२३९ ॥ सर्वनाम्नः स्याड्ढ्रस्वश्च ।७।३।११४। आबन्तात् सर्वनाम्नो ङितः स्याट् स्यादापश्च ह्रस्वः । सर्वस्यै । सर्वस्याः २ । सर्वासाम् । सर्वस्याम् । शेषं रमावत् ॥

आबन्त सर्वनाम शब्द से परे जो ङित् सुप् प्रत्यय तिसको स्याट् ( स्या ) आगम होवे और उसके पूर्ववर्ती आ को अ होवे । सर्वा+ए ( ङे )=सर्वस्यै । सर्वस्याः २ । सर्वासाम् २१८ सर्वस्याम् ११३ शेष रूप रमा शब्द के समान जानने ॥

२४० ॥ विभाषा दिक्समासे बहुव्रीहौ ।१।१।२८। सर्वनामता वा । उत्तरपूर्वस्यै । उत्तरपूर्वायै । तीयस्येति वा संज्ञा । द्वितीयस्यै । द्वितीयायै । एवं तृतीया । अम्बार्थेति ह्रस्वः । हे अम्ब । हे अक्क । हे अल्ल । जरा । जरसौ । जरे । इत्यादि पक्षे रमावत् । गोपा, विश्वपावत् । मतिः । मतीः । मत्या ॥

उन सर्वादि शब्दों की विकल्प से सर्वनाम संज्ञा होवे जो दिशावाचीशब्द बहुव्रीहि समास के हैं । उत्तरपूर्वस्यै २३९ वा उत्तरपूर्वायै २३८ ङित् सुप् प्रत्यय परे रहते भी तीय प्रत्ययान्त शब्दों की सर्वनाम संज्ञा विकल्प से होवे । द्वितीयस्यै वा द्वितीयायै ऐसे ही तृतीया शब्द को भी जानना । सम्बुद्धि परे रहते ह्रस्व भया २१ हे अम्ब । हे अक्क । हे अल्ल । जरा १८१ जरसौ १०१ जरे २११ जरसः इत्यादि पक्ष में रमा शब्द के समान जानने । गोपा शब्द के रूप विश्वपा के समान जानने । मति द्वितीया

बहुवचन मती. स्त्रीलिङ्ग होने से न आदेश नभया १५० मत्या यहां भी ना आदेश न भया १८५॥

२४१॥ ङिति ह्रस्वश्च। १। ४। ६। इयङुवङ्स्थानौ स्त्रीशब्दभिन्नौ नित्यस्त्रीलिङ्गावीदूतौ ह्रस्वौ च इवर्णोवर्णौ स्त्रियां वा नदीसंज्ञौ स्तो ङिति। मत्यै। मतये। मत्याः २ मतेः २॥

स्त्री शब्द को छोड़ कर इयङ् वा उवङ् आदेश होते हैं, जिन को ऐसे जो ईकारान्त वा ऊकारान्त नित्यस्त्रीलिङ्ग शब्द और स्त्रीवाचक ह्रस्व इकारान्त वा उकारान्त शब्द तिनकी नदी सञ्ज्ञा विकल्प से होवे यदि ऐसा सुप् प्रत्यय परे रहे जिसका ङ् इत् है। मति+ए = २।११२।२ = मत्यै वा मतये १८६ इसी रीति से मत्या' २ वा मतेः२।

२४२॥ इदुद्भ्याम्। ७। ३। ११७। इदुद्भ्यां नदीसंज्ञकाभ्यां परस्य ङेराम्। मत्याम्। मतौ शेषं हरिवत्। एवं बुद्ध्यादयः॥

उन नदी सञ्ज्ञक शब्दों से परे सप्तमी के एकवचन ङि को आम् आदेश होवे जो ह्रस्व इकारान्त वा उकारान्त के हैं। मत्याम् नदी सञ्ज्ञा न भई, तब मतौ १८८ शेष रूप हरि शब्द के समान जानने। ऐसे ही बुद्धि, प्रतिपत्ति, उक्ति आदि को जानना॥

२४३॥ त्रिचतुरोः स्त्रियां तिसृचतसृ। ७। २। ९९। स्त्रीलिङ्गयोरेतौ स्तो विभक्तौ॥

विभक्ति परे रहते स्त्रीप्रतिपादक त्रि और चतुर् शब्द को क्रम से तिसृ और चतसृ आदेश होवे॥

२४४॥ अचि र ऋतः। ७। २। १००। तिसृ चतसृ एतयोर्ऋकारस्य रेफादेशः स्यादचि। गुणदीर्घोत्वानामभावः। तिस्रः २। तिसृभिः। तिसृभ्यः २। आमि नुट्॥

अच् परे रहते तिसृ चतसृ शब्दों के ऋकार को र आदेश होवे। यह र आदेश गुण दीर्घ और उत्व को बाध कर होता है। तिस्रस्तिष्ठन्ति यहां गुण, १८३ को बाधकर र आदेशभया। तिस्रः पश्य यहां दीर्घ १४ को बाधा। प्रियतिस्रः स्वम् यहां उत्व २२२ को दबाया। तिस्रः२ तिसृभिः। तिसृभ्यः २ तिसृ+आम् यहां नुट् आगम भया, तब दीर्घ पाया॥

२४५॥ न तिसृचतसृ। ६। ४। ४। एतयोर्नामि दीर्घो न॥ तिसृणाम्। तिसृषु। द्वे २। द्वाभ्याम् ३। द्वयोः २। गौरी। गौर्यौ। गौर्यः। हे गौरि। हे गौर्यावित्यादि। एवं नद्यादयः। लक्ष्मीः शेष

सदृश जानने ॥

२५० ॥ स्त्रियां च । ७ । १ । ९६ । स्त्रीवाची क्रोष्टुस्तृजन्तवद्रूपं लभते।

स्त्री वाची क्रोष्टु शब्द को क्रोष्टृ आदेश होवे ॥

२५१ ॥ ऋन्नेभ्यो ङीप् । ४ । १ । ५ । ऋदन्तेभ्यो नान्तेभ्यश्च स्त्रियां ङीप् । क्रोष्ट्री गौरीवत् । भ्रूः श्रीवत् । स्वयम्भूः पुम्वत् ॥

ऋकारान्त और नकारान्त शब्दों के आगे स्त्रीलिङ्ग अर्थ में ङीप् ( ई ) प्रत्यय लगाया जाय । क्रोष्टृ+ङीप् ( ई ) १८=क्रोष्ट्री इसे गौरि शब्द के समान जानना । भ्रूशब्द श्री के समान है स्वयभू शब्द पुल्लिङ्ग स्वभू के समान जानना ॥

२५२ ॥ न षट्स्वस्रादिभ्यः । ४ । १ । १० । ङीप्टापौ न ।

स्वसा तिस्रश्चतस्रश्च ननान्दा दुहिता तथा ।

याता मातेति सप्तैते स्वस्रादय उदाहृताः ॥

स्वसा । स्वसारौ । माता पितृवत् । शसि मातॄः । द्यौर्गौवत् । रा· पुंवत् नौर्ग्लौवत् ॥ ॥ इत्यजन्ता स्त्रीलिङ्गाः ॥

षट् संज्ञक और स्वसृ आदि शब्दों के आगे ङीप् और टाप् प्रत्यय जो स्त्री प्रत्यय के हैं सो न लगाये जायें । ये सात शब्द स्वस्रादि के हैं । स्वसृ, तिसृ, चतसृ, ननान्दृ, दुहितृ, यातृ और मातृ । स्वसृ+सु २२० । १ । स्वसा । स्वसारौ । मातृ शब्द को पितृ के समान जानना । परन्तु द्वितीया बहुवचन में मातॄ होता है । गोशब्द के समान द्यो को जानना । रै शब्द के रूप वैसे ही जानो जैसे पुलिङ्ग में हुए हैं ॥

॥ अजन्त स्त्रीलिङ्ग समाप्त भया ॥

---

## ॥ अथाजन्ता नपुंसकलिङ्गाः ॥

२५३ ॥ अतोऽम् । ७ । १ । २४ । अतोऽङ्गात् क्लीवात् स्वमोरम् । ज्ञानम् । एङ्ह्रस्वादिति हल्लोपः । हे ज्ञान ॥

अकारान्त नपुसक अङ्ग से परे जो सु और अम् विभक्ति तिनको अम् आदेश होय । ज्ञान+सु=ज्ञान+अम्१४८ ज्ञानम् । हे ज्ञान ॥

२५४ ॥ नपुंसकाच्च । ७ । १ । १९ । क्लीबादौङः शी । भसंज्ञायाम् ।

नपुसक अङ्ग से परे जो औङ् विभक्ति तिस को शी ( ई ) आदेश होता है । शी आदेश होने से ज्ञान शब्द की भ सज्ञा ७९ हुई तब ॥

२५५ ॥ यस्येति च । ६ । ४ । १४८ । ईकारे तद्धिते च भस्ये वर्णावर्णयोर्लोपः इत्यलोपे प्राप्ते ।

ईकारान्त वा तद्धित प्रत्यय परे रहे तो भसंज्ञक इवर्ण और अवर्ण का लोप होय ज्ञान + ई यहां अकार का लोप पाया । तब

२५६ ॥ औङ आपः प्रतिषेधो वाच्यः । ज्ञाने ॥

वार्त्तिककार की यह आज्ञा है कि जब ई परे रहे तो पूर्व विधि न लगे जो औ को भी आदेश हो गया है । इस लिये ज्ञान के अकार का लोप न भया ज्ञान + ई ११ ज्ञाने ।

२५७ ॥ जश्शसोः शिः । ७ । १ । २० । क्लीबात् ।

नपुंसक अङ्ग से परे जो जस् और शस् विभक्ति तिनको शि (इ) आदेश होवे ॥

२५८ ॥ शि सर्वनामस्थानम् । १ । १ । ४२ ॥

शि को सर्वनामस्थान संज्ञा होवे ॥

२५९ ॥ नपुंसकस्य झलचः । ७ । १ । ७२ । झलन्तस्याजन्तस्य च क्लीबस्य नुम् स्यात् सर्वनामस्थाने ॥

सर्वनामस्थान परे रहते नपुंसक अङ्ग को नुम् (न) आगम होवे ॥

२६ ॥ मिदचोऽन्त्यात् परः । १ । १ । ४७ । अचांमध्ये योऽन्त्य स्तस्मात् परस्तस्यैवान्तावयवो मित् स्यात् । उपधादीर्घः । ज्ञानानि । पुनस्तद्वत् । शेषं पुवत् एवं धनवनफलादयः ॥

जिस आगम का मकार इत् होवे सो अचों में से जो अन्त्य अच् तिस से परे होय ज्ञान + इ यहां जो ज्ञान को नुम आगम विधान किया है वह ज्ञान के अकार से आगे भया क्योंकि अन्त्य अच् अकार ही है तब ज्ञानन् + इ१८१ दीर्घ भया तब ज्ञानानि शेष रूप राम शब्द के समान जानने । इसी रीति धन वन फल आदि शब्द जानने ।

२६१ ॥ अद्ड्डतरादिभ्यः पञ्चभ्यः । ७ । १ । २५ । एभ्यः क्लीवेभ्यः स्वमोरद्डादेशः स्यात् ।

इतर इतम अन्य अन्यतर और इतर इन पांच नपुंसक शब्दों से परे जो सु और अम् तिन को अद्ड् ( अद् ) आदेश होवे । यहां डतर् और डतम् प्रत्यय है अर्थात् डतरान्त और डतमान्त शब्दों का ग्रहण करना ॥

२६२ ॥ टेः । ६ । ४ । १४३ । डिति भस्य टेर्लोपः । कतरत् । कतरद् । कतरे । कतराणि । हे कतरत् । शेषं पुवत् । एवं कतमत् ।

इतरत्। अन्यत्। अन्यतरत्। अन्यतमस्य त्वन्यतमम्, इत्येव॥

डतर है इत् जिस का ऐसा जो प्रत्यय सो परे रहे तो भसञ्ज्ञक १०८ शब्द की टि ४८ का लोप होवे। कतर+सु=कतरद् १५८ वा कतरत्। कतरे। कतराणि है कतरत् शेष रूप राम शब्द के समान जानने। इसी प्रकार कतमत्। इतरत्। अन्यत् और अन्यतरत् अन्यतम शब्द का रूप अन्यतमम् यही होता है अर्थात् ज्ञान शब्द के समान है॥

२६३॥ एकतरात् प्रतिषेधः। एकतरम्।

वार्तिककार की आज्ञा है कि एकतर शब्द में पूर्वोक्त विधि का प्रतिषेध होवे अर्थात् सु और अम् को अदड् आदेश न होवे। एकतरम्।

२६४॥ ह्रस्वो नपुंसके प्रातिपदिकस्य। १।२।४७। अजन्तस्येत्येव। श्रीपम् ज्ञानवत्॥

नपुंसक लिङ्ग में जिस प्रतिपदिक के अन्त में दीर्घस्वर होवे उसे ह्रस्व आदेश होवे। श्रीपा+सु=श्रीपम् यह ज्ञान शब्द के समान है॥

२६५॥ स्वमोर्नपुंसकात्। ७।१।२३। लुक् स्यात्। वारि॥

नपुंसक अङ्ग से परे जो सु और अम् तिन का लुक् (लोप) होवे वारि+सु=वारि।

२६६॥ इकोऽचि विभक्तौ। ७।१।७३। इगन्तस्य क्लीबस्य नुमचि विभक्तौ। वारिणी। वारीणि नलुमतेत्यस्यानित्यत्वात् पक्षे सम्बुद्धिनिमित्तो गुणः। हे वारि। हे वारे। घेर्ङितीति गुणे प्राप्ते। वृद्ध्यौत्वतृज्वद्भावगुणेभ्यो नुम् पूर्वविप्रतिषेधेन। वारिणे। वारिणः२। वारिणोः २। नुमचिरेति नुट् वारीणाम्। वारिणि। हलादौ हरिवत्।

उस नपुंसक अङ्ग को अजादि विभक्ति परे रहते नुम् (न्) आगम होवे जिसके अन्त में इक् प्रत्याहार के वर्ण होवें वारि+औ २५५ वारिणी वारि+जस् वा शस्= वारीणि। नलुमताङ्गस्य २०५ यह निषेध अनित्य है, इस कारण पक्ष में सम्बुद्धि निमित्तक जो कार्य्य है, सो होगा, तब हे वारि। हे वारे। १८२ भया। वारि+ङे यहां घेर्ङिति- १८६ से गुण और नुम् दोनों पाये, तब विप्रतिषेधे परं कार्यं १२८ इस से गुण ही पाया, सो नहीं भया, क्योंकि इस पर वार्तिककार कहते हैं, कि वृद्धि औत्व तृज्वद्भाव और गुण की अपेक्षा नुम् होवे पूर्वविप्रतिषेधसे। तब नुम् भया, वारिणे। वारिणः २ वारिणोः, आम परे रहते नुट् होता है, १६१ वारीणाम्। वारि+ङि=वारिणि। हलादि विभक्ति परे

रहते इस के भी रूप वारि के समान जानने ॥

२६७॥ अस्थिदधिसक्थ्यक्ष्णामनङुदात्तः ।७।१।७५। टादावचि।
अस्थि दधि सक्थि और अक्षि इन को उदात्त अनङ् (अन्) आदेश होय टा आदि अजादि विभक्ति परे रहते।

२६८॥ अल्लोपोऽनः ।६।४।१३४। अङ्गावयवोऽसर्वनामस्थानयजादिस्वादिपरो योऽन् तस्याकारस्य लोपः दध्ना। दध्ने। दध्नः २। दध्नो २
अङ्ग का अवयव सर्वनामस्थान से भिन्न यकारादि वा अजादि स्वादि विभक्ति परे रहे तो अर्थवत् अन् के अकार का लोप होवे। दधन्+आ=दध्ना। दध्ने। दध्नः२। दध्नोः।

२६९॥ विभाषा ङिश्योः ।६।४।१३६। अङ्गावयवोऽसर्वनामस्थानपरो योऽन् तस्याकारस्य लोपो वा स्यान्ङिश्योः परयोः। दध्नि। दधनि। शेषं वारिवत्। एवमस्थिसक्थ्यक्षि। सुधि सुधिनी। सुधीनि। हे सुधे। हे सुधि। सुधिनेत्यादि। मधु। मधुनी। मधूनि। हे मधो। हे मधु। सुलु। सुलुनी। सुलूनि। सुलुनेत्यादि। धातृ। धातृणी। धातॄणि। धातॄणाम्। हे धातः एवं ज्ञात्रादयः।

सर्वनामस्थान को छोड़ कर ङि का भी विभक्ति परे रहे तो अङ्ग का अवयव अन् के अकार का लोप विकल्प से होवे। दध्नि वा दधनि। शेष रूप वारि शब्द के समान जानने। ऐसे ही अस्थि सक्थि और अक्षि को भी जानना। सुधि मधु सुलु धातृ, ज्ञातृ आदि को वारि के समान जानो।

२७०॥ एच इग्घ्रस्वादेशे ।१।१।४८। प्रद्यु। प्रद्युनी। प्रद्यूनि। प्रद्युनेत्यादि। प्ररि। प्ररिणी। प्ररीणि। प्ररिणा। एकदेशविकृतमनन्यवत् प्रराभ्याम्। प्ररीणाम्। सुनु। सुनुनी। सुनूनि। सुनुनेत्यादि ॥ इति ॥

एच् को ह्रस्व आदेश विधान करने में ए ऐ को इ, और ओ औ को उ होवे। इसलिए प्रद्यो को प्रद्यु भया इसको भी वारि के समान जानो। प्ररै को प्ररि भया यहां ऐ को इ आदेश होने पर भी इस नियम से २२४ आ आदेश भया क्योंकि कुछ विकार होने से एक वस्तु दूसरी नहीं हो सकती इसलिए प्रराभ्याम् भया इत्यादि सु पूर्वक नौ शब्द को ह्रस्व से सुनु भया इस के भी रूप वारि के सदृश हैं ॥

॥ अजन्तनपुंसकलिङ्गं समाप्तमभूत् ॥

# ॥ अथ हलान्ताः पुल्लिङ्गाः ॥

—— o ——

२७१ ॥ हो ढः । ८ । २ । ३१ । झलि पदान्ते च । लिट् । लिड् । लिहौ । लिहः । लिड्भ्याम् । लिट्सु । लिट्त्सु ॥

झल् परे रहते वा पदान्त में वर्तमान जो ह तिस को ढ आदेश होवे। लिह्+सु= लिढ्+७८। १५८ लिट् लिड् । लिहौ । लिहः। लिड् भ्याम् (७८) (८८) लिट्सु वा लिट्त्सु

२७२ ॥ दादेर्धातोर्घः । ८ । २ । ३२ । झलि पदान्ते चोपदेशे दादेर्धातोर्हस्य घः ।

झल् परे रहे तो वा पदान्त में वर्तमान उस धातु के ह को घ आदेश होवे, जो उपदेश में दकारादि है ॥

२७३ ॥ एकाचो बशो भष् झषन्तस्य स्ध्वोः । ८ । २ । ३७ । धात्ववयवस्यैकाचो झषन्तस्य बशो भष् से ध्वे पदान्ते च धुक् ।धुग् । दुहौ । दुहः । धुग्भ्याम् । धुक्षु।

धातु का अवयव जो एकाच झषन्त तद् अवयव जो बश् प्रत्याहार के वर्ण तिन को भष् प्रत्याहार के वर्ण हों, स वा ध्व प्रत्यय परे रहे वा पदान्त में वर्तमान होय। तब दुह्+सु=धुक् वा धुग्। दुहौ। दुहः। धुग्भ्याम्। ७८। १६३। धुक्षु।

२७४ ॥ वा द्रुहमुहष्णुहष्णिहाम् । ८ । २ । ३३ । एषां हस्य वा घो झलि पदान्ते च । ध्रुक् । ध्रुग्।ध्रुट् । ध्रुड् । द्रुहौ । द्रुहः । ध्रुग्भ्याम् । ध्रुक्षु । ध्रुट्सु ध्रुट्त्सु । एवं मुह् ।

झल् प्रत्याहार के वर्ण परे रहे वा पदान्त में वर्तमान जो द्रुह्, मुह्, ष्णुह् और ष्णिह् तिन के ह को घ आदेश विकल्प से होय । द्रुह+सु=ध्रुक् वा । ध्रुग् जब घ न भया, तब ध्रुट् वा ध्रुड् ७८ । १५८ द्रुहौ द्रुहः ध्रुग्भ्याम् ७८ ध्रुक्षु १६३ वा ध्रुट्त्सु ८८ इसी रीति से मुह् आदि के रूप जानने।

२७५ ॥ धात्वादेः षः सः । ६ । १ । ६४ । स्नुट् । स्नुड् । स्नुक् । स्नुग् । एवं स्निह् ।

धातु के आदि में जो ष तिस को स आदेश होवे। ष्णुह् को स्नुह् भया तब स्नुक् स्नुग् स्नुट् स्नुड् इसी रीति से ष्णिह् को स्निह्।

२७६ ॥ इग्यणः सम्प्रसारणम्। १।१।४५।

यण् को जो इक् आदेश होता है वह सम्प्रसारण कहाता है।

२७७ ॥ वाह ऊठ्। ६।४।१३२। भस्य वाहः सम्प्रसारणमूठ्।

भ संज्ञक जो वाह् शब्द तिस के व को ऊठ् (ऊ) सम्प्रसारण होवे।

२७८ ॥ सम्प्रसारणाच्च। ६।१।१०८। सम्प्रसारणादचि पूर्वरूपमेकादेशः। वृद्धिः। विश्वौहः। इत्यादि।

सम्प्रसारण के आगे अच् रहे तो दोनों मिल कर पूर्व का रूप होय। विश्ववाह्+अस् = विश्वऊ+आह्+अस् = विश्वऊह् अस् १८ = विश्वौहः इत्यादि।

२७९ ॥ चतुरनडुहोरामुदात्तः। ७।१।९८। सर्वनामस्थाने।

चतुर् और अनडुह् शब्द को उदात्त आम् आदेश होवे यदि उन से परे सर्वनामस्थान संज्ञक विभक्ति रहे तब। अनडुह्+सु = अनडुआह् सु।

२८० ॥ सावनडुहः। ७।१।८२। नुम्। अनड्वान्।

सु विभक्ति परे रहते अनडुह् शब्द को नुम् (न्) आगम होवे। अनड्वाह्+सु = अनड्वान्ह्सु १८१।४१ = अनड्वान्।

२८१ ॥ अम् संबुद्धौ। ७।१।९९। हे अनड्वन्। अनड्वाहौ२। अनडुहः।

सम्बुद्धि परे रहते अनडुह् को अम् आगम होता है। इस लिये हे अनड्वन् भया अनड्वाहौ। अनड्वाहः अनडुहः।

२८२ ॥ वसुस्रंसुध्वंस्वनडुहां दः। ८।२।७२। सान्तस्य वस्वन्तस्य स्रंसादेश्च दः स्यात् पदान्ते। अनडुद्भ्यामित्यादि। सान्तेति किम्। विद्वान्। पदान्तेति किम्। स्रस्तम्। ध्वस्तम्॥

स है अन्त में जिस के ऐसा जो वसु प्रत्यय सो है अन्त में जिस के ऐसा जो शब्द और स्रंसु ध्वंसु, अनडुह् शब्दों के अन्त्य वर्ण को द आदेश होवे पदान्त की विवक्षा में। अनडुह्+भ्याम् = अनडुद्भ्यामित्यादि १७८। सकारान्त यदि न कहते तो विद्वान् यहां भी दकार हो जाता क्योंकि वसु प्रत्ययान्त तो है परन्तु सकारान्त नहीं है यह तो नकारान्त है। पदान्त कहने से स्रस्तं ध्वस्तं यहां दकारादेश न भया क्योंकि यहां पदान्त नहीं है॥

२८३ ॥ सहेः साडः सः । ८ । ३ । ५६ । साड्रूपस्य सहेः सस्य मूर्द्धन्यादेशः । तुराषाट् । तुराषाड् । तुरासाहौ । तुरासाहः । तुराषाड्भ्यामित्यादि ॥

उस सकार को षकार आदेश होवे जो साड् रूप सह धातु का है । तुराषाट् तुराषाड् । तुरासाहौ । तुरासाहः । तुराषाड्भ्यामित्यादि ॥

२८४ ॥ दिव औत् । ७ । १ । ८४ । दिविति प्रातिपदिकस्यौत् स्यात् सौ । सुद्यौः । सुदिवौ ॥

प्रातिपदिक सञ्ज्ञक दिव के व् को औत् (औ) आदेश होवे सु परे रहते । सुदिव् + सु = सुद्यौः । सुदिवौ ॥

२८५ ॥ दिव उत् । ६ । १ । १३१ । पदान्ते । सुद्युभ्याम् इत्यादि । चत्वारः । चतुरः चतुर्भिः । चतुर्भ्यः ॥

पदान्त में वर्तमान दिव् शब्द के व् को उ आदेश होवे । सुदिव् + भ्याम् १७८ = सुद्युभ्याम् । सुद्युषु इत्यादि । चत्वारः । चतुरः । चतुर्भिः । चतुर्भ्यः २ ।

२८६ ॥ षट् चतुर्भ्यश्च । ७ । १ । ५५ ॥ एभ्य आमो नुडागमः ॥

षट् सञ्ज्ञा भई है, जिस की ऐसा जो शब्द ३१८ और चतुर्शब्द तिन से परे जो आम् विभक्ति तिस को नुट् ( न ) आगम होवे ॥

२८७ ॥ रषाभ्यां नो णः समानपदे । ८ । ४ । १ ॥

यदि एक पद में र वा ष रहे तो उससे परे जो न तिस को ण आदेश होवे ॥

२८८ । अचो रहाभ्यां द्वे । ८ । ४ । ४६ ॥ चतुर्ण्णाम् ॥

यदि रेफ वा ह से पूर्व अच् रहे और परे यर् प्रत्याहार के वर्णों में से कोई वर्ण रहे तो उस वर्ण को द्वित्व होवे । चतुर् + आम् = चतुर्ण्णाम् ॥

२८९ ॥ रोः सुपि । ८ । ३ । १६ ॥ रोरेव विसर्गः सुपि । षत्वम् । षस्य द्वित्वे प्राप्ते ॥

सप्तमी बहुवचन विभक्ति परे रहे तो उसी रेफ को विसर्ग होवे जो रु होने से भया है, अन्य को न होवे । चतुर् + सु यहां विसर्ग न भया तब १६३ षत्व भया तब ष् को द्वित्व पाया ॥

२९० ॥ शरोऽचि । ८ । ४ । ४९ । अचि परे शरो न द्वे स्तः । चतुर्षु ।

उस मत् को दित्व न होवे जिस के आगे अच् रहे। इस लिये चतुर्षु में दित्व न भया,

२९१ ॥ मो नो धातोः ।८।२।६४॥ पदान्ते प्रशान् ॥

धातु के अवयव म को न आदेश होवे यदि वह पदान्त में वर्तमान रहे तब। प्रशाम्+सु=प्रशान्।

२९२ ॥ किमः कः ।७।२।१०३॥ विभक्तौ। कः। कौ। के इत्यादि सर्ववत्॥

विभक्ति से पूर्व जो किम् शब्द तिस को क आदेश होवे। किम्+सु=कः। कौ। के १५५। इत्यादि शेष रूप सर्व शब्द के समान जानने।

२९३ ॥ इदमो मः ।७।२।१०८॥ सौ। त्यदाद्यत्वापवादः।

सु परे रहे तो इदम् शब्द के म को मकार ही रहे। यह नियम त्यदादीनामः २ ० का अपवाद है॥

२९४ ॥ इदोऽय् पुंसि ।७।२।१११॥ इदम इदोऽय् सौ पुंसि। अयम्। त्यदाद्यत्वे॥

सु परे रहते इदम् के इद् भाग को अय् आदेश होवे। इदम्+सु=अयम्। इदम् को १ ० से=इद+अ+औ

२९५ ॥ अतो गुणे ।६।१।९७॥ अपदान्तादतो गुणे पररूपमेकादेशः॥

अपदान्त ह्रस्व अकार से परे गुण संज्ञक वर्ण अर्थात् अ ए ओ रहे तो दोनों मिल कर पर का रूप होवे। इद+अ+औ इद+औ=१८ इदौ।

२९६ ॥ दश्च ।७।२।१०९॥ इदमो दस्य मः स्याद्विभक्तौ। इमौ। इमे। त्यदादेः सम्बोधनं नास्तीत्युत्सर्गः॥

विभक्ति परे रहते इदम् के द को मकार आदेश होवे। इदौ=इमौ। इमे १५५। त्यदादि शब्दों का यह स्वभाव ही है कि वे सम्बोधन नहीं रखते अर्थात् उन्हें सम्बोधन होता ही नहीं॥

२९७ ॥ अनाप्यकः ।७।२।११२॥ अककारस्य इदम इदोऽनापि विभक्तौ। आबिति प्रत्याहारः। अनेन॥

ककार रहित जो इदम् शब्द तिस के इद् भाग को अन् आदेश होय टा आदि अजादि विभक्ति परे रहे तो। इद+आ=अन+आ=आ१५१=अन+इन सु१२=अनेन।

२९८ ॥ हलि लोप । ७ । २ । ११३ ॥ अककारस्येदम इदो लोप आपि हलादौ । नानर्थकेऽलोऽन्त्यविधिरनभ्यासविकारे ॥

भ्याम् ३ भिस् भ्यस् २ वा सुप् परे रहे तो ककार रहित इदम् शब्द के इद् भाग का लोप होवे। अलोऽन्त्यस्य २४ यह सूत्र अभ्यास विकार (जो धातु प्रकार में आवेगा) को छोड कर और दूसरे अनर्थक में नहीं लगता। समुदाय को अर्थवान् कहते हैं और उस का जो एक देश है, वह अनर्थक कहाता है। "समुदायोऽर्थवान् समुदायस्यैकदेशोऽनर्थक" इस कारण इद्+भ्याम् यहां जो इद् का लोप विधान किया है, वह अनर्थक है, क्योंकि इद का एक भाग इद् है, इस लिये केवल द् का लोप न भया किन्तु संपूर्ण इद् का भया। तब शेष रहा अ जैसे इद्+भ्याम् = अ+भ्याम्।

२९९ ॥ आद्यन्तवदेकस्मिन् । १ । १ । २१ ॥ एकस्मिन् क्रियमाणं कार्यमादाविवान्त इव स्यात्। सुपि चेति दीर्घः। आभ्याम् ॥

जैसा कार्य्य आदि और अन्त में किया जाता है, वैसा ही एक वर्ण में होवे। इस कारण सुपिच १५४ से जो दीर्घ अदन्त अङ्ग में होता था, वह इस अकार में भी हुआ तब अ+भ्याम् = आभ्याम् भया।

३०० ॥ नेदमदसोरकोः । ७ । १ । ११ ॥ अककारयोरिदमदसोर्भिस ऐस् न। एभि । अस्मै। एभ्य । अस्मात्। अस्य। अनयो २। एषाम् अस्मिन्। एषु ॥

उस भिस् को ऐस् आदेश न होवे जिस के पूर्व ककार रहित इदम् वा अदस् शब्द है। अभि १५८=एभि'। अस्मै १६६। एभ्य.। अस्मात् १६७। अस्य १५३। अनयोः १६०। एषाम् १५८। १६८। १६३। अस्मिन्। १६७। एषु १५८। १६३।

३०१ ॥ द्वितीया टौस्स्वेन । २ । ४ । ३४ ॥ इदमेतदोरन्वादेशे। किञ्चित् कार्यं विधातुमुपात्तस्य कार्यान्तरं विधातु पुनरुपादानमन्वादेश । यथा। अनेन व्याकरणमधीतमेनं छन्दोऽध्यापयेति। अनयोः पवित्रं कुलमेनयो. प्रभूतं स्वमिति। एनम् । एनौ। एनान्। एनेन। एनयो: २। राजा ॥

द्वितीया टा वा ओस् विभक्ति परे रहे तो इदम् वा एतद् शब्द को एन आदेश होवे अन्वादेश के विषे। अन्वादेश उसे कहते हैं, जिस का एक वाक्य में प्रयोग होकर कार्यान्तर के लिये पुन उसी का वाक्यान्तर में प्रयोग होना। जैसा इस ने व्याकरण पढा है, इसे वेद पढाओ "अनेन व्याकरणमधीतमेन छन्दो ऽध्यापयेति" यहां इदम् शब्द

॥ ओ३म् ॥

# ॥ लघुकौमुद्युत्तरार्धम् ॥

श्रीमद्वरदराजप्रणीतम्

---

श्रीमत्पञ्चनदीयमहाविद्यालयाध्यापकगोस्वामिपण्डित

गङ्गाविष्णु शास्त्रि सङ्कलित हिन्दी भाषा

विवरणसहितम्

---

आर्य्यधर्म्मोपदेशक

श्रीयुतपण्डितकृपारामशर्मणामाज्ञया

पञ्जाब एकोनोमीकल यन्त्रालये

लालालालमनाधिकारेण

मुद्रितम्।

सन् १८९७ ई०

लाहौर

प्रथमवार १००० प्रति    मूल्य २)

॥ ओ३म् ॥

# ॥ लघुकौमुद्याम् ॥

## ॥ भ्वादयः ॥

३९८ ॥ लट् । लिट् । लुट् । लृट् । लेट् । लोट् । लङ् । लिङ् । लुङ् । लृङ् । एषु पञ्चमो लकारश्छन्दोमात्रगोचर ॥

टीका—अब भू आदि में है जिनके उन (धातुओं) क्रियावाचकों का वर्णन किया जाता है। और क्रिया काल में होती है। तो इस व्याकरण शास्त्र में काल लकार से प्रकाशित ( विदित ) होता है। जैसे वर्तमान काल का प्रकाशक लट् लकार है। " परोक्ष अनद्यतन भूत " काल का प्रकाशक लिट् है। अनद्यतन भविष्यत् काल का प्रकाशक लुट् है। सामान्य भविष्यत् काल का प्रकाशक लृट् है। इन दश लकारों में से पञ्चम ( लेट् ) वेद में ही प्रेरणा अर्थ में आता है। आशीर्वाद और प्रेरणा अर्थ में लोट् आता है। अनद्यतन भूतकाल का प्रकाशक लङ् है। विधि और * निमन्त्रणादि अर्थों में लिङ्। सामान्य भूत काल का प्रकाशक लुङ् है। कार्यकारणभाव और क्रिया की असिद्धि के विदित होने पर भूत और भविष्यत् काल में लृङ् होता है ॥ ३९८ ॥

३९९ ॥ ल. कर्मणि च भावे चाकर्मकेभ्य । ३ । ४ । ६९ । लकारा. सकर्मकेभ्यः कर्मणि कर्त्तरि च स्युरकर्मकेभ्यो भावे कर्त्तरि च ॥

ऊपर लिखे लकार कर्त्ता वा कर्म अर्थ जतलाने के लिये सकर्मक धातु से होवें और कर्त्ता वा भाव अर्थ जतलाने के लिये अकर्मक धातु से होवें। "व्यापार जिस के अधीन रहता है उसको कर्त्ता कहते हैं" क्रिया के फल का जो आश्रय है उसको कर्म कहते हैं। उदाहरणम् ( जैसे ) देवदत्त चावल पकाता है। यहां पकाना देवदत्त के आधीन है। इस लिये देवदत्त कर्त्ता है। चावल कर्म है, क्योंकि पाकक्रिया का आश्रय है। यदि इसी वाक्य में कर्मवाच्य करना हो तो, देवदत्त से चावल पकाया जाता है, ऐसा लिखना। परन्तु यहां भी चावल ही कर्म हैं। इन दोनों का संस्कृत में रूप एकसा नहीं रहेगा। जैसे (पचति) पकाता है। यहां कर्त्ता का ही अर्थ प्रकाशित होता है। और कर्म में ( पच्यते ) पकाया जाता है, यहां कर्म का अर्थ ही प्रकाशित होता है, अकर्मक क्रिया में,

* "४५२" सूत्र की व्याख्या में देखो ॥

कर्म नहीं होता इस लिये लकार, दूसरी अवस्था में उस को (भाव) क्रिया को प्रकाश करता है। जैसे (भूयते) होना। कर्तृवाच्य में तो सकर्मक के तुल्य अकर्मक क्रिया भी कर्त्ता अर्थ को प्रकाश करती है। जैसे (भवति) होता है ॥ १८८ ॥

४० ॥ वर्त्तमाने लट् । ३ । २ । १२३ वर्त्तमानक्रियावृत्तेर्धातोर्लट् स्यात् । अटावितौ । उच्चारणसामर्थ्याल्लस्य नेत्वम् । भू सत्तायाम् । कर्तृविवक्षायाम् भू+ल् इति स्थिते ॥

वर्त्तमान काल में होने वाले कार्य के प्रकाश करने में जब धातु का व्यवहार हो तब उस से परे लट् लकार हो। लट् में अ और ट् इत् संज्ञक हैं। १८८ संख्यक सूत्र से ल् की भी इत् संज्ञा पाई, तब उस के निषेध के लिये यह युक्ति है कि इस व्याकरण शास्त्र में कोई भी वर्ण निरर्थक नहीं उच्चारण किया वा पढ़ा जाता और ल् की इत् संज्ञा करने से तो सम्पूर्ण लट् प्रत्यय नष्ट होजाता है तो उस के उच्चारण का कुछ भी फल न होगा इस लिये ल् की इत्संज्ञा नहीं होती ॥ ४० ॥

१ भू धातु जिसका अर्थ होना है उस की साधन प्रक्रिया लिखते हैं। जब उस से कर्त्तावाचक प्रयोग बनाने की इच्छा होती है तब भू+ल् ऐसा रूप होने पर।

४१ ॥ तिप् तस् झि सिप् थस् थ मिप् वस् मस् तातांझ थासाथांध्वमिड्वहि महिङ् ३ । ४ । ७८ । एतेऽष्टादश लादेशाः स्युः ॥

नीचे लिखेहुए अठारह प्रत्यय ल् के स्थान में आदेश होवें।

परस्मैपद — आत्मनेपद

| | प्रथम पुरुष | मध्यम पु | उत्तम पु ॥ | प्रथम पु | मध्यम पु | उत्तम पुरुष |
|---|---|---|---|---|---|---|
| एक — | तिप् | सिप् | मिप् | त | थास् | इट् |
| द्वि — | तस् | थस् | वस् | आताम् | आथाम् | वहि |
| बहु — | झि | थ | मस् | झ | ध्वम् | महिङ् |

४२ ॥ लः परस्मैपदम् १ । ४ । ९९ । लादेशाः परस्मैपद संज्ञाः स्युः ॥

ल् के स्थान में जो आदेश होते हैं उ १ आगम् । नमसु । मतु । यत् ये परस्मैपद संज्ञावाले होते हैं ॥ ४२ ॥

४०३ ॥ तङानावात्मनेपदम् १।४।१००। तङ् प्रत्याहारः शानच्कानचौ चैतत्सञ्ज्ञाः स्युः। पूर्वसंज्ञापवादः॥

जो प्रत्यय समूह तङ् प्रत्याहार से विदित होता है अर्थात (४०१) सङ्ख्यक सूत्रका दूसरा समूह त से लेकर महिङ् पर्यन्त सो और दो प्रत्यय जिनका केवल आन अवशिष्ट रहता है अर्थात् शानच् और कानच् ये सभ आत्मनेपद कहलावें, तङ् की जो परस्मैपदसञ्ज्ञा समझ पडतीथी सो इस सूत्र से निवृत्त भई और यह निश्चय हुआ कि परस्मैपद के कहने से केवल पहिले समूह के (९) नौं प्रत्यय तिप् से लेकर मस् पर्यन्त और क्वसु और शतृ जाने जाते हैं। और आत्मनेपद से दूसरे समूह के नौ (९) प्रत्यय त से लेकर महिङ् पर्यन्त शानच् और कानच् जाने जाते हैं॥ ४०३॥

४०४॥ अनुदात्तङित आत्मनेपदम् १।३।१२। अनुदात्तेतो ङितश्च धातोरात्मनेपदं स्यात्॥

जिस धातुका अनुदात (८) अथवा ङ् इत् हो उससे परे आत्मनेपद प्रत्यय अर्थात् तङ् और शानच् कानच् होवे॥ ४०४॥

किस धातु का क्या इत् है इस का ज्ञान धातुपाठ में होता है॥

४०५॥ स्वरितञितः कर्त्रभिप्राये क्रियाफले १।३।७२। स्वरितेतो ञितश्च धातोरात्मनेपदं स्यात् कर्तृगामिनि क्रियाफले॥

जिस धातुका स्वरित (९) अथवा ञ् इत् हो, "और जब (क्रिया) व्यापार का फल कर्त्ता को पहुचता हो" तब उक्त धातु से आत्मनेपद सञ्ज्ञक प्रत्यय होवें॥ ४०५॥

४०६॥ शेषात्कर्त्तरि परस्मैपदम् १।३।७८। आत्मनेपदनिमित्तहीनाद्धातो कर्त्तरि परस्मैपदं स्यात्॥

जो धातु आत्मनेपदके (स्थापक) कारक निमित्तों से हीन हो उससे परे परस्मैपद प्रत्यय कर्त्ता अर्थ में होवे॥ ४०६॥

परस्मैपद कर्मको कभी नही दिखाता।

४०७॥ तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रथममध्यमोत्तमाः १।४।१०१ तिङ उभयोः पदयोस्त्रयस्त्रिकाः क्रमादेतत्संज्ञाः स्युः॥

तिप् की ति और महिङ् के ङ् से बने हुए तिङ् प्रत्याहार में जो प्रत्यय अन्तर्गत हैं उन्के परस्मैपद और आत्मनेपद दोनों समूहों की जो तीनर श्रेणीयें हैं सो क्रम से प्रथम पुरुष, मध्यम पुरुष, और उत्तम पुरुष, कहलावें॥ ४०७॥

॥ ४ ८ ॥ तान्येकवचनद्विवचनबहुवचनान्येकश । १ । ४ । १०२। लठस्त्रयमादिसंज्ञानि तिङस्त्रीणि त्रीणि प्रत्येकमेकवचनादि संज्ञानि स्यु ॥

जिन तीनर तेवोयों की प्रथम आदि (४०) संज्ञा क्रमानुसार हुइ हैं तिन के प्रत्येक विषय में जो तीनर प्रत्यय जैसे तिप् तस् झि इत्यादि उन को क्रम से एकवचन द्विवचन और बहुवचन संज्ञा होवे ॥ ४ ८ ॥

४०९ ॥ युष्मद्युपपदे समानाधिकरणे स्थानिन्यपि मध्यमः १।४।१०५ तिङ्वाच्यकारकवाचिनि युष्मद्यप्रयुज्यमाने प्रयुज्यमाने च मध्यम ।

जिस कारक को अर्थात् कर्त्ता वा कर्म (४८८) को लकार अर्थात् तिङ (४१) दिखाता होवे उसी कारक को जो युष्मद् शब्द दिखावे और वह युष्मद् शब्दचाहे हो वा न हो तो लकार के स्थान में मध्यम पुरुष (४०) होय । उदाहरण 'तुम मुझ को देखते हो' अथवा केवल इतना ही कहें कि (मुझ को देखते हो) तो भी क्रिया का अन्त भाग कर्त्ता कारक ही को दिखाताहै और तुम शब्द भी कर्त्ता कारकही को दिखाता है इसलिये संस्कृत में ऐसी अवस्था रहते लकार के स्थान में मध्यम पुरुष होगा । और यदि ऐसा कहे कि "मैं तुम को देखता हूं" तो इस उदाहरण में क्रिया का शेष भाग जो "हूं" है सो तो कर्त्ता कारक को प्रकाश करता है 'तुम को' यह कर्म कारक को प्रकाश करता है इस हेतु से ऐसी अवस्था में लकार के स्थान में मध्यम पुरुष कभी नहीं (आता) होगा किन्तु वक्ष्यमाण रीति से उत्तम पुरुष होता है ॥ ४ ८ ॥

४१ ॥ अस्मद्युत्तम १।४।१०७। तथाभूते ऽस्मद्युत्तम ।

जब अस्मद् की अवस्था युष्मद् के तुल्य (४८) हो तब लकार के स्थान में उत्तम पुरुष ४१० होवे ॥ ४१ ॥

४११ ॥ शेषे प्रथम' १।४।१०८। भूति भूति आदि ।

जिन के विषय में युष्मद् और अस्मद् (४८) (४१) लिखे हैं उन को छोड़कर भिन्न अवस्था में लकार (४१) के स्थान में प्रथम पुरुष (४०) होवे भू+त् ४ इसप्रूप से और भू+ति ४१ इस से होता है ॥ ४११ ॥

४१२ ॥ तिङ् शित् सार्वधातुकम् । ३।४।११३। तिङः शितश्च धात्वधिकारोक्ता एतत्संज्ञाः स्यु ॥

धातो' ८१० इस सूत्र के अधिकार में उक्त जो तिङ् प्रत्यय ४०७ और जिसका शकार इत् सञ्ज्ञक होवे सो प्रत्यय सार्वधातुक कहलावे ॥ ४१२ ॥

**४१३ ॥ कर्त्तरि शप् । ३ । १ । ६८ । कर्त्रर्थे सार्वधातुके परे धातोः शप् ॥**

जब कर्त्ता अर्थ (वाची) वाचक सार्वधातुक ४१२ परे रहे तो धातु से परे शप् प्रत्यय हो १४८ और ३ से श्+प् इत् हैं, इस से श का केवल अ बचता है, और भू+अ +ति ऐसा रूप होता है ॥ ४१३ ॥

**४१४ ॥ सार्वधातुकार्द्धधातुकयोः । ७ । ३ । ८४ । अनयोः परयोरिगन्ताङ्गस्य गुणः । अवादेशः । भवति । भवतः ॥**

सार्वधातुक ४१२ वा आर्द्ध धातुक " ४३० " परे रहते जिस अङ्ग के अन्त में इक् हो उसको गुण २० आदेश होवे, इस सूत्र से भू का भो होता है, और २६ से ओ के स्थान में अव् करने पर भवति ऐसा पद बन जाता है, इसी रीति से भवतः बन जाता है, भवति = वह होता है, भवतः = वे दो होते हैं ॥ ४१४ ॥

**४१५ ॥ झोऽन्तः । ७ । १ । ३ । प्रत्ययावयवस्य झस्यान्तादेशः । अतोगुणे । भवन्ति । भवसि । भवथः । भवथ ॥**

प्रत्यय का अवयव जो झ् उसके स्थान में अन्त् आदेश होवे, 'अतोगुणे' से भव के व में जो अ है, उसके और अन्त के अकार के स्थान मे अर्थात् दोनों को मिला कर एक अ हुआ तब 'भवन्ति' यह पद सिद्ध भया, भवन्ति = वे होते हैं । भवसि = तू होता है । भवथः = तुम दो होते हो । भवथ = तुम होते हो ॥ ४१५ ॥

**४१६ ॥ अतो दीर्घो यञि । ७ । ३ । १०१ । अतोऽङ्गस्य दीर्घो यञादौ सार्वधातुके । भवामि । भवाव । भवाम । स भवति । तौ भवतः । ते भवन्ति । त्वं भवसि । युवां भवथः । यूय भवथ । अहं भवामि । आवां भवाव । वयं भवामः ॥**

यञादि सार्वधातुक परे रहते ह्रस्व अकारान्त अङ्ग को दीर्घ आदेश होवे, इस प्रकार से भव + मि = भवामि = मैं होता हुं । भवावः = हम दो होते हैं । भवामः = हम होते हैं ॥ ४१६ ॥

सर्वनाम के साथ से वर्तमान काल इस रूप का होता है यथा—

| | ॥ एक वचन ॥ | ॥ द्विवचन ॥ | ॥ बहु वचन ॥ |
|---|---|---|---|
| प्रथम पु | स भवति | तौ भवतः | ते भवन्ति |
| | वह होता है। | वे दो होते हैं। | वे होते हैं। |
| मध्य पु | त्वं भवसि | युवां भवथः | यूयं भवथ |
| | तू होता है। | तुम दो होते हो। | तुम होते हो। |
| उत्त पु | अहं भवामि | आवां भवावः | वयं भवामः |
| | मैं होता हूं। | हम दो होते हैं। | हम होते हैं। |

४१७ ॥ परोक्षे लिट् ३। २। ११५। भूतानद्यतनपरोक्षार्थ वृत्तेर्धातोर्लिट् स्यात्। लस्य तिबादयः।

भूतानद्यतन * भूत काल ३८८ में जो बात (वा) क्रिया बिना देखी हो उस के प्रकाश करने के लिये जिस धातु का व्यवहार किया जाय उस से परे लिट् ३८८ होवे। लिट् में ट और इ इत् हैं और ल् के स्थान में तिप् आदि प्रत्यय ३। १ होते हैं ॥ ४१७ ॥

४१८ ॥ परस्मैपदानां णलतुसुस्थलथुसणल्वमाः ३। ४। ८२। लिटस्तिबादीनां णलादयः स्युः भू+अ इतिस्थिते॥

परस्मैपद में तिप् आदि जो प्रत्यय जो लिट् के स्थान में आदेश किये हैं उन के स्थान में णल् इत्यादि होवें। अर्थात् ॥ ४१८ ॥

| | ॥ एकवचन ॥ | ॥ द्विवचन ॥ | ॥ बहुवचन ॥ |
|---|---|---|---|
| प्रथम पुरुष | णल् | अतुस् | उस् |
| मध्यम पुरुष | थल् | अथुस् | अ |
| उत्तम पुरुष | णल् | व | म |

जब इन आदेशों को करते हैं तब ण् और ल् का लोप १९२। १। होता है और भू+अ ऐसा रहजाता है॥

---

* काल दो प्रकार का होता है अद्यतन और अनद्यतन व्यतीत आधीरात से लेकर आनेवाली आधीरात तक चौबीस घण्टे अद्यतन हैं इस के बाहिर का अनद्यतन है इस हेतु से विदित हुआ कि अद्यतन संज्ञा आज अविद्यमान् और वर्तमान को है। अतएव है और अनद्यतन कल्ह परसों और अविद्यमान् को दी गई जाती है॥

४१९ ॥ भुवो वुग्लुङ्लिटोः ६ । ४ । ८८ । अचि ॥

जिस के आदि में अच् है ऐसा जब लुङ् या लिट् का आदेश परे रहे तब भू धातु को वुक् का आगम होवे ॥ ४१९ ॥

वुक् का उ और क् दोनों इत् हैं, इस भांति से भू+अ=भूव्+अ ॥

४२० ॥ लिटि धातोरनभ्यासस्य ६ । १ । ८ । लिटि परे अनभ्यासधात्ववयवस्यैकाचः प्रथमस्य द्वे स्त आदिभूतादचः परस्य तु द्वितीयस्य । भूव् भूव् अ इतिस्थिते ॥

लिट् लकार के परे होने पर अनभ्यास ( नहीं द्वित्व हुआ जिसको ) धातु के एकाच् (एक स्वर वाले) प्रथम अवयव (भाग) को द्वित्व होवे परन्तु यदि उस प्रथम भाग के आदि में अच् होतो दूसरे एकाच् भाग को द्वित्व होवे, इस रीति से, भूव् यहां धातु का द्वितीय (दूसरा) भाग एकाच् है ही नहीं तो 'भूव्' के द्वित्व होने पर भूव+अ=भूव् भूव्+अ, यह स्वरूप हुआ तब ॥ ४२० ॥

४२१ ॥ पूर्वोऽभ्यास । ६ । १ । ४ । अत्र ये द्वे तयोः ॥

४२० से जो दो रूप हुए हैं, उन में से पहिले की अभ्यास संज्ञा होवे ॥ ४२१ ॥

४२२ ॥ हलादि शेषः ७ । ४ । ६० । अभ्यासस्यादिर्हल् शिष्यते अन्येहलोलुप्यन्ते ॥

अभ्यास का '४२' आदि ( पहिला ) हल् रह जावे और शेष हलों का लोप होय, इस सूत्र के लगाने से 'भूव् भूव्+अ'='भू भूव+अ' हुआ ॥ ४२२ ॥

४२३ ॥ ह्रस्वः ७ । ४ । ५९ । अभ्यासस्याचः ॥

अभ्यास ४२१ के अच् (स्वर) के स्थान ह्रस्व आदेश होवे, तब इस रीति से भू भूव्+अ=भु भुव्+अ हुआ ॥ ४२३ ॥

४२४ ॥ भवतेरः । ७ । ४ । ७३ । भवतेरभ्यासोकारस्य अः स्याल्लिटि ॥

भू धातु के अभ्यास के उ को अ होवे, जब लिट् परे रहे तो तब = "भु भूव्+अ" ='भ भूव्+अ' हुआ तब ॥ ४२४ ॥

४२५ ॥ अभ्यासे चर् च । ८ । ४ । ५४ । अभ्यासे झलां चरः स्युर्जशश्च । झशांजश खयांचर इतिविवेकः । बभूव बभूवतुः बभूवुः ॥

अभ्यास के भ्रम् के स्थान में वह और भ्रम् भी होवे अर्थात् भ्रम् के स्थान में भग् और वकी के स्थान में वह इस में इतना विचार है तब इस के लगाने सं भ भूव+ब =बभूव (वह हुआ) बभूवतु ४१८=वे दो हुए। बभुव =वे हुए ॥ ४२५ ॥

४२६ ॥ लिट् च । ३ । ४ । ११५ । लिडादेशस्तिङार्धधातुक संज्ञ स्यात् ।

लिट् लकार के स्थान में आदेश हुआ जो तिङ् ४ १ उसकी आर्धधातुक संज्ञा होवे ॥ २६ ॥

४२७॥ आर्धातुकस्येड् वलादे ७। २ । ३५। बभूविथ । बभूवथु बभूव । बभूव । बभूविव । बभूविम ॥

वल् प्रत्याहार है आदि में जिस के ऐसे आर्ध धातुक ४१ को इट् का आगम होवें । १ के अनुसार इट् का जो इ को आर्धधातुक प्रत्यय के आदि में धरा जावेगा। इस लिये बभूविथ-तू हुआ । बभूवथु तुम दो हुए । बभूव तुम हुए । बभूव मैं हुआ । बभूविव ४२० । हम दो हुए । बभूविम हम हुए ॥ ४२० ॥

४२८ ॥ अनद्यतने लुट् । ३ । ३ । १५ । भविष्यत्यनद्यतनेऽर्थे धातोर्लुट् ॥

अनद्यतन भविष्यत् १८८ काल में होने वाले कार्य के प्रकाश करने में धातु से परे लुट १८८ होवे ॥४२८॥

४२९ ॥ स्यतासी लृलुटो ३ । १ । ३३ । धातोरेतौ स्तो लृलुटौ परत । शबाद्यपवाद लृ इति लृङ्लृटोग्रहणम् ॥

लम् ल और लुट् परे रहे तो धातु को स्य और तास प्रत्यय क्रम से होवें । यह सूत्र शप् ४१७ और श्यन् आदि का अपवाद है यहां ल ऋ लड़ और लट दोनों लकारों का ग्रहण होता है ॥४२८॥

४३० ॥ आर्धधातुकं शेषः । ३ । ४ । ११४ । तिङ् शिभ्योऽन्यो धातोरिति विहितः प्रत्यय एतत्संज्ञ स्यात् ॥

तिङ् और शित् प्रत्यय ४१२ छोड़ कर शेष और प्रत्यय जो धातो ऐसा कह कर किये धातु से विहित होवे व आर्ध धातुक संज्ञा वाले होवें । यहां ४२० से इट का आगम होता है और ४२७ और ४२८ से मविता न होता है ॥ ४३ ॥

४३१ ॥ लुट प्रथमस्य डारौरसः २।४।८५। डित्व सामर्थ्यादभस्यापि टेर्लोप.। भविता ॥

लुट् लकार के प्रथम पुरुष ४०७सञ्ज्ञक प्रत्यय के स्थानमें डा रौ और रस् आदेश क्रम से होवें। जब डित् (ड् है इत् जिसका) प्रत्यय परे रहताहै तब पूर्वले भ १७८ सञ्ज्ञक की टि २६२ का लोप होता है। परन्तु यहा भवितास्।की भ सञ्ज्ञा नहीं है इस लिये उस की टि का लोप ४९ भी न होवेगा, पर कोई वर्ण निरर्थक इत् नही होता तो यहा भी डकार की इत् सञ्ज्ञा निष्फल (निरर्थक) न हो जावे इस लिये भवितास् जिस की भ सञ्ज्ञा नही हुई उस की भी टि का लोप होगया। तब भवितास्=भवित्, और डा के आ में मिलाने से "भविता" सिद्ध भया। भविता वह होगा।। ४३१ ॥

४३२ ॥ तासस्त्योर्लोप ।७।४।५०। सादौ प्रत्यये ॥

तास् प्रत्यय और अस् धातु का लोप होवे सकारादि प्रत्यय परे रहते।

-यहा प्रकरण में इस सूत्र का कुछ फल नहीं है, विना अगले ४३३ सूत्र में अनुवृत्ति के इस लिये इस की अगले सूत्र ४३३ में अनुवृत्ति होती है ॥ ४३२ ॥

४३३ ॥ रिच।७।४।५१। रादौ प्रत्यये तथा। भवितारौ। भवितारः। भवितासि। भवितास्थ.। भवितास्थ। भवितास्मि। भवितास्व। भवितास्म ॥

तास् प्रत्यय और अस् धातु का लोप होवे जब उन से परे रादि (रेफ है आदि मे जिस के) प्रत्यय हो इस रीति से यह पद सिद्ध होते हैं ४३१ जैसे भवितारौ=वे दो होंगे भवितार.=वे होंगे। भवितासि=तू होगा। भवितास्थ.=तुम दो होगे। भवितास्थ तुम होगे, भवितास्मि। मै होऊंगा। भवितास्व।हम दो होगे। भवितास्म. हम होंगे॥४३३

४३४ ॥ लृट् शेषे च।३।३। १३। भविष्यदर्थाद्धातोर्लृट् क्रियार्थायां क्रियायां सत्यामसत्यां वा। इट्। भविष्यति। भविष्यत। भविष्यन्ति। भविष्यसि। भविष्यथ। भविष्यथ। भविष्यामि। भविष्यावः। भविष्यामः ॥

भविष्यत् अर्थ मे जो धातु लगाया जावे उस से परे लृट्३८५होय पर दूसरी क्रिया जो भविष्यत् कार्य के फल के लिये एक कार्य प्रकाश करती हो सो रहे वा न रहे ८८७

'वह पढने जाता है' इस उदाहरण में पढना जो क्रिया है, सो भविष्यत् काल की है, क्यों कि पढना अब तक हुआ नही है, किन्तु होने वाला है, इस कार्य से फल को

लिये जाना एक दूसरी क्रिया चाहे है इस दूसरी क्रिया को क्रियार्थी क्रिया कहते हैं ५८० संख्यक सूत्र से यह नियम किया है कि जब ऐसी क्रियार्थी क्रिया रहे तब भविष्यत् अर्थ में धातु से परे तुमुन् और ण्वुल् दो प्रत्यय स्थापन किये जावें परन्तु इस सूत्र का अभिप्राय यह है कि ऐसी क्रिया रहे वा न रहे पर भविष्यत् अर्थ में धातु से परे लृट् होवे जब क्रियार्थी क्रिया रहेगी तब एक भविष्यत् क्रिया के दो रूप हो सकते हैं एक तो लृट् और दूसरा तुमुन् और ण्वुल् करके परन्तु लृट् कर्त्ता कर्म और भाव इन तीनों अर्थों में होता है और 'तुमुन्' और ण्वुल् प्रत्यय 'अव्यय कृतो भावे' और कर्तरि कृत् इन दोनों के अनुसार 'भाव और कर्त्ता' अर्थों में ही होते हैं लृट् लकार ४१८ और लृट् लकार ४१४ दोनों भविष्यत् अर्थ में (होते हैं) आते हैं इन में इतना ही केवल भेद है॥

अनद्यतन भविष्यत् में लुट लकार होता है और अनद्यतन भविष्यत् में लृट् होता है जैसे काशीं श्वः प्रयातासि कल्ह तू काशी जायगा और जब कुछ अवधि न रहे और केवल भविष्यत् काल प्रकाश करना हो तो लृट् लकार का प्रयोग होता है जैसे "रविस्तप्स्यति निदाघे" = सूर्य निदाघ में तपेगा + इस उदाहरण में कोई ऐसी अवधि नहीं है जैसे कि कल्ह की अवधि पूर्वोदाहरण में दी गई है॥

४२८ से स्य को और ४१० से इट् के होने से और १६१ से स् के स्थान में ष् आदेश के होने से ऐसे पद बन जाते हैं जैसे 'भविष्यति' = वह होगा भविष्यतः = वे दो होंगे भविष्यन्ति = वे होंगे भविष्यसि = तू होगा भविष्यथः = तुम दो होगे भविष्यथ = तुम होगे भविष्यामि = मैं हूंगा भविष्यावः = हम दो होंगे भविष्यामः = हम होंगे॥ ४३४॥

४३५॥ लोट् च। ३। ३। १६२। विध्याद्यर्थेषु धातोर्लोट्॥

विधि आदि अर्थों में ४४३ धातु से परे लोट् ३८८ लकार होवे॥ ४३५॥

४३६॥ आशिषि लिङ्लोटौ। ३। ३। १७३।

आशीर्वाद अर्थ में धातु से परे लिङ् ४४१ और लोट् ४३१ लकार होवें॥ ४३६॥

४३७॥ एरुः। ३। ४। ८६। लोट इकारस्य उः। भवतु॥

लोट् ४३५ के स्थान में जो प्रत्यय आदेश हो उस के इकार के स्थान में उ होवे। यहां इतना जानना उचित है कि केवल तिप् और झि ४१ के इकार के स्थान में उकार होता है। तब भवति = ४३० से भवतु सिद्ध हुआ। भवतु वह होवे॥ ४३७॥

४३८॥ तुह्योस्तातङाशिष्यन्यतरस्याम्। ७। १। ३५।

आशिषि तुह्योस्तातङ् वा। परत्वात्सर्वादेशः। भवतात्॥

आशिष् (आशीर्वाद) अर्थ में तु और हि को तातङ् आदेश विकल्प से होवे। तातङ् आदेश यद्यपि ङित् है "५६ से अन्त्यवर्ण को होना चाहिये तो भी सकल तु और

हि के स्थान मे होता है क्योंकि "अनेकाल् शित् सर्वस्य" यह सूत्र पर है "ङिच्च इस सूत्र से तो इस हेतु से (विप्रति०१२८) यह नियम लगकर, सम्पूर्ण आदेश को करता है, "भवतात्" ईश्वर करे वह होय॥ ४३८॥

४३९॥ लोटो लङ्वत्। ३।४।८५। लोटस्तामादयः सलोपः।

लङ् के सदृश लोट् को भी तामादि (ताम् आदि है जिन के) ४४० आदेश होवें और उस के स् का लोप भी होवे॥ ३३९॥

४४०॥ तस्थस्थमिपांतान्तन्तामः। ३। ४। १०१। ङितश्चतुर्णां तामादयः। भवताम्। भवन्तु॥

ङित् लकार अर्थात् लङ्, लिङ्, लुङ् और लृङ् के आदेश जो तस्, थस्, थ और मिप् हैं उन के स्थान में क्रम से ताम्,तम्, त और अम् होवें। तब इस रीति से भवतस् = भवताम् = वे दो होंय। भवन्तु = वे होंय॥ ४४०॥

४४१॥ सेर्ह्यपिच्च। ३। ४। ८७। लोटः सेर्हि सोऽपिच्च॥

लोट् के स्थान में जो सि उस को हि होवे सो पित् न होय॥ ४४१॥

४४२॥ अतो हेः। ६। ४। १०५। लुक्। भव। भवतात्। भवतम्। भवत॥

ह्रस्व अकार से परे जो हि ४४१ उसका लुक् '२०३' होवे, तब भव+हि = ४४२ से भव अथवा ४३८ से भवतात् = तू हो वा होवे, भवतम् = तुम दो होवो, भवत = तुम होवो॥ ४४२॥

४४३॥ मेर्निः। ३। ४। ८९। लोटः॥

लोट् लकार के स्थान में जो मि आदेश है, उसके स्थान में नि होवे॥ ४४३॥

४४४॥ आडुत्तमस्य पिच्च। ३। ४। ९२। लोडुत्तमस्याट् पिच्च। हिन्योरुत्वं न इकारोच्चारणसामर्थ्यात्। भवानि॥

लोट् के स्थान मे जो उत्तमपुरुष सञ्ज्ञक प्रत्यय आदेश होवें उनको आट् का आगम होवे, और वह आट् पित् मानना चाहीये, हि ४४१ और नि '४४३' के इकार के स्थान में ४३७ से उ नहीं होता, क्योंकि यदि उकार करना हो तो उन दोनों में इकार का उच्चारण व्यर्थ हो जावेगा, तब भव+मि = ४४३ से भव+नि = "४४४" से = भवानि, 'मैं होयु'॥ ४४४॥

४४५॥ ते प्राग्धातोः। १। ४। ८०। ते गत्युपसर्गसञ्ज्ञका धातोः प्रागेव प्रयोक्तव्याः॥

जिन की *गति और †उपसर्ग संज्ञा है वे धातु से पूर्व ही लगाए जावें ॥ ४४५ ॥

४४६ ॥ आनि लोट् । ८ । ४ । १६ । उपसर्गस्थान्निमित्तात्परस्य लोडादेशस्यानीत्यस्य नस्य ण स्यात् । प्रभवाणि ॥

उपसर्गस्थ र् या ष् से परे जो लोट् का आनि ४४० " ४४४ उस के नकार को णकार होवे तब प्रभवाणि = प्रभवाणि = मैं समर्थ होऊं ॥ ४४६ ॥

४४७ ॥ दुर स्सत्वणत्वयोरुपसर्गत्वप्रतिषेधोवक्तव्य । दु स्थिति । दुर्भवानि ॥

जब स् को ष् और न् को ण् करने हों तो दुर शब्द को ४४ उपसर्ग संज्ञा का प्रतिषेध ( निषेध ) करना चाहिये इस वार्त्तिक के बल से यहां उपसर्ग संज्ञा के अभाव से दु:स्थिति = दुरवस्था यहां षत्व नहीं भया और दुर्भवानि से ण नहीं भया मैं दु:खी होऊं ॥ ४४७ ॥

४४८ ॥ अन्त शब्दस्याङ्किविधिणत्वेषूपसर्गत्वं वाच्यम् । अन्तर्भवाणि ॥

अन्तर् शब्द की उपसर्ग संज्ञा करनी चाहिये परन्तु यदि अङ और कि प्रत्यय का विधान और न् को ण् करना हो तो इस से अन्तर्भवाणि में णत्व हुआ । अन्तर्भवाणि मैं भीतर होऊं ॥ ४४८ ॥

४४९ ॥ नित्यं ङित । ३ । ४ । ९९ । सकारान्तस्य ङिदुत्तमस्य नित्य लोप । अलोऽन्त्यस्येति सलोपः । अभवाव । अभवाम ॥

ङित् लकार में जो सकारान्त उत्तम पुरुष आदेश तिसका नित्य ही लोप होवे २४ से अन्त्य (अन्त में होने वाला) जो स् उस का लोप होता है । (छोटी बड़वत्) इस के बल से यह ४४८ लोट् में भी लगता है इस लिये भव + वस् = ४१८ से और ४४८ से भवाव इस दो जावें । ऐसी ही पूर्ववत् प्रक्रिया से ही भवाम-हम होवें ॥ ४४८ ॥

४५ ॥ अनद्यतने लङ् । ३ । २ । १११ । अनद्यतनभूतार्थवृत्ते धातोर्लङ् ॥

अनद्यतन भूत (अतीत) अर्थ में जो धातु तिस से लङ् लकार होवे ॥ ४५ ॥

४५१ ॥ लुङ्लङ्लृङ्क्ष्वडुदात्त । ६ । ४ । ७१ । एष्वङ्गस्याट् ।

* । २१६ । † । ४४ ।

लुङ् लकार ४६२ लङ् ४५० और लृङ् ४७७ लकार परे रहते अङ्ग को अट् का आगम होवे (और) उस अट् को उदात्त जानना ॥ ४५१ ॥

४५२ ॥ इतश्च । ३ । ४ । १०० । ङितोलस्य परस्मैपदमिकारान्तं यत्तस्य लोपः । अभवत् । अभवताम् । अभवन् । अभवः । अभवतम् । अभवत । अभवम् । अभवाव । अभवाम ॥

ङित् लकार के स्थान में जो इकारान्त परस्मैपद ४०२ आदेश हैं। अर्थात् ति, झि (अन्ति) मि तिन का लोप होवे इस से यहा "२४" अन्त्यवर्ण "इ" का लोप भया तब ये पद सिद्ध होते हैं, जैसे अभवत्, वह हुआ। अभवताम् ४४० वे दो हुए। अभवन् २३ वे हुए। अभवः १२० और १०८ तू हुआ। अभवतम् ४४० तुम दोनों हुए। अभवत, तुम हुए। अभवम् ४४० मैं हुआ। अभवाव, हम दोनों हुए। अभवाम हम हुए ॥ ४५२ ॥

४५३ ॥ विधिनिमन्त्रणामन्त्रणाधीष्टसम्प्रश्नप्रार्थनेषु लिङ् । ३ । ३ । १६१ । एष्वर्थेषु धातोर्लिङ् ॥

विधि अर्थात् प्रेरणा वा आज्ञा। "निमन्त्रण" भोजन आदिक कराने के लिये दौहित्र आदि का प्रवर्त्तन (निदेश) "आमन्त्रण" किसी को उस की इच्छानुकूल सम्मति देनी। "अधीष्ट" सत्कार पूर्वक 'व्यापार' (प्रेरणा) "सम्प्रश्न" पूछना। प्रार्थना मागना। इन अर्थों में धातु से परे लिङ् लकार होवे ॥ ४५३ ॥

४५४ ॥ यासुट् परस्मैपदेषूदात्तो ङिच्च । ३ । ४ । १०३ । लिङः परस्मैपदानांयासुडागमो ङिच्च ॥

लिङ् के स्थान में जो परस्मैपद सञ्ज्ञावाले आदेश तिन को यासुट् का आगम होवे सो यासुट् उदात्त और ङित् होवे ॥ ४५४ ॥

४५५ ॥ लिङः सलोपोऽनन्त्यस्य । ७ । २ । ७९ । सार्वधातुक-लिङोऽनन्त्यस्य सस्य लोपः । इति प्राप्ते ॥

लिङ् के स्थान में जो सार्वधातुक आदेश ४१२ तिन के अवयव अनन्त्य (अन्त्य से न होने वाले) स् का लोप होवे। यह प्राप्त हुआ तब ॥ ४५५ ॥

४५६ ॥ अतो येयः । ७ । २ । ८० । अतः परस्य सार्वधातुकावयवस्य यास् इत्यस्य इय् । गुण ॥

ह्रस्व अवर्ण से परे जो सार्वधातुक का अवयव यास् ४५४ उस को इय् होवे। इस

से ( भव+यास्+त् ) के स्थान में ( भव+इय्+त् ) हुआ तदगुण किया तो भवेय्+त् ऐसा हुआ। तब ॥ ४४६ ॥

४५७ ॥ लोपो व्योर्वलि । ६ । १ । ६६ ॥ भवेत । भवेताम् ।

वल् प्रत्याहार (१) परे रहते व् और य् का लोप होवे "इस रीति से ये दो पद सिद्ध भए" जैसे भवेत् यह होवे। भवेताम् ये दोनों होवे ॥ ४४० ॥

४५८ ॥ झेर्जुस । ३ । ४ । १०८ । लिङ । भवेयु । भवे । भवेतम् । भवेत् । भवेयम् । भवेव । भवेम ॥

लिङ लकार की स्थान में जो झि तिस को जुस् होवे ॥ ४४८ ॥

तब भवेय्+जुस् हुआ १८२ । १२ । और १ ८ से भवेयु ये होवे। भवे नू होवे भवेयम में होवु। भवेव ४४८ इस दोनों होवें। भवेम ४४८ इस होवें ॥

४५९ ॥ लिङाशिषि । ३ । ४ । ११६ । आशिषि लिङस्तिङा र्धधातुकसंज्ञ स्यात् ॥

आशीर्वाद अर्थ में जो लिङ् लकार, उस के स्थान में जोतथ तिबादिक प्रत्यय ( तिङ ) आदेश हैं उन की आर्धधातुक संज्ञा होवे ॥ ४४९ ॥

४६ ॥ किदाशिषि । ३ । ४ । १ ४ । आशिषि लिङो यासुट् कित् स्यात् । स्कोः संयोगाद्योरिति सलोप ।

आशीर्वाद अर्थ में हुआ जो लिङ् लकार उसको जो यासुट् आगम ४१ होय वह कित् होवे स्कोःसंयोगाद्योरन्तेच। इस सूत्र से यासुट के यास् में जो स् उसका लोप होता है ॥ ४६ ॥

४६१ ॥ क्ङिति च । १ । १ । ५ । गित्किन्ङिन्निमित्ते इग्लक्षणे गुणवृद्धी न स्त । भूयात् । भूयास्ताम् । भूयासु । भूया । भूयास्तम् । भूयास्त । भूयासम् । भूयास्व । भूयास्म ॥

जिस निमित्त को मानकर इग्लक्षण गुण वा वृद्धि की प्राप्ति होय सो निमित्त यदि गित् ( ग् जिसका इत् गया है ) कित् ( क् जिसका इत् है ) अथवा ङित् ( ङ जिसका इत् गया है ) हो तो गुण अथवा वृद्धि न होवे इग् लक्षण का अभिप्राय यह है कि जिस सूत्र में गुण वा वृद्धि का विधान हो उस में इग् पद की "इकोगुणवृद्धी इस से उपस्थिति होती हो जैसे भू का ऊ जो इक् १ प्रत्याहार में है उसके स्थान में गुण ४३१ से पाया क्योंकि यासत् आर्धधातुक ४४९ प्रत्यय परे है परन्तु यासुट् ४६ से कित् माना गया है

इसी हेतु से गुण नहीं होता, तब भूयात् यह पद सिद्ध हुआ भूयात् = ईश्वर करे कि वह होवे, भूयास्ताम् = वे दो होवें, भूयासुः ४५८ १२० १०८ = वे होवें, भूयाः तू होवे, भूयास्तम् = तुम दो होवो, भूयास्त = तुम होवो, भूयासम् = मैं होवु, भूयास्व = हम दो होवें, भूयास्म = हम होवें ॥ ४६१ ॥

४६२ ॥ लुङ् ३ । २ । ११० । भूतार्थे धातोर्लुङ् स्यात् ॥

सामान्य अद्यतन भूतकाल के प्रकाश करने अर्थ में धातु से परे लुङ् लकार २९८, होवे, यहां इतना विचार है, कि अद्यतन भूत अर्थ में लुङ् ही होता है, और जब परोक्ष, अपरोक्ष, अद्यतन, वा अनद्यतन का विचार नहीं रहता किन्तु केवल भूतकाल का प्रकाश करना हो तो भी लुङ् लकार होता है, नहीं तो परोक्ष अनद्यतन भूत में लिट् और अपरोक्ष अनद्यतन भूत में लङ् ये दोनों क्रम से बाध लेते हैं ॥ ४६२ ॥

४६३ ॥ माङि लुङ् । ३ । ३ । १७५ । सर्वलकारापवादः ॥

माङ् उपपद रहते लुङ् लकार होवे । यह लुङ् सब (व) लकारों का अपवाद है। ऐसी अवस्था में वर्त्तमान आदि काल का निश्चय प्रसंग से होता है ॥ ४६३ ॥

४६४ ॥ स्मोत्तरे लङ् च । ३ । ३ । १७६ । स्मोत्तरे माङि लङ् स्याच्चाल्लुङ् ॥

जब माङ् से उत्तर (परे) स्म होय तब (स्म है परे जिसके ऐसे माङ् के उपपद रहते) लङ् लकार होवे चकारसे लुङ् लकार भी होवे, इन लङ् और लुङ् में से जिसका प्रयोग इष्ट हो उसीका प्रयोग करना चाहिये यह उदाहरण में ४६९ देख लेना ॥ ४६४ ॥

४६५ ॥ च्लि लुङि । ३ । १ । ४३ । शबाद्यपवादः ॥

लुङ् लकार परे रहते धातु से च्लि प्रत्यय होय । यह च्लि शप् ४१२ आदिका अपवाद है ॥ ४६५ ॥

४६६ ॥ च्लेः सिच् । ३ । १ । ४४ । इचावितौ ॥

च्लि. ४६५ के स्थान में जो सिच् हो * उस सिच् के इ की ३२ इस से और च् की (३) से इत् संज्ञा होती है ॥ ४६६ ॥

---

* कोई कहे कि यदि च्लि को सिच् करना था तो पहिले ही एक सूत्र पढ़कर सिच् करलेते च्लि का क्या फल हुआ, तो इस का यह समाधान है कि च्लि को सिच् से विना "अयादि" आदि में चिण् आदि आदेश भी होते हैं तो इस लिये च्लि का पृथक् करण किया है।

४६७ ॥ गातिस्थाघुपाभूभ्य सिच परस्मैपदेषु । २ । ४ । ७७ । लुक् । गापाविहैयादेशयिषती गृह्येते ॥

गाति (गा) स्था (ष्ठा) घु संज्ञक ( दाधाघ्वदाप् ) इस से निर्दिष्ट और पा और भू इन धातुओं से परे परस्मैपद में सिच् ४६६ का लुक् होय यहां गमन अर्थ में जो इन् धातु उस को जो गा आदेश होता है और पीने अर्थ में जो पा धातु जिस को पिब आदेश होता है उस का ग्रहण होता है ॥ ४६७ ।

४६८ ॥ भूसुवोस्तिङि । ७ । ३ । ८८ । भूसू एतयो सार्वधातुके तिङि गुणो न । अभूत् । अभूताम् । अभूवन् । अभू । अभूतम् । अभूत । अभूवम् । अभूव । अभूम ॥

भू और सू इन दो धातुओं को गुण ४१४ न होय यदि सार्वधातुक तिङ् प्रत्यय परे रहे तो । तब भू+लुङ् ४६२ । ४ १ । ४६२ से अभूत् यह हुआ । अभूताम् ये दो हुए । ४४ अभूवन् ४१८ से हुए । अभू तू हुआ । अभूतम् तुम दो हुए । अभूत तुम हुए । अभूवम मैं हुआ । अभूव हम दो हुए । अभूम हम हुए ॥ ४६८ ॥

४६९ ॥ न माङ्योगे । ६ । ४ । ७४ । अडाटौ न स्त । मा भवान् भूत् । मास्म भवत् । मास्म भूत् ॥

तब धातु के पूर्व ४११ अट् और आट् ४०२ न होवें जब धातु का माङ् के साथ योग हो अर्थात् धातु माङ् के साथ रहे । मा भवान् भूत् तू न होवे ( आप न होव ) मास्मभवत् ४६२ और मास्म भूत् ) यह न हो ॥४६९॥

४७ ॥ लिङ्निमित्ते लृङ् क्रियातिपत्तौ । ३ । ३ । १३९ । हेतुहेतुमद्भावादि लिङ्निमित्तं तत्र भविष्यत्यर्थे लृङ् क्रियाया अनिष्पत्तौ गम्यमानायाम् । अभविष्यत् । अभविष्यताम् । अभविष्यन् । अभविष्य । अभविष्यतम् । अभविष्यत । अभविष्यम् । अभविष्याव । अभविष्याम ॥ सुवृष्टिश्चेदभविष्यत्तदा सुभिक्षमभविष्यत् ॥ भूत्यादि ध्येयम् ॥ अत सातत्यगमने २ अतति ॥

यहां लिङ् प्रकार के निमित्त (कार्यकारणभाव-विधि निमन्त्रणामन्त्रण ४१६

आदि) में से कोई हो तहां * भविष्यत् अर्थ में लृङ् लकार "३८२" स्थापन करो परन्तु जब क्रिया की असिद्धि समझी जाय ॥

तब भू धातु से परे इस लकार के होने पर यथा क्रम इसप्रकार के रूप होते हैं जैसे भू+लृङ्=भू+ल् होने से ४०१ । ४५२ । ४१४ । ४२८ । ४२७ । १६३, ४५१ । इन से अभविष्यत्, जो वह होय । अभविष्यताम् ४४० जो वे दो हों अविष्यन् ४५१ । ४५२ और और २३ जो वे हों । अभविष्यः, जो तू हो । अभविष्यतम्, जो तुम दो होवो । अभविष्यत् जो तुम हो । अभविष्यम्, जो मैं होवु । अभविष्याव,जो हम दोहों । अभविष्याम, जो हम हों ।

अब दूसरा अत धातु जिस का निरन्तर गमन अर्थ है उस का वर्णन (लकारों में साधन प्रक्रिया) लिखते हैं धातु पाठ में अत् का रूप अत है अन्तिम "अ" अनुबन्ध कहलाता है। अत् ३९८। ४०० । ४०१ । ४१३ । से अतति वह निरन्तर जाता है ॥ ४७० ॥

४७१ ॥ अत आदेः । ७ । ४ । ७० । अभ्यासस्यादेरतो दीर्घः स्यात् । आत । आततु । आतुः । आतिथ । आतथु. । आत । आत । आतिव । आतिम । अतिता । अतिष्यति । अततु । अततात् ॥

अभ्यास के ४२१ आदि ह्रस्व अकार को दीर्घ होय । इस से लिट् में आत ४१८ वह गया । आततुः वे दो गए । आतिथ ४२७ तू गया । आतथुः, तुम दो गये । आत, तुम गये । आत, मैं गया । आतिव, हम दो गए । आतिम, हम गये ।

लुट् लकार में अतिता ४२८ । ४२८ और ४२१ । ४२७ से सिद्ध भया अतिता वह जायगा । इत्यादि जानने । और लृट् लकार में अतिष्यति ४३४ वह जायगा । और लोट् लकार में अततु । ४३७ वह जावे ॥ ४७१ ॥

४७२ ॥ आडजादीनाम् । ६ । ४ । ७२ । अजादेरङ्गस्याट् लुङ् लङ्लृङ्क्षु । आतत् । अतेत् । अत्यात् । अत्यास्ताम् । लुङि सिचि इडागमे कृते ॥

---

* यह लृङ् लकार भूत अर्थ में भी दीख पड़ता है, जैसे "अच्छी बारस हो तो बहुत धान भी हो" अथवा "जो अच्छी वृष्टि होती तो बहुत धान भी होता" इन उदाहरणों में कार्य की असिद्धि प्रकाश की गई है, और पहिले वाक्य में वृष्टि होने का लक्षण नहीं दीख पड़ता इस लिये बहुत धान का होना असम्भव है, दूसरे का "वृष्टि अच्छी नहीं हुई, इस लिये बहुत धान भी नहीं हुआ" यह आशय है, इस लिये वृत्ति में जो भविष्यत् काल में कहा है, वह अनित्य है ॥

अजादि अङ्ग को आट् का आगम होय जब लुङ् लङ् लृङ् इन में से कोई एक परे होय इस लिये लङ् में आतत् बनगया । लिङ् में अतेत् ४५० बन जावे । आशीर्वाद अर्थ के प्रकाश करने में अत्यात् ४५८ इत्यादि बने जो बन जावे। जब लुङ् ४६२ आवे तब सिच् ४६६ परे हो और इट् का आगम ४२० भी हो चुका हो तब ॥ ४०२ ॥

४०३ ॥ अस्तिसिचोऽपृक्ते । ७ । ३ । ९६ । विद्यमानात्सिचो ऽस्तेश्च परस्याऽपृक्तस्य हल ईडागमः ॥

विद्यमान सिच् अथवा विद्यमान अस् धातु से जो अपृक्त १८२ हल् (१) उस को ईट् का आगम होवे ॥ ४०३ ॥

४०४॥ इट ईटि । ८ । २ । २८ । इट परस्य सस्य लोपः स्यादीटि। सिज्लोपः एकादेशे सिद्धो वाच्यः । आतीत् । आतिष्टाम् ॥

इट् ४२० से परे जो स् उसका लोप होय परन्तु जब ईट् परे रहे तो यह सिच् लोप् (सिच् के स् का ४०४ से लोप) एकादेश के करने में सिद्ध समझना चाहिये। इस का यह फल हुआ कि "आतिस्+ईत्" यहां सिच् के स् का लोप करने के अनन्तर आति+ईत् में यदि कोई ३६ से त्रिपादी के स् लोप को ५२ दीर्घ एकादेश विधायक सूत्र की दृष्टि में असिद्ध होने पर सन्धि का निषेध करे तो उस को यह समाधान देना कि "एकादेश के करने पर सिच् का लोप सिद्ध समझना" तब इस से स का लोप सिद्ध मान ५२ से दीर्घ होने पर "आतीत्" सिद्ध भया। आतीत् बन गया। आतिष्टाम्—४४ । २६१ । ७८ से होगये ॥ ४०४ ॥

४०५ ॥ सिजभ्यस्तविदिभ्यश्च । ३ । ४ । १०९ । सिचोऽभ्यस्ताद्विदेश्च परस्य ङित्सम्बन्धिनो झेर्जुस् । आतिषुः । आतीः । आतिष्टम् । आतिष्ट । आतिषम् । आतिष्व । आतिष्म । आतिष्यत । षिध गत्याम् । ४ ॥

सिच् ४६६ अथवा अभ्यस्त संज्ञक धातु अथवा विद् धातु इन से परे ङित् लकार के स्थान में जो आदेश झि उस को जुस् होवे। तब आतिषुः बन गये। आतीः ४०३ ४०४ से बना। आतिष्टम् तुस् को तम् हो गये। आतिष्ट तुस् को त हो गये। आतिषम् मि को अम् बना। आतिष्व वस् को व हो गये। आतिष्म मस् को म बन गये। लृङ् लकार में आतिष्यत् ४० की तरह बन जाय। इत्यादि आगेभी जानो। अब गमन (चलना) अर्थवाले षिध् के रूप बनाने की प्रक्रिया लिखते हैं ॥ ४०५ ॥

४७६ ॥ ह्रस्वं लघु । १ । ४ । १० ।

ह्रस्व अच् की लघु सञ्ज्ञा होवे ॥ ४७६ ॥

४७७ ॥ संयोगे गुरु । १ । ४ । ११ ॥

संयोग १६ परे रहते ह्रस्व स्वर (अच्) की गुरु सञ्ज्ञा होवे ॥ ४७७ ॥

४७८ ॥ दीर्घं च । १ । ४ । १२ ॥

दीर्घ अच् की भी गुरु सञ्ज्ञा होवे ॥ ४७८ ॥

४७९ ॥ पुगन्तलघूपधस्य च । ७ । ३ । ८६ । पुगन्तस्य लघूपधस्य चाङ्गस्येको गुणः सार्वधातुकार्धधातुकयोः । धात्वादेरिति सः । सेधति । षत्वम् । सिषेध ॥

जो अङ्ग पुगन्त अर्थात् जिस के अन्त में पुक् ७४२ से भया हो अथवा लघूपध (जिस की उपधा में १९० लघु ४७६ हो) उस के इक् को गुण ३० होवे परन्तु उस के परे सार्वधातुक वा आर्धधातुक प्रत्यय रहे तो इस में गुण किया तब २७५ से षिध धातु का प्रथम अक्षर जो ष् है उस को स् हुआ। सेधति, वह जाता है । आदेश रूप स् को १६३ से ष् हुआ इस लिये लिट् लकार में सिषेध = वह गया ४१८ ॥ ४७९ ॥

४८० ॥ असंयोगाल्लिट् कित् । १ । २ । ५ । असंयोगात्परोऽपिल्लिट् कित् स्यात् । सिषिधतुः । सिषिधुः । सिषेधिथ । सिषिधथुः । सिषिध । सिषेध । सिषिधिव । सिषिधिम । सेधिता । सेधिष्यति । सेधतु । असेधत् । सेधेत् । सिध्यात् । असेधीत् । असेधिष्यत् । एवं चिती सञ्ज्ञाने । ४ । शुच शोके । ५ । गद व्यक्तायां वाचि । ६ । गदति ॥

लिट् ४१७ के स्थान में वह आदेश जो संयोग से परे नहो और पित् भी न हो सो कित् होवे (माना जाय) इस लिये ४६१ से सिषिधतु यहां गुण न भया । सिषिधतुः, वे दो गये । सिषिधु, तुम गये । सिषेध, मैं गया । सिषिधिव, हम दो गये । सिषिम, हमगये। और लकारो में ।

| लकार | लुट् | लृट् | लोट् | लङ् | लिङ् वि० । |
|---|---|---|---|---|---|
| रूप० | सेधिता, | सेधिष्यति, | सेधतु, | असेधत्, | सेधेत्, |
| अर्थ० | वह जायगा । | वह जावेगा । | वह जावे । | वह गया । | वहजावे । |
| लकार—आशिषि लिङ् । | | | लुङ् । | लृङ् । | |
| रूप०— सिध्यात्, | | | असेधीत्, | असेधिष्यत्, | |
| अर्थ—ईश्वरकरे कि वह जावे । | | | वह गया । | जो वह जावे । | |

उत्तम पुरुष का णल् ४१० का णल् ४१८ विकल्प से णित् माना जाय। अर्थात् वहां वृद्धि आदि कार्य्य विकल्प सें होवें। इस से जगाद वा जगद, मैं स्पष्ट बोला। जगदिव, हम दो स्पष्ट बोले। जगदिम, हम स्पष्ट बोले।

लुट् लकार में गदिता ४२७। ४३१। वह स्पष्ट बोलेगा। लृट् में गदिष्यति, वह स्पष्ट बोलेगा। लोट् में गदतु ४४५। ४३७ वह स्पष्ट बोले। लङ् में अगदत्, वह स्पष्ट बोला। लिङ् मे गदेत्, वह स्पष्ट बोले। आशीर्लिङ् में गद्यात् ४६० ईश्वर करे कि वह स्पष्ट् बोले ॥ ४८४ ॥

४८५ ॥ अतो हलादेर्लघोः। ७। २। ७। हलादेर्लघोरत इड्वा इडादौ परस्मैपदे सिचि। अगादीत्। अगदीत्। अगदिष्यत्। णद अव्यक्ते शब्दे ॥ ७ ॥

हलादि (जिस के आदि में हल् हो) ऐसे धातु के लघु ४७६ संज्ञक अकार को विकल्प करके वृद्धि होय परन्तु जब इडादि इट् ४२० है आदि में जिस के ऐसा सिच् और परस्मै पद संज्ञा वाले प्रत्यय परे रहें तब लुङ् लकार मे अगादीत् वा अगदीत् ४७४ वह स्पष्ट बोला। लृङ् लकार में अगदिष्यत् ४७० जो वह स्पष्ट बोले। अब णद, (णद) धातु जिस का अस्पष्ट बोलना अर्थ है, उस के रूपों के साधन का प्रकार लिखते हैं ॥ ४८५ ॥

४८६ ॥ णो नः। ६। १। ६५। धात्वादेर्णस्य नः। णोपदेशास्त्वनर्दनाटिनाथ्नाध्नन्दनक्कनॄनृत ॥

धातु के आदि मण् को न् होवे। नर्द,शब्द करना। नाटि, दीर्घ के योग्य चौरादिक नाचने अर्थ में नट् धातु नाथ् मागना। नाध्, मागना। नन्द, समृद्ध होना। नक्क, नाश होना। नॄ, लेजाना। नृत्, (नृती) नाचना इन आठ धातुओं को छोड कर और जितने धातु नकारादि (न् है आदि में जिन के) है उन सब को णोपदेश कहना। णोपदेशा. (उपदेश में णकार वाले) जानों ॥ ४८६ ॥

४८७ ॥ उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य। ८। ४। १४। उपसर्गस्थान्निमित्तात्परस्य णोपदेशस्य धातोर्नस्य णः। प्रणदति। प्रणिनदति। नदति। ननाद ॥

समास ६५५ न हो तौ भी उपसर्गस्थित निमित्त (र् वा ष्) से परे णोपदेश-धातु ४८६ के न् को ण् ४४६ होवे। प्रणदति, वह अच्छी रीति से शब्द करता है। प्रणिनदति

वह बहुत अच्छी भांति से शब्द करता है। उपसर्ग रहित केवल धातु के रूप ऐसे होते हैं जैसे "नदति वह अव्यक्त शब्द करता है। ननाद उसने शब्द किया ॥ ४८७ ॥

४८८ ॥ अत एकहल्मध्येऽनादेशादेर्लिटि । ६ । ४ । १२० ।
लिटिमनिमित्तादेशादिकं न भवति यदङ्गं तदवयवस्याऽसंयुक्तहल्मध्यस्थस्यात एत्वमभ्यासलोपश्च किति लिटि ॥

कित् ४८ संज्ञक लिट् परे रहते लिट् निमित्तमानकर जिस अङ्ग के अभ्यास के आदि अक्षर के स्थान में आदेश ४८२ न हुए हों उस के अवयव असंयुक्त हलों के बीच में वर्त्तमान जो अकार उस को ए होय और अभ्यास का लोप होय ॥ ४८८ ॥

४८९ ॥ थलि च सेटि । ६ । ४ । १२१ । प्रागुक्तं स्यात् । नेदिथ । नेदथुः । नेद । ननाद । ननद । नेदिव । नेदिम । नदिता । नदिष्यति । नदतु । अनदत् । नदेत् । नद्यात् । अनादीत । अनदीत् । अनदिष्यत् । टुनदि । समृद्धौ ॥ ८ ॥

और जब सेट् (* इट् सहित) † थल प्रत्यय परे हो तो भी पूर्वोक्त कार्य (एत्वाभ्यासलोप) ४८८ होवें। तब नेदिथ तू ने शब्द किया। नेदथुः तुम दोनों ने शब्द किया। नेद तुम बोले। ४८८ से ननाद वा ननद मैंने शब्द किया। नेदिव ४८८ हम दोनों ने शब्द किया। नेदिम—हमने शब्द किया।

आगे लकारों के रूप इस क्रम से देखो—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| लकार | लुट् | लृट् | लोट् | लङ् | वि लिङ् | आशीर्लिङ् |
| रूप | नदिता | नदिष्यति | नदतु | अनदत् | नदेत् | नद्यात् |
| अर्थ | वह शब्द करेगा। | वह शब्द करेगा। | वह शब्द करे। | उसने शब्द किया। | वह शब्दकरे। | ईश्वर करे वह शब्दकरे। |

| | | |
|---|---|---|
| लकार | लुङ् | लृङ् । |
| रूप | अनादीत् १८१, | अनदिष्यत् । |
| अर्थ | उसने शब्द किया। | जो वह शब्द करे। |

अब नन्द धातु जिस का अर्थ समृद्धि अर्थ है उस के रूपों का साधन लिखते हैं—
आदि ‡ उच्चारण में इस धातु का रूप टुनदि है।

४९ ॥ आदिर्ञिटुडवः । १ । ३ । ५ । उपदेशे धातोराद्या एते इतः स्युः ॥

* ४२० । † ४१८ । ‡ धातु पाठ में ।

उपदेश (आदिम उच्चारण) में धातु के आदि में जो ञि, टु, और डु, सो इत् होये॥ ४८०॥

४८१॥ इदितो नुम् धातोः। ७। १। ५८। नन्दति। ननन्द। नन्दिता। नन्दिष्यति। नन्दतु। अनन्दत्। नन्देत्। नन्द्यात्। अनन्दीत्। अनन्दिष्यत्। अर्च पूजायाम्॥ ६॥ अर्चति॥

इदित् धातु (जिस धातु का इकार इत् सञ्ज्ञक हो) उस को नुम् का आगम होय नन्दति २६० वह समृद्ध होता है। और लकारों के रूप नीचे देखो.—

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| लकार | लिट् | लुट् | लृट् | लोट् | लङ् |
| रूप | ननन्द | नन्दिता | नन्दिष्यति | नन्दतु | अनन्दत् |
| अर्थ | वह समृद्ध-हुआ। | वह समृद्ध-होगा। | वह समृद्ध-होगा। | वह समृद्ध-होवे। | वह समृद्ध-हुआ। |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लकार | वि॰ लिङ् | आशिर्लिङ् | लुङ् | लृङ् |
| रूप | नन्देत् | नन्द्यात् | अनन्दीत् | अनन्दिष्यत् |
| अर्थ | वह समृद्ध होवे। | ईश्वर करे कि वह समृद्ध होवे। | वह समृद्ध हुआ। | जो वह समृद्ध हो। |

६म, अर्च धातु पूजा करने अर्थ मे है। अर्चति, वह पूजा करता है।

४९२॥ तस्मान्नुड्द्विहल॰। ७। ४। ७१। द्विहलो धातोर्दीर्घीभूतात् परस्य नुट् स्यात्। आनर्च। आनर्चतु। अर्चिता। अर्चिष्यति। अर्चतु। आर्चत्। अर्चेत्। अर्च्यात्। आर्चीत्। आर्चिष्यत्। व्रज गतौ। १०। व्रजति। वव्राज। व्रजिता व्रजिष्यति। व्रजतु। अव्रजत्। व्रजेत्। व्रज्यात्॥

जिस धातु में दोर हल् हों उस के अभ्यास के ४७१ दीर्घ किये गये अच् से परे जो अच्चर हो उस को नुट् का आगम होवे। आनर्च १००। ४७१ और ४९२ वह पूजा करता हुआ। आनर्चतु वे दो पूजा करते हुए। "और लकारों मे रूप नीचे देखो":—

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लकार | लुट् | लृट् | लोट् | लङ् |
| रूप | अर्चिता | अर्चिष्यति | अर्चतु | आर्चत् (४७२) |
| अर्थ | वह पूजा करेगा | वह पूजा करेगा | वह पूजा करे | उसने पूजा की |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| लकार | वि॰ लिङ् | आशिर्लिं॰ | लुङ् | लृङ् |
| रूप | अर्चेत् | अर्च्यात् | आर्चीत् | आर्चिष्यत् |
| अर्थ | वह पूजा करे | ईश्वर करे कि वह पूजा करे। | वह पूजा करता हुआ। | जो वह पूजा करे। |

गुपू, रक्षा करना। धूप, संताप करना। विच्छ, गमन। पण, स्तुति करना। पन, स्तुति करना, इन धातुओं से परे * स्वार्थ में आय् प्रत्यय होवे ॥ ४९५ ॥

**४९६ ॥ सनाद्यन्ता धातव । ३ । १ । ३२ । सनादयः कमेर्णिङन्ताः प्रत्यया अन्ते येषां ते धातु संज्ञकाः । धातुत्वाल्लडादयः । गोपायति ॥**

सन् से लेकर कमेर्णिङ् (५५४) सूत्र के णिङ् पर्यन्त जो बारह १२ प्रत्यय हैं, उन में से कोई एक जिन के अन्त में हों वे प्रत्यय विशिष्ट धातु संज्ञा वाले होवें, उनको धातु संज्ञक होने पर ४०० आदि से उन से परे लट् आदिक लकार होते हैं, उन बारह सनादियों में से एक आय् भी है, परन्तु वह आय् गुप् के अन्त में है, इस लिये यहां आय् के आने से और उपधा गुण आदि कार्यों से गोपाय् की धातु संज्ञा हुई फिर लट् हुआ गोपायति ( वह रक्षा करता है ) सिद्ध हुआ ॥ ४९६ ॥

**४९७ ॥ आयादय आर्धधातुके वा । ३ । १ । ३१ । आर्धधातुकविवक्षायामायादयो वा स्युः ॥**

जब आर्धधातुक की ' विवक्षा ' ( कहना इष्ट ) हो तब आय् आदि बारहों विकल्प से होंय। यहां इतना विचार है, कि केवल बारहों में से आय् णिङ् (५५४) ईयङ् ये तीनों विकल्प करके होते हैं ॥ ४९७ ॥

**४९८ ॥ कास्यनेकाच आम् वक्तव्य । लिटि । आस्कासोराम् विधानान्मस्य नेत्वम् ॥**

कास् और अनेकाच् । (जिस में अनेक अच् हैं) ऐसे (वा इन) धातुओं से लिट् परे रहते आम् प्रत्यय होवे ऐसा कहना चाहिये। आस्, बैठना। और कास् चमकना इन से परे आम् प्र० विधान करने से आम् के म् को इत् संज्ञा नहीं होती। इस में ऐसी पर्य्यालोचना (विचार) है कि यदि आम् मित् हो तो (मिदचोन्त्यात्पर.) इस सूत्र के बल से आ-के अन्त में होगा। फिर दीर्घ होने से आस् और कास् का रूप वैसा ही रहेगा, आम् कथ् फल क्या हुआ कुछ नहीं व्यर्थ होने से ज्ञापन करता है, कि ( आम् ) मे मकार को इत् संज्ञा नहीं होती ॥ ४९८ ॥

---

* और कई एक " णिच्, सन् " आदि प्रत्यय ऐसे हैं कि उनके आगे आने से धातु का अर्थ बढ़ जाता है जैसे पिपठिषति ( पढ़ने की इच्छा करता है ) यहां केवल धातु का अर्थ पढ़न है, सन् के आने से इच्छा अर्थ बढ़ा, परन्तु " आय् " के आने से कुछ भी तो अर्थ नहीं बढ़ा यह स्वार्थ का आशय है ॥

**स्नुनुक्षुश्विडीङ्श्रिभि । वृङ्वृञ्भ्यांश्चविनैकाचोऽजन्तेषु निहताः स्मृताः ॥ १ ॥**

कान्तेषु शक्लेकः । चान्तेषु पच् मुच् रिच् वच् विच् सिचः षट् । छान्तेषु प्रच्छेकः । जान्तेषु त्यज्, निज्, भज्, भञ्ज्, भुज्, भ्रस्ज्, मस्ज्, यज्, युज्, रुज्, रञ्ज्, विजिर्, स्वञ्ज्, सञ्ज्, सृजः पञ्चदश । दान्तेषु अद् क्षुद् खिद् छिद् तुद् नुद् पद्य भिद् विद्य विनद् विन्द् शद् सद् स्विद्य स्कन्द् हदी षोडश । धान्तेषु क्रुध् क्षुध् बुध्य् बन्ध् युध् रुध् राध् व्यध् शुध् साध् सिध्य एकादश । नान्तेषु मन्यहनौ द्वौ ।

पान्तेषु आप् छिप् क्षुप् तप् तिप् तृप् दृप्य लिप् लुप् वप् शप् स्वप् सृपस्त्रयोदश । भान्तेषु यभ् रभ् लभस्त्रय । मान्तेषु यम् नम् गम् रमश्चत्वारः । शान्तेषु क्रुश् दंश् दिश् दृश् मृश् रिश् रुश् लिश् विश् स्पृशो दश । षान्तेषु कृष्, त्विष्, तुष् द्विष् दुष् पुष्य् पिष् विष् शिष् शुष् श्लिष् एकादश । सान्तेषु घस् वसती द्वौ । हान्तेषु दह् दिह् दुह् नह् मिह् रुह् लिह् वहोऽष्टौ । अनुदात्ता हलन्तेषु धातवस्त्र्यधिक शतम् । गोपायाञ्चकर्थ । गोपायाञ्चक्रथु । गोपायाञ्चक्र । गोपायाञ्चकार । गोपायाञ्चकर । गोपायाञ्चकृव । गोपायाञ्चकृम । गोपायाम्बभूव । गोपायामास । जुगोप । जुगुपतुः । जुगुपुः ।

उपदेश ( आद्योच्चारण ) में जो धातु एकाच् (एक स्वर वाला) और अनुदात्त हो तो उस से परे जो आर्धधातुक ४२६ । ४३० । प्रत्यय उस को इट् ४२७ का आगम न होवे । जिन धातुओं का ऊ, वा ॠ, इत् सञ्ज्ञक हो उन से और यु, मिलाना, आदि । रु, शब्द करना । क्ष्णु, तीक्ष्णकरना । शीङ्, सोना । स्नु, बहना । णु, स्तुतिकरना । क्षु, छींकना (छिंकनो)। श्वि, वृद्धि वा गमनकरना डीङ्, उडना । श्रि, सेवाकरणा। वृ, (वृङ्) सेवाकरना । वृ, (वृञ्) स्वीकारकरना । इन से विना और सब एकाच् और अजन्त धातु अनुदात्त हैं।

और जो एकाच् हलन्त धातुओं में सें ककारान्त एक ही शक्ल १ ( शक् ) समर्थ होना अनुदात्त है । और चकारान्त धातुओं में से पच् १ पकाना । मुच् २ छोडना । रिच् ३ अलग करना, वा जुलाब देना । वच् ४ कहना । विच् ५ अलग करना । सिच् ६ छिडकना । ये छै ६ धातु अनुदात्त हैं । और छकारात धातुओं मे सें, प्रच्छ १ पूछना यह एक ही अनुदात्त है, और जकागत धातुओं में से, त्यज् १ त्यागना । निज् २ शोधना वा पुष्ट करना । भज् ३ सेवाकरना । भञ्ज् ४ तोडना । भुज् ५ भोगना । भ्रस्ज् ६ भुन्नना । मस्ज् ७ शुद्धि वा डूबना । यज् ८ यज्ञ करना आदिक । युज् ९ जोडना । रुज् १० रोग । रञ्ज् ११ रङ्गना । विजिर् १२ (अलग करना) । स्वञ्ज् १३ सङ्गकरना वा गले लगाना । सञ्ज् १४ मिलना । सृज् १५ त्याग करना । ये १५ पचदश धातु अनुदात्त हैं । और दका-रान्त धातुओं मे से, अद् १ खाना । क्षुद् २ पीसना । खिद् ३ दुःखी होना । छिद् ४ काटना ।

तुद ५ पीड़ादेना । मुद् ६ प्रेरण करना । पद्य ७ (पद्)(१) गती (चलना) । भिद् ८ तोड़ना। विध (२) ८ होना । विनद्(३) १ विचारना । खिन्द(४) ११ खास होना। शद् १२ कुम्हलाना । सद् १३ जाना आदिक। स्विद (५) १४ पसीना आना । स्कन्द् १५ जाना या सूखना । हद् १६ मल त्याग करना । ये सोलह १६ अनुदात्त हैं।

धकारान्त धातुओं में से क्रुध १ क्रोध करना । क्षुध् २ भूख लगना । (६) बुध्य ३ जानना । बन्ध् ४ बान्धना । युध् ५ लड़ना । रुध् ६ घेरना । राध् ७ सिद्धि । व्यध् ८ ताड़नकरना । शुध् ८ स्वच्छहोना । साध् १ सिद्धकरना । (७) सिध्य ११ पूर्णहोना । ये ग्यारह ११ धातु अनुदात्त हैं। नकारान्त धातुओं सेंसें (८) मन्य १ मानना । हन् २मारना ये दो २ धातु अनुदात्त हैं।

पान्त धातुओं में से आप् १ व्याप्त होना । क्षिप् २ फेंकना । क्षुप् ३ होना ॥ तप ४ सन्ताप । तिप् ५ चोना । तप् ६ तृप्ति । (८)दृप्य ७ गर्व करना या हर्ष । लिप् ८ लेपना । लुप् ८ काटना । वप् १ बीज बोना । शप् ११ शापदेना । स्वप् १२ सोना । सृप् १३ चलना । ये तेरह १३ धातु अनुदात्त हैं। भकारान्त धातुओं में सें यम् १ मैथुन करना । रम् २ वेग करना । लभ् ३ लाभ । ये तीन धातु अनुदात्त हैं। मकारान्त धातुओं में से गम् १ जाना । नम् २ नमस्कार करना । यम् ३ (१ ) निवृत्त होना । और रम् ४ क्रीड़ा करना । ये चार धातु अनुदात्त हैं।

शकारान्त धातुओं में से क्रुश् १ पुकारना या रोना। दंश् २ डसना । दिश् ३ दान करना या दिखाना । दृश् ४ देखना । मृश ५ स्पर्श करना । रिश् ६ और रुश् ७ ( हिंसा करना) । लिश् ८ घटजाना । विश् ८प्रवेश करना । स्पृश् १ छूना । ये दश १ धातु अनुदात्त हैं। षकारान्तों में से कृष् १ खैंचना । त्विष् २ चमकना । तुष् ३ तृप्त होना । द्विष् ४ (११)द्वेष करना । दुष् ५ बिगड़ना । (१२)पुष्य ६ पुष्ट करना । पिष् ७ पीसना । विष् ८ व्याप्त होना । शिष् ८ विशिष्ट करना । शुष् १ सूखना । श्लिष् ११ आलिङ्गन करना। ये ग्यारह ११ धातु अनुदात्त हैं। सकारान्त धातुओं में से घस १ खाना । वस् २ वास करना । ये (१३) दो २ अनुदात्त हैं।

हकारान्त धातुओं में से दह् १ जलाना । दिह् २ पोतना या वृद्धि । दुह ३ चोना।

---

(१)दिवादिगणका । (२) विद् दिवादिगणका धातु । (३) विद् रुधादिगण का धातु । (४) विद् तुदादि गण का धातु । (५) स्विद् दिवादि गण का धातु । (६) बुध् दिवादि गण का धातु । (७) सिध् दिवादि गण का धातु । (८) मन् दिवादि गण का । (८) दृप् दिवादि धातु है। (१ ) छट जाना। (११) दुसमनी । (१२) पुष दिवादि गण का धातु है। (१३)ग्ल (पर्याय धातु)।

नह् ४ बान्धना। मिह् ५ सिचना। रुह ६ उगना। लिह् ७ चाटना। वह् ८ लेजाना। ये आठ ८ धातु अनुदात्त हैं। इस प्रकार से (१) इनका योग एक सौ तीन हैं १०३॥

जिस लिये क्र धातु एकाच् और अनुदात्त है, इस लिये उक्त सूत्र से (५०४) सम्बन्ध वाला है, परन्तु लिट् परे रहते "क्र" को "५०८" सू० नियम से (२) इट् का आगम नहीं होता।

गोपायाम्चकर्थ (तूंने रचा की
गोपायाचक्रथुः (तुम दोनें ,,
गोपायाम्चक्र (तुमने ,,

गोपायाम्चकार, गोपायाम्चकर (मैंने रचा की)
गोपायाम्चक्रव (हम दोनें रचा की)।
गोपायाम्चक्रम (हम नें रचा की)।

इसी अर्थ में "गोपायामास, गोपायाम्बभूव" (उसने रचा की)। और "४९७" नियम से विकल्प से आय् हुआ तो, जुगोप, जुगुपतु', जुगुपु'। अर्थ पूर्ववत् जानों॥ ५०४॥

## ५०५॥ स्वरतिसूतिसूयतिधूञूदितो वा।७।२।४४।

**स्वरत्यादेरूदितश्च परस्य वलादेरार्धधातुकस्येड्वा स्यात्। जुगोपिथ। जुगोप्थ। गोपायिता। गोपिता। गोप्ता। गोपायिष्यति। गोपिष्यति। गोप्स्यति। गोपायतु। अगोपायत्। गोपायेत्॥**

स्व (शब्द करना)। (३)षू (उत्पन्न करना)। धूञ् (कापना)। इन से और ऊदित् धातुओं से परे वल् १ प्रत्याहारान्तर्गत वर्णों में से कोई एक है आदि में जिस के ऐसा आर्धधातुक हो तो उस को इट् का आगम विकल्प करके होवे॥

गुपू धातु भी ऊदित् है इस लिये "थल् में" जुगोपिथ जुगोप्थ (तुमने रचा की) और लुट् में ४९७ "गोपायिता, गोपिता, गोप्ता" (वह रचा करेगा) लृट् मे भी वैसे ही "गोपायिष्यति, गोपिष्यति गोप्स्यति" (वह रचा करेगा)। लोट् में, गोपायतु (वह रचा करे)। लङ् में अगोपायत्, (उस ने रचा की)। वि० लिङ् में, गोपायेत् (वह रचा करे)॥ ५०५॥

## ५०६॥ नेटि।७।२।४। इडादौ सिचि हलन्तस्य वृद्धिर्न।

**अगोपायीत्। अगोपीत्। अगोप्सीत्॥**

इट् है आदि मे जिस के ऐसा सिच् परे रहे तो हलन्त धातु कों (४९३) से प्राप्त

---

(१) हलन्त धातुओं का। (२)"४२७" से जो पाया था इस का विस्तार पूर्वक वर्णन "५११" इस नियम में लिखा जावेगा। (३) सूति, सूयति, अदादि और दिवादि गण का षूङ् धातु है॥

भृषीष्ट, ईश्वर करे वह पाले। भृषीयास्ताम्, वे दो पाले। लुङ् मे अभार्षीत् ४५१, ४६५, ४६६, वह पालता हुआ॥ ५७५॥

५७६॥ ह्रस्वादङ्गात्। ८। २। २७। सिचोलोपोझलि। अभृत। अभरिष्यत्, अभरिष्यत। हृञ् हरणे (३) हरति, हरते। जहार, जह्रे। जहर्थ। जह्रिव। जह्रिम। जह्रिषे। हर्ता। हरिष्यति, हरिष्यते। हरतु, हरताम्। अहरत्, अहरत। हरेत्, हरेत। ह्रियात्, हृषीष्ट। ह्रिषीयास्ताम्। अहार्षीत्। अहृत। अहरिष्यत्, अहरिष्यत॥

धृञ् धारणे। ४। धरति, धरते। णीञ् प्रापणे ५ नयति, नयते। डुपचष् पाके ६ पचति, पचते। पपाच, पेचिथ, पपक्थ। पेचे पक्ता। भज सेवायाम् ७ भजति, भजते। बभाज भेजे। भक्ता भक्ष्यति, भक्ष्यते अभाक्षीत्, अभक्त। अभक्षाताम्। यज देवपूजासङ्गतिकरणदानेषु ८। यजति, यजते। झल् परे हो तो ह्रस्व अङ्ग से परे जो सिच् तिसका लोप होवे। अभृत, उसने पाला। लृङ् मे अभरिष्यत्, अभरिष्यत जो (यदि) वह पाले। हृञ् (हृ) हर-लेना। हरति, हरते, वह हर लेता है जहार, जह्रे, उसने हर लिया। जहर्थ,तूने हर लियाथा जह्रिव, हम दोनें हर लिया। जह्रिम, हमने हर लिया था। जह्रिषे, तूने हर लिया था।

| | | | |
|---|---|---|---|
| हर्ता<br>हरिष्यति<br>हरिष्यते | वह हर लेगा | हरतु, हरताम्, वह हर लेवे<br>अहरत्, अहरत, वह हरता हुआ | |

वि० लिङ् मे हरेत्, हरेत वह हरले। ह्रियात् (५७४, ३३१) वा हृषीष्ट (५४९ ५५७) ईश्वरकरे कि वह हरले। हृषीयास्ताम् ईश्वरकरे कि वेदो हरले। अहार्षीत्, अहृत ५७६, वह हरता हुआ। अहरिष्यत्, अहरिष्यत यदि वह हरले। ४। धृञ् (धृ) धारण करणा धरति, धरते, वह धारण करता है। ५। णीञ् (णी), लेजाना। नयति, नयते, वह लेजाता है। ६। डुपचष् (पच्), पकाना। पचति, पचते, वह पकाताहै। पपाच, उसने पकाया पेचिथ, पपक्थ, तूने पकाया। पेचे ५८८, उसने पकाया। पक्ता, वह पकावेगा। ७। भज (भज्), सेवा करणी। भजति, भजते, वह सेवा करता है। बभाज ६८७, भेजे ५७२,उसने सेवा करी। भक्ता, भक्ष्यति, भक्ष्यते, वह सेवा करेगा। अभाक्षीत्, ४९७ अभक्त, ५०७, वह-सेवा करता हुआ। अभक्षाताम्, उन दोने सेवा की॥ ८। यज (यज्), देवताओ की पूजा करणी वा सग करणा वा दान करणा। यजति, यजते, वह पूजा करता है॥ ५७६॥

५७७॥ लिट्यभ्यासस्योभयेषाम्। ६। १। १७। वच्यादीनां ग्रह्यादीनां चाभ्यासस्य सम्प्रसारणं लिटि। इयाज।

वच्यादि (वच् आदिक ५७८) और ग्रह आदि ६६९ धातुओ के अभ्यास को ४२१ सम्प्रसारण होवे परन्तु जब लिट् लकार परे हो तब। (५७७, २७८, ४८३,) इयाज, उसने पूजाकी॥ ५७६॥

ऊहे। वोढा। वक्ष्यति। अवाक्षीत्। अवोढाम्। अवाक्षुः। अवाक्षीः। अवोढम्। अवोढ। अवाक्षम्। अवाक्ष्व। अवाक्ष्म। अवोढ। अवक्षाताम्। अवक्षत। अवोढाः। अवक्षाथाम्। अवोढ्वम्। अवक्षि। अवक्ष्वहि। अवक्ष्महि।

॥ इति भ्वादयः ॥

सह्, सहना। वह (लेजाना)। इन दो धातुओं के अवर्ण को ओकार होवे जब ढ् का लोप ५८१ से हो चुका हो। उवोढ, तू लेगया था। ऊहे, वह लेगया वह्+ता=२७१, ५८०, ७५, ५८१, ५८२, वोढा, वह ले जाएगा। वह्+स्यति=(२७१, ५७९, १६३) वक्ष्यति, वह लेजावेगा। अवाक्षीत्, वह लेगया। अवोढाम्, ५८२ वे दो लेगए। अवाक्षुः, वे लेगए। अवाक्षीः, तू लेगया। अवोढम्, तुम दो लेगए। अवोढ, तुम लेगए। अवाक्षम्, मैं लेगआ। अवाक्ष्व, हम दो लेगए। अवाक्ष्म, हम लेगए।

आत्मनेपद के लुङ् मे (२७१, ५८०, ७५, ५८१, ५८२) अवोढ वह लेगया। अवक्षाताम् (२७१,५७९,) वे दो लेगए। अवक्षत (५५३) वे लेगए। अवोढाः, तू लेगया। अवक्षाथाम्, तुम दो लेगए। अवोढ्वम्, तुम लेगए। अवक्षि, मैं लेगया। अवक्ष्वहि, हम दो लेगए। अवक्ष्महि, हम लेगए। लघुकौमुदी में भ्वादिगण के धातु समाप्त हुए॥ ५८२ ॥

॥ भ्वादि गण समाप्त हुआ ॥

---

# ॥ अथ–अदादयः ॥

## ॥ अद भक्षणे ॥ १ ॥

५८३ ॥ अदिप्रभृतिभ्यः शपः। २। ४। ७२। लुक् स्यात्। अत्ति। अत्तः। अदन्ति। अत्सि। अत्थ। अत्थ। अद्मि। अद्वः। अद्मः।

अब, अद् है आदिमें जिन के उन धातुओं का वर्णन किया जाता है। १। अद्=खाना। अद् आदि धातुओं से परे जो शप् ४१४ तिस का लुक होवे। अद्+शप्+तिप्=(५८३) अद्+ति ८७ से द् को त् पुनः, "अत्ति" वह खाता है। अत्तः (वेदोखाते हैं)। (१) अदन्ति, वे खाते हैं। अत्सि ८७, तू खाता है। अत्थः, तुम दो खाते हो। अत्थ, तुम खाते हो। अद्मि, मैं खाता हु। अद्वः, हम दो खाते है। अद्मः, हम खाते हैं॥ ५८३ ॥

---

(१) ४१५।

५७८ ॥ वचिस्वपियजादीनां किति । ६ । १ । १५ । वचिस्वप्योर्यजादीनां च सम्प्रसारणं किति । ईजतुः ईजुः । इयजिथ, इयष्ठ । ईजे यष्टा ॥

वच् बोलना स्वप् सोना । और यज् आदि जो धातु उनको सम्प्रसारण होवे कित् (१) प्रत्यय परे होय तब इस से (२) ईजतुः उन दोने पूजा की । ईजुः उनने पूजा की । इयजिथ इयष्ठ तूने पूजा करी । (३) ईजे उसने पूजा की । यष्टा १२८ से ष और ७१ से ट् मिला ने से यष्टा वह यज्ञ करेगा ॥ ५७८ ॥

५७९ ॥ षढोः कः सि । ८ । २ । ४१ । षस्य ढस्य च कः स्यात्सकारे परे । यक्ष्यति, यक्ष्यते । इज्यात्, यक्षीष्ट । अयाक्षीत्, अयष्ट । वह प्रापणे ।८। वहति, वहते उवाह ।ऊहतुः । ऊहुः । उवहिथ ।

सकार परे हो तो, ष् और ढ् को क होवे । प्रथम १२८ से ष् पुनः १०८ से उसको क (१६६) यक्ष्यति यक्ष्यते वह यज्ञ करेगा । इज्यात् १०८ २०८, वा यक्षीष्ट ईश्वर करे कि वह पूजा करे । अयाक्षीत् (४८१ १२८, १०८) वा अयष्ट ५ ० उसने यज्ञ किया ॥ ८ । वह (वह्) लेजाना । वहति वहते वह ले जाता है । लिट् लकार में उवाह (५००, २०८ ४८१) वह लेगया था । ऊहतुः १०८ से दो ले गये थे । ऊहुः वे लेगए । उवहिथ तू ले गया था ॥ ५७९ ॥

५८० ॥ झषस्तथोर्धोऽधः । ८ । २ । ४ । झषः परयोस्तयोर्धः स्यान्नतु दधातेः ॥

(४) धा धातु के अवयव से भिन्न जो झष् तिस से परे प्रत्यय का अवयव जो त् वा थ् तिस को ध् होवे वह्+थ—(११ ) से इट् का अभाव । २०१ से ह् को ढ् और १८ से थ् को ध् और उसे ७१ से ढ् हुआ तब ॥ १८ ॥

५८१ ॥ ढो ढे लोपः । ८ । ३ । १३ ॥

जब ढ् परे रहे तब पूर्व ढ् का लोप होता है ॥ ५८१॥

५८२ ॥ सहिवहोरोदवर्णस्य ।६ । ३ । ११२ । ढलोपे । उवोढ

(१) ५८ से कित् होता है । (२) इसकी साधन प्रक्रिया ऐसी है प्रथम यज्+अतुस्—(५०८ २०८ ४२२, ६२) ईजतुः । (३) आत्मनेपद में (५०८ २०८, आदि और ५३२) इस सूत्र से इजे । (४) झुषाम् धारण करना वा पालना ।

ऊहे। वोढा। वक्ष्यति। अवाक्षीत्। अवोढाम्। अवाक्षुः। अवाक्षीः। अवोढम्। अवोढ। अवाक्षम्। अवाक्ष्व। अवाक्ष्म। अवोढ। अवक्षाताम्। अवक्षत। अवोढाः। अवक्षाथाम्। अवोढ्वम्। अवक्षि। अवक्ष्वहि। अवक्ष्महि। ॥ इति भ्वादयः ॥

सह्, सहना। वह (लेजाना)। इन दो धातुओं के अवर्ण को ओकार होवे जब ढ् का लोप ५८१ से। हो चुका हो। उवोढ, तू लेगया था। ऊहे, वह लेगया वह्+ता=२७१, ५८०, ७५, ५८१, ५८२, वोढा, वह ले जाएगा। वह्+स्यति=(२७१, ५७८, १६३) वक्ष्यति, वह लेजावेगा। अवाक्षीत्, वह लेगया। अवोढाम्, ५८२ वे दो लेगए। अवाक्षुः, वे लेगए। अवाक्षीः, तू लेगया। अवोढम्, तुम दो लेगए। अवोढ, तुम लेगए। अवाक्षम्, मैं लेगआ। अवाक्ष्व, हम दो लेगए। अवाक्ष्म, हम लेगए।

आत्मनेपद के लुङ् में (२७१, ५८०, ७५, ५८१, ५८२) अवोढ वह लेगया। अवक्षाताम् (२७१,५७८,) वे दो लेगए। अवक्षत (५५३) वे लेगए। अवोढाः, तू लेगया। अवक्षाथाम्, तुम दो लेगए। अवोढ्वम्, तुम लेगए। अवक्षि, मैं लेगया। अवक्ष्वहि, हम दो लेगए। अवक्ष्महि, हम लेगए। लघुकौमुदी में भ्वादिगण के धातु समाप्त हुए॥ ५८२ ॥

॥ भ्वादि गण समाप्त हुआ ॥

---

# ॥ अथ—अदादयः ॥

+॥ अद भक्षणे ॥ १ ॥+

५८३ ॥ अदिप्रभृतिभ्यः शपः । २ । ४ । ७२ । लुक् स्यात्। अत्ति। अत्तः। अदन्ति। अत्सि। अत्थः। अत्थ। अद्मि। अद्वः। अद्मः।

अब, अद् है आदिमें जिन के उन धातुओं का वर्णन किया जाता है। १। अद्=खाना। अद् आदि धातुओं से परे जो शप् ४१४ तिस का लुक् होवे। अद्+शप्+तिप्=(५८३) अद्+ति ८७ से द को त् पुन, "अत्ति" वह खाता है। अत्तः (वेदोखाते हैं)। (१) अदन्ति, वे खाते हैं। अत्सि ८७, तू खाता है। अत्थः, तुम दो खाते हो। अत्थ, तुम खाते हो। अद्मि, मैं खाता हु। अद्वः, हम दो खाते हैं। अद्मः, हम खाते हैं॥ ५८३ ॥

---

(१) ४१५।

५८४ ॥ लिट्यन्यतरस्याम् । २ । ४ । ४० । अदो घस्लृ स्यात् । जघास । उपधालोप । घस्य षत्वम् ॥

लिट् लकार में अद् धातु को घस्लृ (घस्) आदेश विकल्प करके होवे। इस से अद्=घस्=घस्+णल्=(४२ ४२२ ४८२ ४८३) जघास=उसने खाया। द्विवचन में ५११ स घस् की उपधा के अ का लोप होता है तब घ को ८० से *क् होता है ॥ ५८४ ॥

५८५ ॥ शासिवसिघसीनां च । ८ । ३ । ६ । इण्कुभ्यामेषां सस्य षः । जक्षतुः । जक्षुः । जघसिथ । जक्षथुः । जक्ष । जघास । जघस । जक्षिव । जक्षिम । आद । आदतुः । आदुः ॥

इण् प्रत्याहारान्तर्गतवर्ण वा कवर्ग (क् ख् ग् घ् ङ्) से परे शास् (शिक्षाकरनी) वस् (बसना) घस (खाना) इन तीन धातुओं के स् को ष् होवे। जक्षतुः=वे दो खागए। जक्षुः=वे खात हुए। जघसिथ=तूने खाया। जक्षथुः (तुम दो ने खाया) जक्ष (तुमने खाया) जघास ४८३ जघस ४८ =मैंने खाया। जक्षिव (हम दो ने खाया) जक्षिम (हमने खाया) ५८४ के अनुसार दूसरे पक्ष में आद (४०१) आदतुः आदुः सर्व इनके पूर्व वत् जानने।

५८६ ॥ रुदस्यत्तिव्ययतीनाम् । ७ । २ । ६६ । अद् ऋ व्येञ् एभ्यस्थलो नित्यमिट् स्यात् । आदिथ । अत्ता । अत्स्यति । अत्तु । अत्तात् । अत्ताम् । अदन्तु ॥

अद् (खाना) ऋ (चलना) व्येञ् (आच्छादन करना) इन तीन धातुओं से परे जो थल् उस को नित्यही इट् (इ) होवे। आदिथ=तूने खाया। लुट् में अत्ता ८०=वह खायगा। लृट् मे अत्स्यति=वह खायगा। लोट् में (५८० ४४०, ८०) अत्तु=वह खाय। अत्तात् ४१८ इत्यादि करे वह खाय। अत्ताम्=वे दो खावे अदन्तु=वे खावें ॥ ५८६ ॥

५८७ ॥ हुझल्भ्यो हेर्धिः । ६ । ४ । १०१ । अद्धि । अत्तात् । अत्तम् । अत्त । अदानि । अदाव । अदाम ॥

हु=(होम करना वा खाना) धातु और † झलन्त धातुओं से परे जो 'हि ४४१' तिसको धि होवे। अद्धि=तू खावे। अत्तात् ४१० इत्यादि करे कि तू खावे। अत्तम् (तुम दो खाओ) अत्त (तुम खाओ) अदानि मैं खाऊं। अदाव (हम दो खावें) अदाम (हम खावें) ॥ ५८७ ॥

---

* घ् को क् होता है। † झल प्रत्याहारान्तर्गतवर्णों में से कोई वर्ण है अन्त में जिस के ॥

५८८॥ अदः सर्वेषाम्। ७। ३। १००। अदोऽपृक्तसार्वधातुकस्याट् स्यात्। आदत्। आत्ताम्। आदन्। आदः। आत्तम्। आत्त। आदम्। आद्व। आद्म। अद्यात्। अद्याताम्। अद्युः। अद्यात्। अद्यास्ताम्। अद्यासुः॥

सब व्याकरण के आचार्यों के मत मे, अद् धातु से परे (१) अपृक्त सार्वधातुक हो तो उसे अट् का आगम होवे। आदत् ४७२ = उसने खाया। (२) आत्ताम् = उन दो ने खाया। आदन् = उनने खाया। आदः (४७२, ५८८, १२०, १०८) = तूने खाया। आत्तम् = तुम दो ने खाया। आत्त = तुमने खाया। आदम् = मैंने खाया। आद्व ४४८ = हम दोने खाया। आद्म = हमने खाया। या वि० लिङ् से अद्यात् ४५५ वह खावे। अद्याताम् = वे दो खावें। अद्युः (४५८, ५२१) = वे खावें। अद्यात् २७१। ईश्वर करे वह खावे। अद्यास्ताम् = ईश्वर करे कि वे दो खावें। अद्यासुः = वे खावें॥ ५८८॥

५८९॥ लुङ्सनोर्घस्लृ। २। ४। ३७। अदः। अङ्। अघसत्। आत्स्यत्। हन हिंसागत्योः। २। हन्ति॥

जब लुङ् और सन् ७४६। परे हो तो अद् धातु को घस्लृ (घस्) आदेश होवे। च्लि ४६५ को ५३६ से अङ् हुआ। तब। अघसत् = वह खाता हुआ। आत्स्यत् = यदि वह खावे। २। हन् (मारना) वा (जाना) हन्ति (५८३, ९२, ९३) = वह मारता है॥ ५८९॥

५९०॥ अनुदात्तोपदेशवनतितनोत्यादीनामनुनासिकलोपो झलि क्ङिति। ६। ४। ३७। अनुनासिकान्तानामेषां लोपः क्ङिति झलि। यमिरमिनमिगमिहनिमन्यतयोऽनुदात्तोपदेशाः। तनुक्षणुक्षिणुऋणुतृणुघृणुवनुमनुतनोत्यादयः। हतः। घ्नन्ति। हंसि। हथः, हथ। हन्मि। हन्वः। हन्मः। जघान। जघ्नतुः। जघ्नुः॥

(३) अनुदात्तोपदेश जो धातु हैं और वन् (मागना) तन् (फैलाना) इत्यादि जो धातु हैं ये यदि (४) अनुनासिकान्त हों तो इन के अनुनासिक का लोप होता है। जब झलादि कित् वा ङित् प्रत्यय परे हो तो। यम् (निवृत्त होना) रम् (क्रीडा करणे) नम् (नमस्कार करणे) गम् (जाना) हन् (चलना, मारना) और (५) मन्य (मानना जानना) ये छः

(१) एक अल् रूप वाले प्रत्यय को अपृक्त कहते हैं (१९२ में देखो। (२) ४७२, ८७॥ (३) उपदेश मे अनुदात्त जो धातु है। (४) अनुनासिक वर्ण है अन्त में जिन के॥ (५) दिवादि गण का मन् धातु॥

इस सूत्र से लेकर ६ छठे अध्याय के ४ चतुर्थ पाद की समाप्ति पर्य्यन्त जितने सूत्र हैं वे सभी आभीय सज्ञा वाले हैं। जब एक आभीय का कार्य किसी निमित्त को मान कर प्रयोग में हो चुका हो और दूसरे आभीय का कार्य उसी निमित्त को मान उसी प्रयोग में होने लगे तो प्रथम आभीय का कार्य असिद्ध हो जावे। (१)इस से ज ५९२ के असिद्ध होने पर हि का लुक् नही होता। जहि, तू मार। हतात् ४३८, ५९० ईश्वर करे तू मारे। हतम्, तुम दो मारो। हत, तुम मारो। हनानि, मैं मारूं। हनाव, हम दो मारें। हनाम, हम मारें। लङ् में, अहन् (४५२, १९३) उसने मारा। अहताम् ५९० उन दो ने मारा। अघ्नन्=उन ने मारा। अहन्=तूने मारा। अहतम्=तुम दो ने मारा। अहत ५९० तुम ने मारा। अहनम् (मैं ने मारा) अहन्व=हम दोने मारा अहन्म। हमने मारा। हन्यात् ४५५=वह मारे।

५९४ ॥ आर्धधातुके। २। ४। ३५। इत्यधिकृत्य ॥

सम्भव के होने पर (२)जिनकार्यों का आर्धधातुक निमित्त हो वहा इस का अधिकार है।

५९५ ॥ हनो वध लिङि। २। ४। ४२॥

(३) आर्धधातुक लिङ् परे हो तो हन् धातु को वध आदेश होवे ॥५९५॥

५९६ ॥ लुङि च। २। ४। ४३। वध्यात्। वध्यास्ताम्। अवधीत्। अहनिष्यत्। यु मिश्रणामिश्रणयो॰। ३॥

और जब लुङ् लकार परे हो तब भी हन् को वध ५९५ आदेश होवे। वध्यात्। (३३२)=ईश्वर करे कि वह मारे। वध्यास्ताम्=ईश्वर करे कि वे दो मारें। अवधीत् (४७३, ४७४)=उसने मारा। अहनिष्यत् "५२६" जो वह मारे। ३ यु (मिलाना वा अलग करणा) ॥ ५९६ ॥

५९७ ॥ उतो वृद्धिर्लुकि हलि। ७। ३। ८९। लुग्विषये उतो वृद्धि॰ पिति हलादौ सार्वधातुके नत्वभ्यस्तस्य। यौति। युत। युवन्ति। यौषि। युथ। युथ। यौमि। युव॰ युम। युयाव। यविता। यविष्यति। यौतु। युतात्। अयौत्। अयुताम्। अयुवन्। युयात्। इहवृद्धिर्न। "भाष्ये"

---

(१) जहि, ऐसे स्थित होने पर, हि, का अतोहे: से लोप नहीं होता क्योंकि ज ५९२ से असिद्ध है। जैसे कि ५९२ सूत्र ६। ४। ३६। प्रकृति प्रत्यय को निमित्तमान जिस प्रयोग में हुआ है उसी प्रयोग में वही निमित्तमान ४४२सूत्र ६। ४। १०५ से हि का लुक् पाया तो (ज) ५९२ से असिद्ध होगया तब अकारान्त के अभाव से हि का ४४२ से लुक् नही होता। (२) या सूत्रों का। (३) आशिष् में लिङ् ॥

पिच्च ङिन्न ङिच्च पिन्नेति व्याख्यानात्।युयाताम् । युयु । यूयात्। यूयास्ताम् । ययासु । अयावीत । अयविष्यत् । या प्रापणे । ४। याति। यात । यान्ति । ययौ । याता । यास्यति । यातु । अयात । अयाताम् ॥

युष् के विषय में (१)(अष् है) आदि में जिस के ऐसे पित् (प् है इत् जिसका) सार्व धातुक के परे रहते उकार को वृद्धि होवे परन्तु अभ्यस्त संज्ञक को न होवे। यु+शप्+तिप् (१८१ १८०) यौति वह मिलाता है युत' वेदो मिलाते हैं युवन्ति २१४ से उवङ् वे मिलाते हैं। यौषि(तू मिलाता है)युथ' तुमदो मिलाते हो युथ तुम मिलातेहो। यौमि मैं मिलाता हूं। युव' हमदो मिलाते हैं। युम' हम मिलाते हैं।युयाव(१८६ २६) वह मिलाता "हुआ"(था)। यविता (४२० ४१४ २६) वह मिलावेगा(ऐसेही) यविष्यति, वह मिलावेगा। यौतु (१८१ १८१)वह मिलावे। युतात् ईश्वर करे कि वह मिलावे। अयौत् (१८१ । १८१ । ४५२)—उसने मिलाया। अयुताम्—उन दो ने मिलाया (२)अयुवन्—उनने मिलाया। २१४ । विधि लिङ् में "युयात्" (४५१ ४५४ ४५५, ४५२)—वह मिलावे। यहां युयात् में १८० से वृद्धि नहीं होती क्योंकि महाभाष्य में पतञ्जलि जी ने 'पिच्च ङिन्न ङिच्च पिन्न" (पित् जो है सो ङित् नहीं होता और ङित् जो है सो पित् नहीं होता) यह कहा है तो इस महर्षि के वचन से यासुट को ४५४ सूत्र से ङित् कहा है पुन' वह पित् नहीं होसक्ता और पित् रूप निमित्त के न होने से १८० सूत्र की प्राप्ति भी नहीं है वृद्धि जिस से हो। युयाताम् ४४ ४६५ (वे दो मिलावें) युयु' (४६८ १७१)—वे मिलावें। यूयात् ११२ से दीर्घ और ११२ से स् का लोप)—ईश्वर करे कि वह मिलावे। यूयास्ताम्—ईश्वर, करे कि वेदोमिलावें। यूयासु' ईश्वर करे कि वे मिलावें बहुसे अयावीत्(११९ २६) उसने मिलाया। बहुसे अयविष्यत् (४२०,४१४ २६) यदि वह मिलावे। ४ या (जाना) याति १८१ 'वह' जाता है यात' वे दो जाते हैं। यान्ति वे जाते हैं। ययौ। (४२ ४२९, ११०) वह गया। याता (वह जावेगा) यास्यति वह जावेगा। यातु (वह जावे अयात्—वह गया। अयाताम्—वे दो गये ॥ १८० ॥

५८८ ॥ लङः शाकटायनस्यैव । ३ । ४ । १११॥ आदन्तादस्य झोर्जुस् वा । अयुः । अयान् । यायात् । यायाताम् । यायु । यायात् । यायास्ताम् । यायासु । अयासीत् । अयास्यत् ॥

एवं 'वा' गतिगन्धनयो' । ५ । भा दीप्तौ । ६ । ष्णा शौचे । ७ । श्रा पाके । ८ । द्रा कुत्सायां गतौ । ९ । प्सा भक्षणे । १० । रा दाने । ११ । ला आदाने । १२ । दाप् लवने । १३ । ख्या प्रकथने । १४ । प्रा' सार्वधातुक एव प्रयोक्तव्य । मिलाने । १५ ।

---

(१) अच् प्रत्याहारान्तगत और एक वर्ण है । (२)४५१ ४५२ ॥

केवल शाकटायन आचार्य के मत में आकारान्त धातु से परे जो लङ् के स्थान में झि, उस को विकल्प करके जुस् होवे। अया+झि=अया+जुस् १४२ से=अया+उस् ५२१ से=अयुस् १२०, १०८=अयुः=वा अयान् (४१५, ४४२, २३)=वे गये। वि० लिङ् मे यायात् ४५५, ४५२)=वह जावे। यायाताम्=वे दो जावें। यायुः (५२१) वे जावें यायात् ३३२ ईश्वर करे कि वह जावे। यायास्ताम्=ईश्वर करे कि वे दो जावें। यायासुः=ईश्वर करे कि वे जावें। अयासीत् (५२४, ४७३, ४७४)=वह गया। अयास्यत् (जो वह जावे) इस "या" धातु की साधन प्रक्रिया के तुल्य इन, आगे आने वाले आकारान्त धातुओं की भी साधन प्रक्रिया जाननी, वे धातु ये हैं यथा— ५ वा (जाना वा सूचन) ६ भा (चमकना) ७ ष्णा (पवित्र होना=नहाना) ८ श्रा पकाना) ९ द्रा (बुरीगति) १०प्सा (खाना) ११ रा (देना) १२ ला (लेना) १३दा (काटना) १४ ख्या कथन, वा, वर्णन करणा। ख्या धातु का केवल सार्वधातुक में ही प्रयोग होता है। १५। विद (विद्), जानना॥ ५९८॥

५९९॥ विदोलटोवा। ३। ४। ८३। वेत्तेर्लटः परस्मैपदानां णलादयो वा। वेद। विदतुः। विदुः। वेत्थ। विदथुः। विद। वेद। विद्व। विद्म। पक्षे। वेत्ति। वित्तः। विदन्ति॥

विद् धातु से परे जो परस्मैपद के तिवादिक ४०१ उनको णलादिक ४१८ प्रत्यय विकल्प करके होते हैं। विद्+तिप्=विद्+णल्(४७९, ८७) वेद, वह जानता है॥५९९॥

| | ॥ प्रथम पुरुष ॥ | ॥ मध्यम पुरुष ॥ | ॥ उत्तम पुरुष ॥ |
|---|---|---|---|
| लट् एकव० | वेद, वह जानता है। | वेत्थ तू जानता है | वेद, मैं जानताहु। |
| लट् द्विव० | विदतु, वे दो जानते हैं | विदथु, तुमदो जानते हो | विद्व हमदो जानते हैं। |
| लट् बहुव० | विदु, वे जानते हैं | विद तुम जानते हो | विद्म हम जाते हैं। |

॥ दूसरे पक्ष में ॥

* (वेत्ति ४७९, ८७)। वित्त, ४६१। विदन्ति ४१५।)

६००॥ उषविदजागृभ्योऽन्यतरस्याम्। ३। १। ३८। एभ्यो लिटयाम् वा। विदेरदन्तत्वप्रतिज्ञानादामि न गुणः। विदाञ्चकार। विवेद। वेदिता। वेदिष्यति॥

उष (जलाना) विद (जानना) जागृ (जागना) इन तीन धातुओं से आम् प्रत्यय हो वे लिट् परे हो तब। इस सूत्र में विद की अकारान्त प्रतिज्ञा करने से

* इन के अर्थ पहिले के सदृश हैं।

( विद को अकारान्त पढ़ने से ) ३७८ से गुण (१) नहीं होता । विदाञ्चकार ( ३ । ३१ ३ २, ४२ ४८२ और १८६ ) या विवेद ३७८, उसने जाना । लुट् में वेदिता ( ३१७,३७८ ) और लृट् में वेदिष्यति ( वह जान लेगा ) ॥ ६ ॥

६०१ ॥ विदाङ्कुर्वन्त्वित्यन्यतरस्याम् । ३ । १ । ४१ । वेत्तेर्लोट्याम् गुणाभावो लोटो लुक् लोडन्तकरोत्यनुप्रयोगश्च निपात्यते । पुरुषवचने न विवक्षिते । विदाङ्करोतु ॥

विद् धातु से लोट् में आम् विकल्प करके होवे गुण ३७८ का अभाव अर्थात् उपधा को गुण न होवे और लोट् का लुक् हो जावे और लोट् जिस के अन्त में है ऐसे करोति (कृ) अर्थात् करोतु आदिकों का उस के अनन्तर प्रयोग होवे ( यह सब कार्य निपात से होते हैं) । पुरुष और वचन की यहां (२) विवक्षा नहीं है । विदाङ्करोतु यह जाने ॥ ६ १ ॥

६०२ ॥ तनादिकृञ्भ्य उः । ३ । १ । ७९ । शपोऽपवादः ।

तन् ( विस्तार करना ) आदि धातु ०१६, को से और कृ धातु से परे उ प्रत्यय होवे । यह सूत्र शप् ३११ का अपवाद है ॥ ६ २ ॥

६ ३ ॥ अत उत् सार्वधातुके । ६ । ४ । ११० । उप्रत्ययान्तस्य कृञोऽत उत् सार्वधातुके क्ङिति । विदाङ्कुरुतात् । विदाङ्कुरुताम् । विदाङ्कुर्वन्तु । विदाङ्कुरु । विदाङ्करवाणि । अवेत् । अविताम् । अविदुः ॥

(उ) प्रत्यय ६ २ है अन्त में जिस के ऐसा कृञ् (कृ) धातु के अकार को उकार होवे । विदाङ्कुरु + तात् = विदाङ्कुरुतात् । ईश्वर करे कि वह जाने । विदाङ्कुरुताम् वे दो जानें । विदाङ्कुर्वन्तु ( ६ १ ६ २, ६ २ ) वे जानें । विदाङ्कुरु (६ १ ६ २ ६ ३, ३१२) तू जान ।

---

(१) क्योंकि उपधा में लघु है तो भी नहीं गुण किसे हो । (२) इस का यह आशय है कि ( विदाङ्कुर्वन्तु ) इत्यादि प्रयोग बहुत स्थानों में देखे पड़ते हैं परन्तु इन के साधने के लिये बिना इस सूत्र ६ १ के और कोई पाणिनि जी ने युक्ति नहीं लिखी और यहां भी सिद्ध रूप ही सिद्ध किया है और पक्ष में (वेत्तु) आदिक का निर्देश भी किया है और विदाङ्करोतु विदाङ्कुरुतात् विदाङ्कुरुताम् विदाङ्कुरु इत्यादि रूपों के साधनार्थ यह सूत्र ही युक्ति है । तो यह सिद्ध हुआ कि सूत्र में जो प्रथम पुरुष और बहुवचन है यह कोई नियम कारक नहीं है अविवक्षित होने से अर्थात् और पुरुषों में और और वचनों में भी यह सभी निपात से कार्य होते हैं ।

विदाङ्करवाणि ( ४४२, ४४४, ४१४ ) मैं जानूं। अवेत् ( ४५२,४७८, १९३ ) उसने जाना। अवित्ताम्, उन दोने जाना। अविदुः ( ४७५ ) उन ने जाना ॥ ६०३ ॥

**६०४ ॥ दश्च । ८ । २ । ७५ । धातोर्दस्यपदान्तस्य सिपि रुर्वा । अवेः । अवेत् । विद्यात् । विद्यास्ताम् । अवेदीत् । अवेदिष्यत् । अस भुवि । १६ । अस्ति ॥**

धातु के "पद के अन्त में होने वाले" (पदान्त) द् को विकल्प करके रु होवे यदि सिप् परे हो तब। अवेः १०८ वा अवेत् ( तूने जाना ) आ० लिङ् में विद्यात्, ईश्वर करे कि वह जाने। विद्यास्ताम् ईश्वर करे कि वे दो जानें। लुङ् में अवेदीत् ४२७, ४७३, ४७४ और ४७९ से गुण करणा उसने जाना। लृङ् में अवेदिष्यत्, यदि वह जाने। १६ अस (अस्) होना। अस्ति, वह है ॥ ६०४ ॥

**६०५ ॥ श्नसोरल्लोप । ६ । ४ । १११ । श्नस्यास्तेश्चातो लोपः सार्वधातुके क्ङिति। स्तः । सन्ति । असि। स्थ । स्थ। अस्मि । स्वः । स्म• ॥**

श्नम् ७०८ प्रत्यय के और अस् धातु के 'अ' का लोप होवे जब कित् वा ङित् सार्वधातुक परे हो तब। (स्तः) में ५२९ से तस् ङित् हुआ और ६०५ से अलोप हुआ स्त', वे दो हैं। सन्ति (वे हैं) असि ४३२ (तू है) स्थः (तुम दो हो स्थ (तुम हो) अस्मि मैं हु) स्व. (हम दो हैं) स्मः (हम हैं) ॥ ६०५ ॥

**६०६ ॥ उपसर्गप्रादुर्भ्यामस्तिर्यच्पर· । ८ । ३ । ८७। उपसर्गेणः प्रादुसश्चास्तेः सस्य षो यकारेऽचि च परे। निष्यात् । प्रनिषन्ति। प्रादु षन्ति । यच्पर. किम्। अभिस्तः ॥**

(उपसर्गस्थ इण्) (१) के आगे वा प्रादुस् अव्यय के आगे जो अस् धातु उसके स् को ष् होवे जब य् (वा) अच् परे रहे तब। निष्यात्, यहां उपसर्गस्थ इण् के आगे ष् हुआ। निष्यात्, वह निकल जावे। प्रनिषन्ति, वे बाहिर जाते हैं। यहाभी उपसर्गस्थ इण् के आगे ष् हुआ है। प्रादु षन्ति, यहा प्रादुस् के आगे ष् हुआ है। ( वे प्रकट होते हैं ) यहां ( इस सूत्र में ) "य् वा अच् परे हो" यह क्यों कहा ? इस प्रश्न का समाधान यह है। कि (यच् पर ) न करते तो (अभिस्तः) में भी 'अभि' उपसर्गस्थ इण् के आगे स् को ष् हो

(१) उपसर्ग में स्थित जो इण् प्रत्याहारान्तर्गत वर्णों में से कोई एक वर्ण।

( विद को अकारान्त पढ़ने से ) ४०८ से गुण (१) नहीं होता। विदाञ्चकार ( ६ । १ । ४२ ६ । २ । ४२ ४८२ और १८६ ) या विवेद ४०८, उसने जाना। लुट् में वेदिता ( ४२०,४०८) और लट् में वेदिष्यति ( वह जान लेगा ) ॥ ६ ॥

६०१ ॥ विदाङ्कुर्वन्त्वित्यन्यतरस्याम् । ३ । १ । ४१ । वेत्ते र्लोटयाम् गुणाभावो लोटो लुक् लोडन्तकरोत्यनुप्रयोगश्च निपात्यते। पुरुषवचने न विवक्षिते । विदाङ्करोतु ॥

विद् धातु से लोट् में आम् विकल्प करके होवे गुण ४०८ का अभाव अर्थात् उपधा को गुण न होवे और लोट् का लुक् हो जावे और लोट् जिस के अन्त में है ऐसे करोति (कृ) अर्थात् करोतु आदिकों का उस के अनन्तर प्रयोग, होवे ( यह सब कार्य निपात से होते हैं)। पुरुष और वचन की यहां (२) विवक्षा नहीं है। विदाङ्करोतु वह जाने॥ ६ १ ॥

६ २ ॥ तनादिकृञ्भ्य उ । ३ । १ । ७९ । शपोऽपवादः ।

तन् ( विस्तार करना ) आदि धातु ७११ वों से और कृ धातु से परे उ प्रत्यय होवे। यह सूत्र शप् ४११ का अपवाद है॥ ६ २ ॥

६ ३ ॥ अत उत् सार्वधातुके । ६ । ४ । ११० । उप्रत्ययान्तस्य कृञोऽत उत् सार्वधातुके क्ङिति । विदाङ्कुरुतात् । विदाङ्कुरुताम् । विदाङ्कुर्वन्तु। विदाङ्कुरु। विदाङ्करवाणि । अवेत् । अविताम् । अविदुः ॥

(उ) प्रत्यय ६ २ है अन्त में जिस के ऐसा कृञ्(कृ)धातु के अकार को उकार होवे। विदाङ्कु+तात्=विदाङ्कुरुतात्। ईश्वर करे कि वह जाने। विदाङ्कुरुताम् वे दो जानें। विदाङ्कुर्वन्तु ( ६ १ ६ २ ६ ३ ) वे जानें। विदाङ्कुरु (६ १ ६ २, ६ ३ ११२)तू जान।

---

(१) क्योंकि उपधा में लघु है तो नहीं गुण किसे हो। (२) इस का यह आशय है कि ( विदाङ्कुर्वन्तु ) प्रभृति प्रयोग बहुत स्थानों में लोग पढ़ते हैं परन्तु इन के साधने के लिये बिना इस सूत्र ६ १ के और कोई पाणिनि जी ने युक्ति नहीं लिखी और यहां भी सिद्ध रूप ही लिख दिया है और पद में (वेत्तु) आदिक का निर्देश भी किया है और विदाङ्करोतु विदाङ्कुरुतात् विदाङ्कुरुताम् विदाङ्कुरु इत्यादि रूपों के साधनार्थ यह सूत्र की युक्ति है। तो यह सिद्ध हुआ कि सूत्र में जो प्रथम पुरुष और बहुवचन है यह कोई नियम कारक नहीं है अविवक्षित जाने स अर्थात् और पुरुषों में और और वचनों में भी यह सभी निपात से कार्य होते हैं।

६११॥ दीर्घ इणः किति। ७। ४ । ६९ । इणोऽभ्यासस्य दीर्घः किति लिटि। ईयतु । ईयु: । इययिथ । इयेथ । एता । एष्यति । एतु । ऐत्। ऐताम् । आयन् । इयात् । ईयात् ॥

कित् ४८० लिट् परे होतो इण् धातु के अभ्यास को दीर्घ होवे। ईयतु', वे दो गए, ईयु:=वे गए। इययिथ (५११) वा इयेथ (५०९, ४१४, ६१०) तू=गया। एता (वह जावेगा) एष्यति (४१४)=वह जाएगा। एतु (४२७ वह जावे) (१) ऐत्, वहगया । (ऐताम् वे दो गए) आयन् (२६) वेगए। वि० लि० इयात्,वह जावे। आ० लिङ् में ईयात् (५१२) ईश्वर करे कि वह जावे॥६११॥

६१२॥ एतेर्लिङि। ७। ४। २४। उपसर्गात्परस्य इणोऽणोह्रस्व आर्धधातुके किति लिङि। निरियात्। उभयत आश्रयणे नान्तादिवत् अभीयात्। अणः किम्। समेयात्॥

उपसर्ग से परे इण् धातु का जो अण् उसको ह्रस्व होवे, परन्तु जब आर्ध धातुक सञ्ज्ञावाला कित् ४६० लिङ् (२)परे हो तो। निर्+ईयात्=निरियात्, ईश्वर करे कि वह निकल जावे । किसी कार्य के लिये जब प्रयोगमें पूर्वभाग, और परभाग, का आश्रयण एक में किया जावे वहा (३) (अन्तादिवच्च) नही लगता है। इसी कारण से "अभीयात्" में ह्रस्व नहीं होता क्योंकि अभि+ईयात् यहां जब ५२ से दीर्घ एका देश किया तब अभीयात् के ईकार को पूर्व और पर का अवयव एक समय ही नहीं मान सकते, तो ६१२ की प्राप्ति भी नहीं हो सकती

६१३॥ इणो गा लुङि । २। ४। ४५। गातिस्थेति सिचोलुक्। अगात्। ऐष्यत्। शीङ् स्वप्ने। १८॥

लुङ् लकार में इण् धातु को गा आदेश होता है। ४६७, से सिच्४६६, का लुक् होता है। अगात्, वह गया। लृङ् में ऐष्यत् ( ४७२, २१२ ) यदि वह जावे। १८। शीङ् (सोना) सोजाना॥ ६१३॥

इस सूत्र की वृत्ती मेंअण् क्योंकहा ? ऐसा कोई प्रश्न करे तो उस को उत्तर देता है, (समेयात्) अण् ग्रहण न करें तो सम्+आ+ईयात् यहा प्रथम गुण करने पर सम्+एयात्=ऐसे रूप में ह्रस्व हो जावेगा तो समेयात् नहीं बनेगा। परन्तु अण् ग्रहण करने से समेयात्, में ह्रस्व नही होता॥ ६१२॥

---

(१) इण् का, लङ के प्रथम पुरुष एक वचन में ( ४७२, २१२ ) ऐत्। (२) आशिष् में जो लिङ् है। (३) एकादश पूर्व के अन्त के सदृश और पर के आदि के सदृश होता है॥

आवेगा । यही दोष पड़ेगा परन्तु (यण् पर) बाहने से तो यहां "श्रमिरुत" में सकार के आगे न तो 'य्' है न 'अण्' है इसीलिये य् नहीं होता। श्रमिरत ये दो सम प्रकार से हैं।

६ ७ ॥ अस्तेर्भूः । २ । ४ । ५२ । आर्धधातुके । बभूव । भविता । भविष्यति । अस्तु । स्तात् । स्ताम् । सन्तु ।

आर्धधातुक परे हो तो अस् को भू आदेश हो जावे । (१) बभूव वह था ॥

{ भविता वह होगा । | लोट् में अस्तु वह होवे ।
{ भविष्यति वह होगा । | स्तात् ४१८ ६ ५ वह होवे ।

स्ताम् वे दो होवें । सन्तु ( वे होवें ) ॥ ६ ७ ॥

६०८ ॥ घ्वसोरेद्धावभ्यासलोपश्च ।६। ४ । ११९ । घोरस्तेश्चेत्वं स्यात् हौ अभ्यासलोपश्च । एधि । स्तात् । स्तं । स्त । असानि । असाव । असाम । आसीत् । आस्ताम् । आसन् । स्यात् । स्याताम् । स्युः । भूयात् । अभूत् । अभविष्यत् । इण गतौ । १० । एति । इतः ॥

"हि (४४१) परे होते" घु संज्ञक धातुओं को ६५८ और अस् धातु को एकार होवे और अभ्यास का लोप होवे । ६८७ में हि को धि हुआ एधि तू हो । स्तात् (४१८ ६ ५) ईश्वर कर कि तू हो । स्तं तुम दो होवो । स्त ८ ६ तुम होवो । असानि मैं होऊं । असाव ( हम दो होवें ) असाम ( हम होवें ) । लङ् में आसीत् ( ४०२ ४०१ ) वह था । आस्ताम् ( वे दो थे ) आसन् ( वे थे ) । वि लिङ् में स्यात् ( ६ ५) वह होवे । स्याताम् । वे दो होवें स्युः ( वे होवें ) । आ लिङ में (६ ७) भूयात् ईश्वर करे वह होवे । लुङ् में (६ ७) से भू आदेश । अभूत् वह हुआ था । लृङ् में अभविष्यत् यदि वह होवें । १० । इण् ( चलना जाना ) एति(४१४) वह जाता है । इतः वे दो जाते हैं ॥६ ८॥

६ ८ ॥ इणो यण् । ६ । ४ । ८१ । अजादौ प्रत्यये परे । यन्ति ॥

जिस के आदि में अच् (स्वर) हो ऐसा प्रत्यय परे हो तो इण् को यण् होवे । यन्ति वे जाते हैं ॥ ६ ८ ॥

६१ ॥ अभ्यासस्यासवर्णे । ६ । ४ । ७८ । इवर्णयोरियङुवङौ स्तोऽसवर्णेऽचि ।। इयाय ॥

अभ्यास के ४११ इवर्ण और उवर्ण को क्रम से इयङ् और उवङ् होते हैं । (२)असवर्ण अच् परे हो तो । इयाय ( ४२ १८६ ४१ २६ ) वह गया ॥ ६१ ॥

---

(१) इस की सिद्धि प्रथम लिख आए हैं भू धातु पर की । (२) जो समान न हो ( विषमरूपी ) ।

६११॥ दीर्घइणः किति। ७। ४ । ६९ । इणोऽभ्यासस्य दीर्घः किति लिटि। ईयतुः। ईयुः। इययिथ। इयेथ। एता। एष्यति। एतु। ऐत्। ऐताम्। आयन्। इयात्। ईयात्॥

कित् ४८० लिट् परे होतो इण् धातु के अभ्यास को दीर्घ होवे। ईयतु', वे दो गए, ईयु'=वे गए। इययिथ (५११) वा इयेथ(५०९, ४१४, ६१०)तू=गया। एता (वह जावेगा) एष्यति (४१४)=वह जाएगा। एतु (४३७ वह जावे) (१) ऐत्, वहगया। (ऐताम् वे दो गए) आयन् (२६) वेगए। वि० लि० इयात्,वह जावे। आ० लिङ् में ईयात् (५१२) ईश्वर करे कि वह जावे॥६११॥

६१२॥ एतेर्लिङि। ७। ४। २४। उपसर्गात्परस्य इणोऽणोह्रस्व आर्धधातुके किति लिङि। निरियात्। उभयत आश्रयणे नान्तादिवत्। अभीयात्। अणः किम्। समेयात्॥

उपसर्ग से परे इण् धातु का जो अण् उसको ह्रस्व होवे, परन्तु जब आर्ध धातुक सज्ञावाला कित् ४६० लिङ् (२)परे हो तो। निर्+ईयात्=निरियात्, ईश्वर करे कि वह निकल जावे। किसी कार्य के लिये जब प्रयोगमें पूर्वभाग, और परभाग, का आश्रयण एक में किया जावे वहा (३) (अन्तादिवच्च) नही लगता है। इसी कारण से "अभीयात्" में ह्रस्व नही होता क्योंकि अभि+ईयात् यहा जब ५२ से दीर्घ एका देश किया तब अभीयात् के ईकार को पूर्व और पर का अवयव एक समय ही नहीं मान सकते, तो ६१२ को प्राप्ति भी नही हो सकती

६१३॥ इणो गा लुङि। २। ४। ४५। गतिस्थेति सिचोलुक्। अगात्। ऐष्यत्। शीङ् स्वप्ने। १८॥

लुङ् लकार में इण् धातु को गा आदेश होता है। ४६७, से सिच्४६६, का लुक् होता है। अगात्, वह गया। लृङ् मे ऐष्यत् ( ४७२, २१२ ) यदि वह जावे। १८। शीङ् (सोना) सोजाना॥ ६१३॥

इस सूत्र की वृत्ती मेंअण् क्योंकहा ? ऐसा कोई प्रश्न करे तो उस को उत्तर देता है, (समेयात्) अण् ग्रहण न करें तो सम्+आ+ईयात् यहा प्रथम गुण करने पर सम्+एयात्=ऐसे रूप में ह्रस्व हो जावेगा तो समेयात् नही बनेगा। परन्तु अण् ग्रहण करने से समेयात्, में ह्रस्व नहीं होता॥ ६१२॥

---

(१) इण् का, लङ के प्रथम पुरुष एक वचन में ( ४०२, २१२ ) ऐत्। (२) आशिष् में जो लिङ् है। (३) एकादश पूर्व के अन्त के सदृश और पर के आदि के सदृश होता है॥

५१४ ॥ शीङः सार्वधातुके गुणः । ७ । ४ । २१ । शेते शयाते ॥

शीङ्धातुकोगुण होवे जब सार्वधातुक प्रत्यय परे रहे तब । शेते (११०) वह सोता है । शयाते (११०—२६) वे दो सोते हैं ॥ ५१४ ॥

५१५ ॥ शीङो रुट् । ७ । १ । ६ । शीङो झादेशस्यातो रुट् । शेरते । शेषे । शयाथे शेध्वे । शये । शेवहे । शेमहे । शिश्ये । शिश्याते । शिश्यिरे । शयिता । शयिष्यते । शेताम् । शयाताम् । शेरताम् । अशेत । अशयाताम् । अशेरत । शयीत । शयीयाताम् । शयीरन् । शयिषीष्ट । अशयिष्ट । अशयिष्यत । इङ् अध्ययने १९ इङिकावध्युपसर्गतो न व्यभिचरतः । अधीयते । अधीयाते । अधीयते ॥

शीङ् धातु से परे झ् के स्थान में आदेश जो अत् (११२) उस को रुट् (९) का आगम होवे । शेरते (११२ ११०) वे सोते हैं । शेषे (तू सोता है) ॥

| | | | |
|---|---|---|---|
| २ | शयाथे तुम दो सोते हो । | उ० १ | शये ५१४—२६—मैं सोता हूं । |
| १ | शेध्वे तुम सब सोते हो । | २ | शेवहे—५१४—२० हम दो सोते हैं |
| | | ३ | शेमहे ,, हम सोते हैं |

॥ लिट् में ॥

शिश्ये (४२ १९२) वह सोया था । शिश्याते वे दो सोये थे शिश्यिरे वे सोये १४२ । लुट् में शयिता (४२० ५१४ २६) लट् में शयिष्यते वह सोवेगा । लोट् में शेताम् ५१४ १४६ वह सोवे । शयाताम् व दो सोवें । शेरताम् (५१४ ११२ ५१५) वे सोवें । लङ् में अशेत १४ वह सोया । अशयाताम् (२६) वे दो सोये । अशेरत (११२ ५१५) वे सोये । विधि लिङ् में 'शयीत' (५१४ २४८, ३१५, ४२०, २६) वह सोवे । शयीयाताम् वे दो सोवें । शयीरन् (११) वे सोवें । आशीर्लिङ् में शयिषीष्ट (११२ ४२०) ईश्वर करे कि वह सोवे । लुङ् में अशयिष्ट (४१४ ४६६ ४२०, २६) वह सोगया । लृङ् में अशयिष्यत् (५१४ ४२८ ४२० २६) यदि वह सोजावे । १९ । इङ् (इ) अध्ययन (पठन) अर्थ में है । इङ् और इक् (स्मरण) ये दो धातु अधि उपसर्ग से भिन्न नहीं हो सकते (इन का प्रयोग 'अधि' सहित ही आता है) । लट् में अधि+इ+त (११०, १२) अधीते (वह अध्ययन करता) (पढ़ता है) । अधीयाते (११०, ३१४) व दो अध्ययन करते हैं । अधीयते (११२ ३१४) व अध्ययन करते हैं ॥ ५१५ ॥

६१६ ॥ गाङ् लिटि । २ । ४ । ४९ । इङः । अधिजगे । अध्येता । अध्येष्यते । अधीताम् । अधीयाताम् । अधीयताम् । अधीष्व । अधीयाथाम् । अधीध्वम् । अध्ययै । अध्ययावहै । अध्ययामहै । अध्यैत । अध्यैयाताम् । अध्यैयत । अध्यैथाः । अध्यैयाथाम् । अध्यैध्वम् । अध्यैयि । अध्यैवहि । अध्यैमहि । अधीयीत अधीयीयाताम् । अधीयीरन् । अध्येषीष्ट ।

लिट् परे हो तो इङ् को गाङ् आदेश होवे । (१) अधिजगे (५४२, ५१८) उसने अध्ययन किया था । लुट् से अध्येता ( ४१४ से गुण और "१८" से यण् ) = वह अध्ययन करेगा । लृट् में अध्येष्यते (४१४ से गुण और "१८" से यण्) = वह अध्ययन करेगा । लोट् में अधीताम् (५४६) वह अध्ययन करे ॥

| ॥ प्रथम पुरुष ॥ | ॥ मध्यम पुरुष ॥ |
|---|---|
| एकव० अधीताम्, ५४६ वह अध्ययन करे | अधीष्व, (५३९, ५९७) तू पढे |
| द्वि० अधीयाताम्, ५४६, २१४, २६ वेदो ,, | अधीयाथाम्, तुम दो अध्य० |
| बहु० अधीयताम्, ५५३, २१४, २६ वे ,, | अधीध्वम्, ५४७ तुम अध्यय० |

॥ उत्तम पुरुष ॥

लोट् में — { (२) अध्ययै, मैं अध्ययन करूं | अध्ययावहै, हमदो अध्ययन करें | अध्ययामहै, हम अध्ययन करें }

॥ लङ् में ॥

प्रथम पुरुष { अध्यैत = (४७२, २१२, १८ ) उसने अध्ययन किया | अध्यैयाताम् (४७२, २१२, १८) उन दोनें अध्ययन किया | अध्यैयत, ५५३ (४७२, २१२, १८) उनने अध्ययन किया }

मध्यम पुरुष { अध्यैथाः = ( ४७२, २१२, १८ ) तूने अध्ययन किया | अध्यैयाथाम् = (४७२, २१२, १८) तुम दोने अध्ययन किया | अध्यैध्वम् = (४७२, २१२, १८) तुम ने अध्ययन किया }

उत्तम पुरुष { अध्यैयि = (२७२, २१२, १८) मैंने अध्ययन किया | अध्यैवहि = (२७२, २१२, १८) हम दोने अध्ययन किया | अध्यैमहि = (२७२, २१२, १८) हमने अध्ययन किया }

विधि लिङ् में ( अधीयीत ५४९, ४५५, ४५७, २१४, ५२ ) वह अध्ययन करे

(१) यहा गाङ् ( गा ) को ४२० से द्वित्व, और ४२३ से अभ्यास को ह्रस्व, और ४८२ से उसको ज, ये भी कार्य करलेने । (२) ५३७, ५४८, ४१४, २६, १८ ॥

अधीयीयाताम्—वेदो अध्ययन करें। अधीयीरन् (११ ) वे अध्ययन करें। आशिष् लिङ् में अध्येषीष्ट—(१७८, ११२ ४१०) ईश्वर करे कि वह अध्ययन करे।

६१७ ॥ विभाषा लुङ्लृङोः । २ । ४ । ५० । इङो गाङ् ॥

लुङ् और लृङ् परे होतो इङ् धातु को गाङ् (६१६) आदेश विकल्प करके होवे ॥६१७॥

६१८ ॥ गाङ्कुटादिभ्योऽञ्णिन्ङित् । १ । २ । १ । गाङादेशात्कुटादिभ्यश्चाञ्णितः प्रत्यया ङित स्युः ॥

गाङ् ६१६ ६१७ आदेश से और "कुटादियों" से परे जो प्रत्यय ञित् वा णित् नहीं है वे ङित् होवें ॥

६१९ ॥ घुमास्थागापाजहातिसां हलि । ६ । ४ । ६६ । एषामात ईत् स्याद्धलादौ क्ङित्यार्धधातुके। अध्यगीष्ट। अध्यैष्ट। अध्यगीष्यत। अध्यैष्यत। दुह प्रपूरणे। २ । दोग्धि। दुग्ध। दुहन्ति। धोक्षि। दुग्धे। दुहाते। दुहते। धुक्षे। दुहाथे। धुग्ध्वे। दुहे। दुह्वहे। दुह्महे। दुदोह। दुदुहे। दोग्धा। धोक्ष्यति। धोक्ष्यते। दोग्धु। दुग्धात्। दुग्धाम्। दुहन्तु। दुग्धि। दुग्धात्। दुग्धम्। दुग्ध। दोहानि। दुग्धाम्। दुहाताम्। दुहताम्। धुक्ष्व। दुहाथाम्। धुग्ध्वम्। दोहै। दोहावहै। दोहामहै। अधोक्। अदुग्धाम्। अदुहन्। अदोहम्। अदुग्ध। अदुहाताम्। अदुहत। अधुग्ध्वम्। दुह्यात्। दुहीत ॥

घु (६१४) संज्ञा वाले धातुओं के और मा (मापना) स्था (ष्ठा) (खड़ा होना) गा (अध्ययन करना) पा (पीना) जहाति (हा) छोड़ना। षो (नाश करना) इन धातुओं के आकार को ईकार होवे जब हल् है आदि में जिस के ऐसा कित् वा ङित् आर्धधातुक परे हो तो। जब लुङ् में ६१७ से गा हुआ तो (अध्यगीष्ट) दूसरे पक्ष में अध्यैष्ट (४०२, २११ १८) वह अध्ययन करता हुआ। लृङ् में अध्यगीष्यत (६१०, ६१८) वा अध्यैष्यत (४०२ २१२, १८) यदि वह अध्ययन करे। २ । दुह (दुहना) (दुह्+शप्+तिप्) (५८१ ४०८, २०१ ५८ २२) दोग्धि वह दुहता है। दुग्ध (१) (५६१) वे दो दुहते हैं। दुहन्ति वे दुहते हैं। धोक्षि ४०८ से (गुण) २०२ से (घ्) २०१ से (ह्) को घ् धोघ्+सि=धुग १६१ ८०, धोक्षि (तू दुहता है)। (२) दुग्धे ११० से

(१) ५६१ का (तस्) में विकृति से गुण निषेध की विशेष है और सभी कार्य एक वचन के तुल्य ही होते हैं। (२) आत्मने पद के रूपों को भी परस्मैपद के समान जानने ॥

( टि को एकार और गुण भाव ) अन्यत् पूर्ववत्। दुहाते ५३०। दुहते ५५१ से झ् को अत् धुक्षे ( २७२, २७३, १६३, ८७ )। दुहाथे, तुम दो दुहते हो। धुग्ध्वे ( २७२, २७३, २२ ) तुम दुहते हो। दुहे ( मैं दोहता हुं )। दुह्वहे हम दो दुहते हैं। दुह्महे, हम दुहते हैं।

| ॥ परस्मैपद ॥ | ॥ आत्मने पद में ॥ | |
|---|---|---|
| लिट्-दुदोह (४२०, ४२३) ४७८ (उसने दुहा) | दुदुहे ( ४२०, ४२३, ५४२ ) | वह दोहेगा। |
| लुट्-दोग्धा, (२७२, ५८०, २२) वह दोहेगा | दोग्धा, (४२०, ४२३, ५४२) | |
| लृट्-धोक्ष्यति, (४७८, २७२, २७३, १६३, ८७) | धोक्ष्यते, वह दो हेगा। | |

लोट् प्र० पु० {
१—दोग्धु = (१) दुग्धात् ) (४७८, २७२, ५८०, २२)
२—दुग्धाम् = ( २७२, ५८०, २२ ) = वे दो दुहें
३—दुहन्तु = (४१५, ४३०) वे दुहें।
}

मध्यम पु० {
दुग्धि, दुग्धात् ( २७२, ५८७। ४३८ ) तू दुहले
दुग्धम् (२७२, ५८०, २२ ) = तुम दोहो।
दुग्ध ( २७२, ५८०, २२ ) तुम दो दोहो।
} ईश्वर करे तू दोहे। दोहानि मैं दोहुं।

आत्मने पद में लोट् के रूप नीचे देखो।—

| ॥ प्रथम पुरुष ॥ | ॥ मध्यम पुरुष ॥ | ॥ उत्तम पुरुष ॥ |
|---|---|---|
| दुग्धाम् (५४६, २७२, ५८०, वह दुहे) | धुक्ष्व २७३, ८७, ६३ तू दुह। | दोहै ५४६ मैं दोहूं |
| दुहाताम् (वे दो दोहें) ५४६। | दुहाथाम् ५४६, तुम दो दोहो | दोहावहै हम दो० |
| दुहताम् ( ५४६, ५५१, ) वे दुहें। | धुग्ध्वम् २७२, २७३ तुम दोहो | दोहामहै हम० |

॥ परस्मैपद लङ् में ॥

अधोक् ( ४७८, ४५२, १९३, २७२, २७३, ८७ ) वह दुहता हुआ। अदुग्धाम्, उन दोने दुहा अदुहन्, उनने दुहा। अदोहम्, ४७८, ( मैं ने दुहा )॥

॥ आत्मने पद के लङ् में ॥

अदुग्ध, (२) ( २७२, ५८०, २२ ) अदुहाताम्, (४५१) अदुहत, (५५३) अधुग्ध्वम्, (४५१, २७२, २७३, २२ ) तुमने दुहा। वि० लिङ् में (दुह्यात्, (वा) दुहीत, वह दुहे ५४९॥६१९॥

## ६२० ॥ लिङ्सिचावात्मनेपदेषु। १। २। ११। इकसमीपाद्धलः परौ झलादी लिङ्सिचौ कितौ स्तस्तङि। धुक्षीष्ट ॥

इक् के समीप जो हल् उस से परे जो 'झलादी' (३) लिङ् लकार और सिच् वे

(१) वह दुहे, ४३८ ईश्वर करे कि वह दुहे। (२) इनके, अर्थ, परस्मैपद के समान हैं। (३) झल् है आदि में जिन के ऐसे।

कित् होवे (१) तङ परे होतो। युधोच्छ ६२ से कित् और ४६१ से गुण निषेध हुआ (२०१ २०१ ८०) इत्यादि कार्य कि सब हुये॥ ६२ ॥

६२१ ॥ शल इगुपधादनिटः क्स । ३ । १ । ४५ । इगुपधो यः शलन्तस्तस्मादनिटश्च्लेः क्सादेशः । अधुक्षत् ॥

इक् ( इ उ ऋ लृ ) ही उपधा में जिसके ऐसा जो शलन्त शल् ( श ष स ह ) ही अन्त में जिस के ऐसा धातु उससे परे जो अनिट् च्लि उसको (क्स) आदेश होवे। अधुक्षत् ( २०१, २०१ ८०, ६२ ४११ ११२ ) इसने इहा॥ ६२१॥

६२२ ॥ लुग्वा दुहदिहलिहगुहामात्मनेपदे दन्त्ये । ७ । ३ । ७३ । एषां क्सस्य लुग्वा दन्त्ये तङि । अदुग्ध । अधुक्षत ॥

दुह (दुहना)। दिह लिम्पना करना। लिह (चाटना) और गुह ढकना। इन धातुओं के क्स (६२१) का विकल्प करके लुक् होवे परन्तु जब दन्त्यादि दन्त्य (२) ( तथ द ध न ) वर्णों में से कोई एक आदि में है जिसके ऐसा तङ ( आत्मने पद ) प्रत्यय परे हो तो अदुग्ध (१०२, ५८ ) वा अधुक्षत ६२१ इसने दुहा॥

६२३ ॥ क्सस्याचि । ७ । ३ । ७२ । अजादौ तङि क्सस्य लोपः । अधुक्षाताम् । अधुक्षन्त । अदुग्धाः । अधुक्षथाः । अधुक्षाथाम् । अधुग्ढ्वम् । अधुक्षध्वम् । अधुक्षि । अधुक्षावहि । अधुक्षामहि । अधोक्ष्यत ॥ एवं दिह उपचये । २१ । लिह आस्वादने । २२ । लेढि । लीढः । लिहन्ति । लेक्षि । लीढे । लिहाते । लिहते । लिक्षे । लिहाथे । लीढ्वे । लिलेह । लिलिहे । लेढासि । लेढासे । लेक्ष्यति । लेक्ष्यते । लेढु । लीढात् । लीढाम् । लिहन्तु । लीढि । लेहानि । लीढाम् । अलेट् । अलेढ् । अलिक्षत् । अलिक्षत । अलीढ । अलेक्ष्यत् । अलेक्ष्यत । ब्रूञ् व्यक्तायां वाचि । २४ ॥

अजादि (अच् है आदि में जिसके ऐसा) तङ् परे हो तो क्स का लोप होता है। अधुक्षाताम् (२०२, २०१ ८०) उन दोनों दुहा। अधुक्षन्त ६२१ उनने दुहा। अदुग्धा (६२२ १०२ ५८ २२) वा "अधुक्षथा" (६२१) तूने दुहा। अधुक्षाथाम्—तुम दोनो दुहा। अधुग्ध्वम् "वा" अधुक्षध्वम्। ६२२ तुमने दुहा। अधुक्षि ६२३ से क्स का लोप और (२०२, १८ २०१ ८०) मैंने दुहा। अधुक्षावहि हम दोनों दुहा। अधुक्षामहि हमने दुहा।

१) आत्मने पद में। (२) तु ( त थ द ध न )।

लृङ् में। अधीद्यत्, अधीच्यत, जो वह दोहे। ऐसी रीति से, २१। दिह ( वृद्धि, राशिकरणा ) धातु की भी साधन प्रक्रिया जाननी ॥ २२। लिह् ( चाटना ) लेढि ( ४७८, २७१, ५८०, ७५, ५८१ ) वह चाटता है। लीढ. ( २७१, ५८०, ७५, ५८१, १२७ ) वे दो चाटते हैं। लिहन्ति, वे चाटते हैं। लेक्षि ( २७१, ५७८, १६३ ) तू चाटता है। (१) लीढे ५२७, लिहाते, लिहते ५५३, लिक्षे ( २७१, ५७८ ) लिहाथे, तुम दो चाटते हो। लीढ्व ( २७१, ७५, ५८१, १२७ ) तुम चाटते हो॥

लिट् में प० लिलेह आ० लिलिहे = वह चाटता (था) हुआ। लोट् में, (२) लेढासि (३) लेढासे, तू चाटेगा। लृट् में, प० लेक्ष्यति। आ० लेक्ष्यते, वह चाटेगा। लोट् में प० लेढु, लीढात्, वह चाटे। लीढाम्, वे दो चाटें। लिहन्तु, वे चाटें। लीढि (४४१) ५८७ तू चाट। लेहानि (४४३, ४४४) मैं चाटूं। आ० लोट् में लीढाम् ५८८, ५८१, १२७ वह चाटे। लङ् में, अलेट् २७१, १८३, १५८ वा अलेड्, वह चाटता हुआ। लुङ् में प०६२१ अलिक्षत् ६२२ आ० अलीढ, अलिक्षत २७१, ५७८ उस ने चाटा। लृङ् में प० अलेक्ष्यत् आ० में अलेक्ष्यत २७१, ५७८ यदि वह चाटे। ब्रूञ् ( ब्रू ) = स्पष्टबोलना॥

६२४ ॥ ब्रुवः पञ्चानामादित आहो ब्रुवः। ३। ४। ८४। ब्रुवो-लटस्तिबादीनां पञ्चानां णलादयः पञ्च वा स्युर्ब्रुवश्चाहादेशः। आह। आहतुः। आहुः॥

ब्रू धातु से परे जो लट् के स्थान में तिबादि पांच ( १ तिप्, २ तस्, ३ झि, ४ सिप्, ५ थस् ) इन को णलादि पांच (१ णल्, २ अतुस्, ३ उस्, ४ थल्, ५ अथुस्) आदेश क्रम से होवें, और ब्रू को आह आदेश होवे। ब्रू + तिप् (आह + णल्) तो आह = वह कहता है। आहतु, वे दो कहते हैं। आहु., वे कहते हैं॥

६२५ ॥ आहस्थः। ८। २। ३५। झलि। चर्त्वम्। आत्थ। आहथुः॥

जब झल् परे हो तब आह ६२४ के अन्तिम वर्ण को थ, होवे। पुनः खरि च से थ् को त् किया आत्थ, तू कहता है। आहथु', तुम दो कहते हो॥

६२६ ॥ ब्रुव ईट्। ७। ३। ९३। ब्रुवो हलादेः पित ईट्। ब्रवीति। ब्रूत.। ब्रुवन्ति। ब्रूते। ब्रुवाते। ब्रुवते॥

---

(१) आत्मने पद में "अर्थ" परस्मैपद के समान जानने। (२) परस्मै पद में मध्यम पु० एकवचन में ५८०, ५८१। (३) आत्मनेपद में मध्यम पु० एकवचन में ५८०, ५८१॥

ब्रूञ् ( ब्रू ) धातु से परे जो हलादि (१) पित् प्रत्यय उस को ईट् का आगम होवे। ब्रवीति ३१३ २६ यह बोलता है। ब्रूत' ५९८ वे दो बोलते हैं। ब्रुवन्ति (२१७) वे बोलते हैं। आत्मने पद में लट् के ब्रूते १९० ब्रुवाते ब्रुवते सर्व पूर्ववत् ॥

६९७ ॥ ब्रुवो वचि । २ । ४ । ५३ । आर्धधातुके। उवाच, ऊचतु, ऊचुः, उवचिथ, उवक्थ, "ऊचे" "वक्ता" "वक्ष्यति" वक्ष्यते, ब्रवीतु, ब्रूतात्, ब्रूताम्, ब्रुवन्तु, ब्रूहि, ब्रवाणि, "ब्रूताम्" "ब्रवै" "अब्रवीत्, अब्रूत"। "ब्रूयात्, ब्रुवीत" "उच्यात्, वक्षीष्ट" ॥

आर्धधातुक प्रत्यय परे रहे तो ब्रू को वच् आदेश होय। लिट् में उवाच (४१ ४२२, ६०७, २०८, ४७२ ) वह बोला। ऊचतु' (५०८) वे दो बोले। ऊचु वे बोले। उवचिथ १११ (वा) उवक्थ (१०७) (२२८) तू बोलाथा। आत्म लिट् में ऊचे ६०७ ५०८। लुट् में वक्ता ११८ लृट् में वक्ष्यति। आ में वक्ष्यते १२८ वह बोलेगा। लोट् में ब्रवीतु ४२६ ४२४ २६ ४२७ (वा) ब्रूतात् वह बोले ब्रूताम वह दो बोलें। ब्रुवन्तु २१७ ४६० वे बोलें। ब्रूहि ब्रूतात् तू बोले। ब्रवाणि मैं बोलूं। आत्मने पद में ब्रूताम्(२) ब्रवै। लङ् में अब्रवीत् ४२६ आ में अब्रूत वह बोला। वि लिङ् में ब्रूयात् (आ में) ब्रुवीत वह बोले। आशिष् लिङ में उच्यात् ६०८ (आ में) वक्षीष्ट ११८ वे ईश्वर! वह बोले॥

६९८ ॥ अस्यतिवक्तिख्यातिभ्योऽङ् । ३ । १ । ५२ । च्लेः ॥

अस् फेंकना। वच् बोलना। ख्या कहना। इन तीन धातुओं से परे जो च्लि ४६६ उसको अङ होवे॥

६९९ ॥ वच उम् । ७ । ४ । २०। अङि परे। अवोचत्, 'अवक्ष्यत्, अवक्ष्यत' ॥

अङ ६९८ परे हो तो वच् धातु को उम् का आगम होय। लुङ् में अवोचत्। वह बोला। लृङ् में अवक्ष्यत् १२८ (आ में) अवक्ष्यत यदि वह बोले॥

६१ ॥ चर्करीतं च। चर्करीतमिति यङ्लुगन्तं तददादौ बोध्यम्

२४ ऊर्णुञ्। आच्छादने ॥

चर्करीत यह यङ् (१) लुगन्त की प्राचीनों के मत में संज्ञा है उसको भी अदादि ११८ गण में जान लेना। २४ ऊर्णुञ् ( ऊर्णु ) आच्छादन ( ढक लेना ॥ ६१ ॥

— ६९१ ऊर्णोतेर्विभाषा । ७ । ३ । ९० । हलिईंशादौ पिति सार्व

* (१) तिप् सिप् मिप्। (२) प्र प ब्रूताम् है। उ प ब्रवै है (३)। ७१८ में होगा॥

धातुके। ऊर्णौति, ऊर्णोति, ऊर्णुतः। ऊर्णुवन्ति। ऊर्णुते, ऊर्णुवाते, ऊर्णुवते॥

जब हलादि पित् सार्वधातुक परे हो तो ऊर्णु धातु को विकल्प करके वृद्धि होवे। लट् में ऊर्णौति वा ऊर्णोति ४१४ वह ढकता है। ऊर्णुत वे दो ढ० ऊर्णुवन्ति, वे ढकते हैं आत्मनेपद के लट् में प्रथम पु० ए० ऊर्णुते द्वि० ऊर्णुवाते, अर्थ परस्मै० की तरह है॥६३१॥

६३२॥ ऊर्णोतेराम्नेति वाच्यम्॥*॥

ऊर्णु धातु से आम् ५४० न हो ऐसा कहना चाहिये॥६३२॥

६३३॥ नन्द्राः संयोगादयः। ६। १। ३। अचः परः संयोगादयो नदरा द्विर्न भवन्ति। नुशब्दस्य द्वित्वम्। ऊर्णुनाव। ऊर्णुनुवतुः, ऊर्णुनुवुः॥

अच् से परे संयोग के आदि में "न्, द्, र्" इन में से कोई एक हो तो उसे द्वित्व न होवे। इस नियम के लगने से ऊ से परे र् को द्वित्व न हुआ किन्तु 'नु' मात्र को ही द्वित्व हुआ। तो लिट् के प्र० ए० ऊर्णुनाव, १८६, २६ उसने ढका था। ऊर्णुनुवतुः, उन दोनें ढ०। ऊर्णुनुवुः, उनने ढका था॥६३३॥

६३४॥ विभाषोर्णोः। १। २। ३। इडादिप्रत्ययो ङित् ऊर्णुनुविथ, ऊर्णुनविथ। ऊर्णुविता, ऊर्णविता। ऊर्णुविष्यति, ऊर्णविष्यति। ऊर्णौतु ऊर्णोतु। ऊर्णवानि। ऊर्णवै॥

इट् है आदि में जिसके ऐसा प्रत्यय ऊर्णुञ् (ऊर्णु) धातु से परे हो तो वह विकल्प करके ङित् होवे। जहां ङित् हुआ वहां २१४ से उवङ् हुआ, तो ऊर्णुनुविथ सिद्ध हुआ। और दूसरे पक्ष में गुण हो २६ से अव हुआ तो ऊर्णुनविथ सिद्ध हुआ तूने ढका था। लुट् में (१) ऊर्णुविता, ऊर्णविता। लृट् में ऊर्णुविष्यति, ऊर्णविष्यति, वह ढकेगा। लोट् में ऊर्णौतु, (२) ऊर्णोतु, वह ढके। लो० उ० ए० में ऊर्णवानि, ऊर्णवै, मैं ढकु॥६३४॥

६३५॥ गुणोऽपृक्ते। ७। ३। ९१। ऊर्णोतेर्गुणोऽपृक्ते हलादौ पिति सार्वधातुके। और्णोत् और्णोः। ऊर्णुयात्। ऊर्णुयाः। ऊर्णुवीत। ऊर्णूयात्, ऊर्णुविषीष्ट। ऊर्णविषीष्ट॥

ऊर्णु धातु को गुण होवे जब अपृक्त हलादि पित् सार्वधातुक परे हो तो। लङ् में

(१) लुट् में अर्थ लृट् के समान है। (२) ६३१ से वृद्धि विकल्प हुआ॥

पौर्णात् ( ४५१ ४०२, २१२) उससे ठक्। पौर्णो तू ने ठक्। विधि लिङ में ऊर्णुयात् यह ठवे। ऊर्णुया तू ठक्। ऊर्णुवात यह ठवे। या लि में ऊर्णयात ११२ ऊर्णुविपीष्ट ६१४ ऊर्णविपोष्ट इत्यादि करे कि यह ठवे ॥ ६११ ॥

६२६ ऊर्णोतेर्विभाषा ।७।२।६। इडादौ परस्मैपदे सिचि वृद्धिः। पक्षे गुणः। और्णावीत्, और्णवीत्, और्णुवीत्, और्णाविष्टाम्, और्णविष्टाम्, और्णुविष्टाम्। और्णविष्ट, और्णुविष्ट, और्णविष्यत्, और्णुविष्यत ॥ ॥ इत्यदादय ॥

यद् ४२० है आदि में जिस के ऐसा सिच् परे होतो 'ऊर्णु' धातु को वृद्धि विकल्प करके होवे। दूसरे पक्ष में ४१४ गुण होता है और्णावीत् ४०२—४३१ ३०४ और्णवीत् (४१४ ३०४ और्णुवीत् ६१४ उससे ठक्। और्णाविष्टाम् और्णविष्टाम् और्णुविष्टाम् उन दोनें ठक्। आत्म में लुङ् में और्णविष्ट ६१४ और्णुविष्ट उससे ठक्। लङ् में और्णुविष्यत् ६१४ यदि यह ठवे ॥ गम ॥ ६११ ॥ अदादिगण समाप्त भया ॥

---

# अथ जुहोत्यादय. ॥

॥ १ ॥ हुदानादनयो ॥

६३७ । जुहोत्यादिभ्यः श्लु ।२।४।७५। शपः ॥

'अथ हु ( यज्ञ करना ) है आदि मे जिन के उनका वर्णन किया जाता है। १। हु ( विधि पूर्वक हवि को अग्नि में फेंकना वा खाना ) है आदि में जिन के उन धातुओं के आगे जो शप् तिसका श्लु होवे ॥ ६३७ ॥

६३८ । श्लौ ।६।१।१०। धातोर्द्वे स्तः। जुहोति। जुहुतः ॥

जब श्लु की विषयता हो तब धातु का द्वित्व होवे। जुहोति—४०२—४१४ यह यज्ञ करता है। जुहुत वे दो यज्ञ करते हैं ॥ ६३८ ॥

६३९ ॥ अदभ्यस्तात् ।७।१।४। झस्य। हुश्नुवोरिति यण्। जुह्वति।

अभ्यस्तसंज्ञक धातुओं से परे झ को अत् होवे। ३१ से यण् हुआ। जुह्वति वे यज्ञ करते हैं ॥ ६३९ ॥

६४० ॥ भीह्रीभृहुवां श्लुवच्च ।३।१।३९। एभ्यो लिटयाम्वा स्यादामि श्लाविव कार्यं च। जुहवाञ्चकार। जुहाव। होता। होष्यति। जुहोतु जुहुतात्। जुहुताम्। जुह्वतु। जुहुधि। जुहवानि। अजुहोत्। अजुहुताम्।

भी, डरना। ह्री, लज्जा करनी। भृ, पालना। हु, यज्ञ करना। इन धातुओं से परे आम् होता है लिट् ल० मे विकल्प करके। और आम् के होने पर श्लु के परे होने से जो कार्य होता है वह भी होवे अर्थात् ६३८ से द्वित्व हो। जुहवाञ्चकार (५०१, ४२० ५०२, ४२२, ४८२, १९६) वा जुहाव उसने यज्ञ किया। लुट् मे होता,। लृट् में होष्यति लोट् मे जुहोतु, जुहुतात्। जुहुताम्। जुह्वतु। ६३९। ५३० (हि का) जुहुधि ५८७ जुहवानि मैं यज्ञ करूँ। लङ् में अजुहोत् ६३८। द्विवच० में अजुहुताम् ॥ ६४० ॥

६४१ ॥ जुसि च। ७। ३। ८३। इगन्ताङ्गस्य गुणोऽजादौ जुसि। अजुहवुः। जुहुयात्। हूयात् अहौषीत्। अहोष्यत्। ञिभी भये। २ बिभेति ॥

इक् (इ उ ऋ लृ) है अन्त में जिसके ऐसे अङ्ग को गुण हो, अच् है आदि जिस के ऐसा जुस् ४७५ परे हो तब। अजुहवुः उनने यज्ञ किया। वि० लिङ् में जुहुयात् आशि लिङ् में हूयात् ५१२, ईश्वर करे कि वह यज्ञ करे। लुङ् मे अहौषीत् ५१२ उसने यज्ञ किया लृङ् में अहोष्यत्, यदि वह यज्ञ करे। २। ञिभी (भी) डरना लट् प्र०, ए० में बिभेति। (६३८, ४२२, )४२५ वह डरता है ॥ ६४१ ॥

६४२ ॥ भियोऽन्यतरस्याम्। ६। ४। ११५। इ॰ स्याद्धलादौ क्ङिति सार्वधातुके। बिभितः। बिभीतः। बिभ्यति। बिभयाञ्चकार। बिभाय। भेता। भेष्यति। बिभेतु। बिभितात्। बिभीतात्। अबिभेत्। बिभियात्। बिभीयात्। भीयात्। अभैषीत्। अभेष्यत्। ३। ह्री लज्जायाम्। जिह्रेति, जिह्रीतः। जिह्रियति। जिह्रयाञ्चकार, जिह्राय। ह्रेता। ह्रेष्यति। जिह्रेतु। अजिह्रेत्। जिह्रीयात्। ह्रीयात्। अह्रैषीत् अह्रेष्यत्। ४ पॄ पालनपूरणयोः ॥

भी धातु को इकार हो जब हलादि कित् वा ङित् सार्वधातुक प्रत्यय परे हो बिभितः, बिभीतः, वे दो डरते हैं। बिभ्यति, वे डरते हैं। लिट् में बिभयाञ्चकार, बिभाय ६४०से आम्का विकल्प हुआ। वह डरा। लुट् में(१)भेता, लृट् में भेष्यति। लोट् में बिभेतु बिभितात् ४३८ से तातङ् और ६४२ से इकार, पक्ष में बिभीतात्, ईश्वर करे वह डरे। लङ् में अबिभेत्। वि० लिङ् मे बिभियात् ६४२ बिभीयात्, वह डरे। आ० लिङ् मे भीयात्, ईश्वर करे कि वह डरे। लुङ् में (२) अभैषीत् (४७३, ५१३) लृङ् में अभेष्यत् यदि वह डरे। ३। ह्री, लज्जा करणो ॥

---

(१) लुट् और लृट् में वह डरेगा। (२) अर्थ लिट् के समान है।

अनुक्त (किसी प्रत्यय से न उक्त) कर्म में द्वितीया होवे। हरिं भजति, वह हरि को भजता है। यहां प्रत्यय कर्त्ता में है इस लिये कर्म अनुक्त है। परन्तु उक्त कर्मादि की मे तो प्रथमा ८३८ से हो जाती है। जैसे हरिः सेव्यते (हरि सेवा किया जाता है) लक्ष्म्या सेवितः (लक्ष्मी से सेवा किया गया) यहां 'सेव्यते' और सेवितः, दोनों कर्म प्रत्ययान्त हैं, तो कर्म उक्त हुआ इसी लिये प्रथमा हुई।

९४३ ॥ अकथितञ्च १ । ४ । ५१ अपादानादिविशेषैरविवक्षितङ्कारकङ्कर्म्मसञ्ज्ञं स्यात्।

अपादान ९५० आदि (अपादान, सम्प्रदान, करण, अधिकरण आदि) जब विवक्षित न हों तब ये भी कारक कर्मसंज्ञक हों।

९४४ ॥ दुह्याच्पच्दण्डरुधिप्रच्छिचिब्रूशासुजिमन्थमुषाम्। कर्म्मयुक् स्यादकथितं तथास्यान्नीहृकृष्वहाम् १ गां दोग्धि पयः। बलिं याचते वसुधाम्। तण्डुलानोदनम्पचति। गर्गान् शतन्दण्डयति। व्रजमवरुणद्धि गाम्। माणवकम्पन्थानम्पृच्छति। वृक्षमवचिनोति फलानि माणवकन्धर्म्मं ब्रूते। शास्ति वा। शतं जयति देवदत्तम्। सुधां क्षीरनिधिम्मथ्नाति। देवदत्तं शतम्मुष्णाति। ग्राममजान्नयति। हरति कर्षति वहति वा। अर्त्थनिबन्धनेयं सञ्ज्ञा। बलिं भिक्षते वसुधाम्। माणवकन्धर्म्मम्भाषते। अभिधत्ते। वक्ति। इत्यादि।

दुह, दोहना। याच्, मांगना। पच्, पकाना। दण्ड, दण्ड देना। रुधिर्, ढकना। प्रच्छ, पूछना। चि, सञ्चय करणा। ब्रू, बोलना। शास्, शिक्षा देनी। जि, जीतना। मन्थ् मथना। मुष् चुराना। इन धातुओं के और 'णी, लेजाना। हृ, हरना। कृष्, खैंचना। वह् लेजाना, इन धातुओं के मुख्य कर्म के साथ क्रिया सम्बन्धी, जो अपादानादि विशेषों से विवक्षित न हों तो वह कारक कर्मसंज्ञा वाला हो। गां दोग्धि पय (वह गौसे दूध दुहता है। बलिं याचते वसुधाम् (वामन बलराजा से धरती मांगता है) तण्डुलानोदन पचति (वह तण्डुलों से भात पकाता है। गर्गान् शत दण्डयति (वह गर्गों से सौ रुपैये दण्डलेता है। व्रजमवरुणद्धि गाम् (वह व्रज में गौ को घेरता है) माणवकं पन्थानं पृच्छति, वह बच्चे से मार्ग पूछता है वृक्षमवचिनोति फलानि (वह वृक्ष से फलों को इकट्ठा करता है) माणवक धर्म ब्रूते शास्ति वा वह बालक को धर्म कहता है, वा सिखलाता है। शत जयति देवदत्तम्, वह देवदत्त से सौ मुद्रा जीतता है। सुधां क्षीरनिधि मन्थाति, वह क्षीरसमुद्र से अमृत को मथता है।

देवदत्तं शतं मुष्णाति देवदत्त से सौ मुद्रा चुराता है। ग्राममजां नयति हरति कर्षति वहति वा — यह ग्राम से अजा(बकरी)को लेजाता है (इत्यादि) यह संज्ञा(१)अर्थ निबन्धना है इस से 'याच' के समानार्थक 'भिक्ष्' धातु के। बलिं भिक्षते वसुधाम्। यहां भी बलिम में द्वितीया हुई। ऐसे माणवकं धर्मं भाषते अभिधत्ते वक्ति इत्यादि भी जान लेवें।

८४५ ॥ साधकतमं करणम् १।४।४२ क्रियासिद्धौ प्रकृष्टोपकारकं करणसञ्ज्ञं स्यात्। स्वतन्त्र इति कर्तृसञ्ज्ञा।

क्रिया की सिद्धि में जो अत्यन्त उपकारक हो सो कारक करण संज्ञक होवे और। ७१८ से कर्तृ संज्ञा होती है॥

८४६ ॥ कर्तृकरणयोस्तृतीया २।३।१८। अनभिहिते कर्तरि करणे च तृतीया स्यात्। रामेण बाणेन हतो वाली।

अनुक्त (जो तिङ् आदि प्रत्ययों से कहा नहीं) कर्त्ता और करण से परे तृतीया विभक्ति हो। रामेण बाणेन हतो वाली — राम से बाण करके वाली मारा गया। यहां राम कर्त्ता है और बाण करण है 'परन्तु दोनों अनुक्त हैं' क्योंकि प्रत्यय कर्म में है इसी लिये तृतीयान्त हुए॥

८४७ ॥ कर्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानम् १।४।३२ दानस्य कर्म्मणा यमभिप्रैति स सम्प्रदानसञ्ज्ञः स्यात्।

कर्त्ता जिस को दान क्रिया के कर्म के साथ संयुक्त करने की इच्छा करे सो कारक सम्प्रदान संज्ञक होवे॥

८४८ ॥ चतुर्थी सम्प्रदाने २।३।१३ विप्राय गां ददाति।

सम्प्रदान कारक में चतुर्थी होवे। विप्राय गां ददाति — विप्र को गौ देता है॥

८४९ ॥ नमःस्वस्तिस्वाहास्वधालंवषड्योगाच्च २।३।१६ एभिर्योगे चतुर्थी। हरये नमः। प्रजाभ्यः स्वस्ति। अग्नये स्वाहा। पितृभ्यः स्वधा। अलमितिपर्य्याप्त्यर्थग्रहणम्। तेन दैत्येभ्यो हरिरलं प्रभुः समर्थः शक्त इत्यादि।

नमस् 'स्वस्ति 'स्वाहा 'स्वधा 'अलम्' और 'वषट् इन के योग में चतुर्थी होवे।

---

(१) इस संज्ञा को अर्थनिबन्धना मानने से (दुह् याच् आदि १६ धातुओं के अर्थों के समान अर्थ वाले और भी धातु लिये जावें) क्योंकि "अर्थनिबन्धना" का यह भाव है कि यहां दुह् आदि धातु नहीं किन्तु इन के अर्थ यहां कर्म संज्ञा में कारण हैं॥

हरये नमः (हरि को नमस्कार)। प्रजाभ्यः स्वस्ति=प्रजा का कल्याण। अग्नये स्वाहा= अग्नि में हवि देना। पितृभ्यः स्वधा=पितरों को देना। यहां "अलम्" का अर्थ पर्याप्ति है, इस लिये पर्याप्ति जिन का अर्थ है उन के योग में चतुर्थी होवे, जैसे "दैत्येभ्यो हरिरलं, प्रभुः, शक्तः, समर्थः, इत्यादि=दैत्यों (दिति के पुत्रों) के लिये हरि परिपूर्ण है समर्थ है शक्तिमान् है॥

९५० ॥ ध्रुवमपायेऽपादानम्। १। ४। २४। अपायोविश्लेषस्तस्मिन्साध्ये यद्ध्रुवमवधिभूतङ्कारकन्तदपादानसञ्ज्ञं। स्यात्।

अपाय का अर्थ विभाग है उस के साध्य होने पर जो ध्रुव (अवधि भूत) कारक (जिस अवधि से विभाग हो वह कारक) अपादान सञ्ज्ञा वाला हो॥

९५१ ॥ अपादाने पञ्चमी।२।३।२८। ग्रामादायाति। धावतोऽश्वात् पतति। इत्यादि॥

अपादान में पञ्चमी होवे। ग्रामादायाति=वह ग्राम से आता है। धावतोऽश्वात् पतति=वह दौड रहे घोडे से गिरता है। इत्यादि और भी उदाहरण जान लेने॥

९५२ ॥ षष्ठी शेषे २। ३। ५० कारकप्रातिपदिकार्थव्यतिरिक्तः स्वस्वामिभावादि सम्बन्धः शेषस्तत्र षष्ठी। राज्ञः पुरुषः। कर्म्मादीनामपिसम्बन्धमात्रविवक्षायां षष्ठ्येव। सताङ्गतम्। सर्पिषो जानीते मातुः स्मरति। एधोदकस्योपस्कुरुते। भजे शम्भोश्चरणयोः।

कारक और प्रातिपदिकार्थ से भिन्न जो स्वस्वामिभाव (स्वत्व स्वामित्व सम्बन्ध) आदि सम्बन्ध यहां शेष है उस में षष्ठी होवे। "राज्ञः पुरुषः"=राजा का पुरुष। कर्म आदिकों में भी सब सम्बन्ध मात्र की विवक्षा हो तब षष्ठी ही होती है। "सताङ्गतम्"=सज्जनों का गमन। "सर्पिषो जानीते"=वह घृत सम्बन्ध करके प्रवृत्त होता है। "मातुः स्मरति" वह माता का स्मरण करता है। "एधोदकस्योपस्कुरुते" लकडी पानी को नया गुण देती है। "भजे शम्भोश्चरणयोः" मैं शिव के चरणों को सेवता हूं॥

९५३ ॥ आधारोऽधिकरणम्। १। ४। ४५। कर्तृकर्म्मद्वारा तन्निष्ठक्रियाया आधारः कारकमधिकरणं स्यात्॥

कर्त्ता और कर्म के द्वारा कर्त्ता और कर्म की क्रिया के आधार कारक की अधिकरण संज्ञा होवे॥

९५४ ॥ सप्तम्यधिकरणे च। २। ३। ३६। चकाराद्दूरान्तिका-

र्वस्य । औपश्लेषिको वैषयिकोऽभिव्यापकश्चेत्याधारस्त्रिधा । कटे आस्ते । स्थाल्यां पचति । मोक्षे इच्छास्ति । सर्व्वस्मिन्नात्मास्ति । वनस्य दूरे । अन्तिके वा ॥ ॥ इति विभक्त्यर्थाः ॥

अधिकरण विषे सप्तमी होवे । सूत्रस्थ च का यह आशय है कि दूर और समीप के वाचक शब्दों से भी परे सप्तमी होवे । (१)औपश्लेषिक (२)वैषयिक, और (३)अभिव्यापक ये आधार के तीन भेद हैं । कटे आस्ते—वह चटाई पर बैठता है । स्थाल्यां पचति—वह बटलोही में पकाता है । मोक्षे इच्छास्ति—उसकी इच्छा का विषय मोक्ष (मुक्ति) है । सर्वस्मिन्नात्मास्ति—सब में आत्मा व्याप्त है । वनस्य दूरे अन्तिके वा—वन के दूर वा निकट ॥ ॥ विभक्त्यर्थ (कारक) समाप्त हुए ॥

## ॥ अथ समासः । समासः पञ्चधा ॥

। अब समास का वर्णन किया जाता है । समास पांच प्रकार का है ।

८५५ ॥ तत्र समसनं समासः । स च विशेषसञ्ज्ञाविनिर्मुक्तः केवलसमासः प्रथमः । प्रायेण पूर्व्वपदार्थप्रधानोऽव्ययीभावो द्वितीयः । प्रायेणोत्तरपदार्थप्रधानस्तत्पुरुषस्तृतीयः । तत्पुरुषभेदः कर्म्मधारयः । कर्म्मधारयभेदो द्विगुः । प्रायेणान्यपदार्थप्रधानो बहुव्रीहिश्चतुर्थः । प्रायेणोभयपदार्थप्रधानो द्वन्द्वः पञ्चमः ॥

समसनं (अनेक पदों का एक पद होना) समास कहलाता है । जिस की कोई विशेष संज्ञा (नाम) नहीं वह १म केवल समास कहलाता है । प्राय जिस में पूर्व पद का अर्थ प्रधान हो वह २तीय अव्ययीभाव कहलाता है । प्राय जिस में उत्तर पद का अर्थ प्रधान हो वह तृतीय तत्पुरुष कहलाता है । तत्पुरुष का ही भेद कर्मधारय है कर्मधारय का एक विशेष भेद द्विगु है । प्राय जिस में (४) अन्यपद का अर्थ हो प्रधान हो वह ४र्थ बहुव्रीहि कहलाता है । प्राय जिस में दोनों पदों का अर्थ प्रधान हो वह ५म द्वन्द्व कहलाता है ॥

८५६ ॥ समर्थः पदविधिः । २ । १ । १ । पदसम्बन्धी यो विधिः स समर्थाश्रितो बोध्यः ।

जो विधि पद से (वा) पदों से सम्बन्ध रखे वह सामर्थ्य (एकार्थीभाव) के आधीन हो ।

---

(१) जिस की किसी अवयव से संयोग हो वह औपश्लेषिक । (२) जिस से विषय का बोध हो वह वैषयिक । (३) जिस में आधेय पूर्ण रूप से व्याप्त हो वह अभिव्यापक । (४) समास के पदों को छोड़ जो अन्य है । यह सभी उदाहरणों में घट जाते हैं । उदाहरण देखो ।

९५७ ॥ प्राक् कडारात् समासः । २ । १ । ३ । कडाराः कर्म्मधारय इत्यतः प्राक् समास इत्यधिक्रियते ॥

यहां से "कडाराः कर्मधारये" इस सूत्र के पूर्व 'समास' इस शब्द का अधिकार है ।

९५८ ॥ सह सुपा । २ । १ । ४ । सुप् सुपा सह वा समस्यते । समासत्वात् प्रातिपदिकत्वेन सुपोलुक् । परार्थाभिधानं वृत्तिः । कृत्तद्धितसमासैकशेषसनाद्यन्तधातुरूपाः पञ्च वृत्तयः । वृत्त्यर्थावबोधकं वाक्यं विग्रहः स च लौकिकोऽलौकिकश्चेति द्विधा । तत्र पूर्वं भूत इति लौकिकः । पूर्व अम् भूत सु इत्यलौकिकः । भूतपूर्वः । भूतपूर्वे चरडितिनिर्देशात् पूर्वनिपातः ॥

सुबन्त का सुबन्त के साथ विकल्प करके समास होवे । समास को १३२ से प्रातिपदिक सञ्ज्ञा होने पर ७६२ से सुप् का लुक् होता है । भिन्न २ अवयवों में जो अर्थ रहे उस से भिन्न (एक रूप से) अर्थ के प्रकाश करने वाली शक्ति को वृत्ति कहते हैं । वृत्ति के पाञ्च भेद हैं १ कृत्, २ तद्धित, ३ समास, ४ एक शेष, और ५ सनाद्यन्त धातु । वृत्ति के अर्थ के जनाने वाले वाक्य को विग्रह कहते हैं । लौकिक, और अलौकिक, ये दो विग्रह के भेद हैं । 'भूतपूर्वः' इस का लौकिक विग्रह जैसे 'पूर्व भूतः' अलौकिक जैसे 'पूर्व + अम् + भूत + सु । "भूतपूर्वः" इस में भूत शब्द का "भूतपूर्वे चरट्" इस सूत्र में 'भूत' शब्द के पूर्वनिपात के निर्देश से पूर्वनिपात होता है ॥

९५९ ॥ इवेन सह समासो विभक्त्यलोपश्च । वागर्थौ इव वागर्थाविव । ॥ इति केवलसमासः प्रथमः ॥

इव (सदृश) के साथ सुबन्त का समास होवे और सुप् का ७६२ से लुक् न होवे । "वागर्थाविव" वागर्थौ + इव (वाणी और अर्थ के सदृश) ॥ प्रथम केवल समास समाप्त हुआ ।

## ॥ अथाव्ययीभावः ॥

। अब अव्ययीभाव का वर्णन किया जाता है ।

९६० ॥ अव्ययीभावः । २ । १ । ५ । अधिकारोऽयम् । प्राक् तत्पुरुषात् ।

'अव्ययीभाव' इस का अधिकार ९७६ सूत्र के पूर्व पर्य्यन्त होवे ॥

९६१ ॥ अव्ययं विभक्तिसमीपसमृद्धिव्यृद्ध्यर्थाभावात्ययासम्प्रतिशब्दप्रादुर्भावपश्चाद्यथानुपूर्व्ययौगपद्यसादृश्यसम्पत्तिसाकल्यान्तवच-

र्थेषु । २ । १ । ६ । विभक्त्यर्थादिषु वर्तमानमव्ययं सुबन्तेन सह नित्यं समस्यते । प्रायेणाविग्रहो नित्यसमासः । प्रायेणास्वपदविग्रहो वा विभक्तौ । हरि ङि अधि इति स्थिते ॥

विभक्ति अर्थ समीप समृद्धि व्यृद्धि—घटती अर्थ (वस्तु) का अभाव अत्यय (ध्वंस) असम्प्रति शब्द का प्रादुर्भाव (प्रकाश) । पश्चात् यथा के अर्थ क्रम यौगपद्य सादृश्य सम्पत्ति साकल्य (सम्पूर्णता), अन्त इन अर्थों में वर्तमान अव्यय का सुबन्त के साथ समास नित्य होवे । प्राय विग्रह रहित नित्य समास होता है । वा प्राय' असमस्य मान पदों के भिन्न पदों के साथ विग्रह वाला होता है । विभक्त्यर्थ में अव्यय का जैसे हरि+ङि+(१)अधि' ऐसे स्थित होने पर ॥

९६२ ॥ प्रथमानिर्दिष्टं समास उपसर्ज्जनम् १ । २ । ४३ समासशास्त्रे प्रथमानिर्दिष्टमुपसर्ज्जनं स्यात् ।

समास विधायक (करने वाले) शास्त्र में जो प्रथमान्त रूप से निर्दिष्ट हो वह उपसर्जन संज्ञा वाला होवे । ९६१ सूत्र में 'अव्यय' प्रथमान्त है इस से यहां वह उपसर्जन है ।

९६३ ॥ उपसर्ज्जनं पूर्वम् २ । २ । ३० समासे उपसर्ज्जनं प्राक् प्रयोज्यम् । इत्यधेः प्राक् प्रयोगः । सुपोलुक् । एकदेशविकृतस्यानन्यत्वात् प्रातिपदिकसञ्ज्ञायां स्वाद्युत्पत्तिः । अव्ययीभावश्चेत्यव्ययत्वात् सुपोलुक् अधिहरि ।

समास में उपसर्जन ९६३ पूर्व रक्खा जावे । इस से अधि का पूर्व प्रयोग हुआ । तो 'अधि+हरि+ङि ऐसा रूप हुआ तो, पुन' ९४१ से सुप् का लुक् होने पर 'अधि+हरि' ऐसा रूप रहा । जिस का एकदेश (कोई अवयव) विकृत (रूपान्तर को प्राप्त) हो जावे तो अन्य न समझ नहीं होता । इस कारण से सुप् के लुक् के होने पर भी प्रातिपदिक होने से पुन' सु आदि प्रत्यय हुए । उन का ३८८ से पुन' लुक् क्योंकि ९८३ अव्ययीभावश्च से अव्ययीभाव की अव्यय संज्ञा है । अधिहरि (हरि विषे) सिद्ध हुआ ॥

९६४ ॥ अव्ययीभावश्च २ । ४ । १८ । अयं नपुंसकं स्यात् । गाः पातीति गोपाः । तस्मिन्नित्यधिगोपम् ।

अव्ययीभाव समास नपुंसकलिङ्ग होवे । गोपा—गौओं की रक्षा करने वाला । उन में "अधिगोपम्" ९६४ ९६६ ॥

---

(१) यहां अधि अव्यय का ङि के अर्थ में व्यवहार हुआ है ॥

९६५ ॥ नाव्ययीभावादतोऽम् त्वपञ्चम्याः २।४।८३ अदन्ता-दव्ययीभावात् सुपो न लुक् तस्य पञ्चमीं विना अमादेशः ।

अदन्त अव्ययीभाव समास से परे जो सुप् तिस का लुक् न होवे। किन्तु पञ्चमी को छोड कर अन्य (और) विभक्तियों को "अम्" आदेश होवे ॥

९६६ ॥ तृतीयासप्तम्योर्बहुलम् २।४।८४ अदन्तादव्ययीभा-वात् तृतीयासप्तम्योर्बहुलमम्भावः। उपकृष्णम्। उपकृष्णेन। मद्राणां सम्वृद्धिः सुमद्रम्। यवनानां व्यृद्धिर्दुर्य्यवनम्। मक्षिकाणामभावो निर्म-क्षिकम्। हिमस्यात्ययोऽतिहिमम्। निद्रा सम्प्रति न युज्यत इत्यति निद्रम्। हरिशब्दस्य प्रकाश इतिहरि। विष्णोः पश्चादनुविष्णु। योग्यतावीप्सापदार्थानतिवृत्तिसादृश्यानि यथार्थाः। रूपस्य योग्यमनुरूपम् अर्थमर्थम्प्रति प्रत्यर्थम्। शक्तिमनतिक्रम्य यथाशक्ति।

अदन्त अव्ययीभाव से परे जो तृतीया और सप्तमी उसे अम् आदेश अनेक प्रकार से हो। उपकृष्णम् 'वा' उपकृष्णेन = कृष्ण के समीप। सुमद्रम् ८२५ = मद्र देशियों की वृद्धि। दुर्यवनम् ८६५ = यवनों की घटती। निर्मक्षिकम् ८६५ = मक्खियों का अभाव। अतिहिमम् = हिम का नाश। अतिनिद्रम् = नींद नहीं आती (लगती)। इतिहरि = हरि शब्द का (१)प्रकाश। अनुविष्णु = विष्णु के पीछे। योग्यता, वीप्सा, पदार्थानतिवृत्ति (किसी पदार्थ को न उल्लङ्घन करणा), और सादृश्य, ये ४चार यथा के अर्थ हैं। इनके क्रम से उदाहरण देता है। अनुरूपम् (रूप के योग्य), प्रत्यर्थम् = सभ पदार्थों में। यथाशक्ति = अपनी शक्ति के अनुसार ॥

९६७। अव्ययीभावे चाकाले ६।३।८१ सहस्य सः स्यादव्ययी-भावे न तु काले। हरेः सादृश्यं सहरि। ज्येष्ठस्यानुपूर्व्येणेत्यनुज्येष्ठम् चक्रेण युगपत् सचक्रम्। सदृशः सख्या ससखि। क्षत्राणां सम्पत्ति सक्ष-त्रम्। तृणमप्यपरित्यज्य सतृणमत्ति। अग्निग्रन्थपर्य्यन्तमधीते साग्नि

अव्ययीभाव समास में सह को स आदेश होवे, जब उत्तरपद काल वाचक न हो तब। सहरि = हरि की तुल्यता। अनुज्येष्ठम् = वडे के क्रम से। सचक्रम् = चक्र के समान

(१) जैसे वैष्णवों के गृहों में हरि '२' शब्द हुआ करता है ॥

भाव। ससखि—मित्र के सदृश। सक्षत्रम्—क्षत्रियों की सम्पत्ति। सतृणम्—यह तृण तक भी खा जाता है (कुछ भी नहीं छोड़ता)। साग्नि—अग्नि ग्रन्थ पर्यन्त वेद पढ़ता है॥

९६८॥ नदीभिश्च २।१।२०॥ नदीभिः सह संख्या वा समस्यते समाहारे चायमिष्यते। पञ्चगङ्गम्। द्वियमुनम्।

नदी वाचक शब्द के साथ संख्या वाचक शब्द का समास विकल्प करके होवे। यह सूत्र समाहार में ही लगे यह भाष्यकार की इच्छा है। पञ्चगङ्गम्—पांच गङ्गाओं का समाहार। द्वियमुनम्—द्वयोर्यमुनयोः समाहारः॥

९६९॥ तद्धिताः ४।१।७६। आपञ्चमसमाप्तेरधिकारोऽयम्।

इस सूत्र से लेकर अष्टाध्यायी के ५ पञ्चम अध्याय की समाप्ति पर्यन्त तद्धित इस पद का अधिकार है॥

९७०॥ अव्ययीभावे शरत्प्रभृतिभ्यः।५।४।१०७। शरदादिभ्यष्टच् स्यात् समासान्तोऽव्ययीभावे। शरदः समीपमुपशरदम्। प्रतिविपाशम्॥

अव्ययीभाव समास में शरद् आदि से परे "टच्" प्रत्यय समास का अन्तावयव होवे। उपशरदम्—शरद् ऋतु के समीप। प्रतिविपाशम्—विपाशा के पास॥

९७१॥ जराया जरस् च। उपजरसम्। इत्यादि।

जरा शब्द के स्थान में जरस् होवे। उपजरसम् ८० वृद्धावस्था के समीप। इत्यादि और भी जान लेना॥

९७२॥ अनश्च।५।४।१०८। अन्नन्तादव्ययीभावाट्टच्॥

जिस अव्ययीभाव के अन्त में अन् हो उस से परे 'टच्' प्रत्यय होवे।

९७३॥ नस्तद्धिते।६।४।१४४। नान्तस्य भस्य टेर्लोपस्तद्धिते। उपराजम्। अध्यात्मम्॥

जब तद्धित प्रत्यय परे हो तब भसंज्ञक नान्त पद की टि का लोप होवे। उपराजम् (राज्ञः समीपम्)। अध्यात्मम् आत्मा विषे॥

९७४॥ नपुंसकादन्यतरस्याम्।५।४।१०९। अन्नन्तं यत् क्लीबं तदन्तादव्ययीभावाट्टच् वा। उपचर्मम्। उपचर्म॥

जिस के अन्त में अन् हो ऐसा नपुंसक लिङ्गी शब्द जिस अव्ययीभाव समास के

अन्त में हो तिस से परे टच् प्रत्यय विकल्प करके होवे। उपचर्मम् ९७२ (वा) उपचर्म, चामके समीप।

९७५ ॥ झयः । ५ । ४ । १११ । झयन्तादव्ययीभावाट्टज्वा । उपसमिधम् । उपसमित् ॥ इत्यव्ययीभावः ॥

जिस अव्ययीभाव के अन्त में झय् प्रत्याहारान्तर्गत वर्ण हो तिस से परे 'टच्' प्रत्यय विकल्प करके होवे । उपसमिधम् । वा । उपसमित् । समिधः समीपम् ॥

॥ अव्ययीभाव समास समाप्त हुआ ॥

## ॥ अथ तत्पुरुषः ॥

॥ अब तत्पुरुष समास का वर्णन किया जाता है ॥

९७६ ॥ तत्पुरुषः २ । १ । २२ अधिकारोऽयम् । प्राग्बहुव्रीहेः ॥

तत्पुरुष इस का अधिकार १०२८ सूत्र के पूर्व पर्यन्त है ॥

९७७ ॥ द्विगुश्च २ । १ । २३ तत्पुरुषसंज्ञकः ॥

द्विगु समास भी तत्पुरुष संज्ञा वाला हो ॥

९७८ ॥ द्वितीया श्रितातीतपतितगतात्यस्तप्राप्तापन्नैः २ । १ । २४ द्वितीयान्तं श्रितादिप्रकृतिकैः सुबन्तैः सह वा समस्यते । कृष्णं श्रितः । कृष्णश्रितः । इत्यादि ॥

(१)श्रित, अतीत, पतित, गत, अत्यस्त, प्राप्त, और आपन्न, इन प्रकृतियों से परे जो 'सुप्' तदन्त के साथ द्वितीयान्त का विकल्प करके समास होवे । कृष्णश्रितः ७६२ = जिस ने कृष्ण का आश्रयण किया । इत्यादि और भी जान लेने । जैसे दुखातीत, आदिक ॥

९७९ ॥ तृतीया तत्कृतार्थेन गुणवचनेन २ । १ । ३० तृतीयान्तं तृतीयान्तार्थकृतगुणवचनेनार्थेन च सह वा प्राग्वत् । शङ्कुलया खण्डः । शङ्कुलाखण्डः । धान्येनार्थः । धान्यार्थः । तत्कृतेति किम् । अक्ष्णा काणः ।

तृतीयान्त के अर्थ से संपादन किये गए गुण के वाचक शब्द के साथ और अर्थ

(१) यहां से आपन्न पर्यन्त सातों के ये अर्थ हैं । १ श्रित = जिस ने आश्रयण किया । २ अतीत = अतिक्रमण कर आगे गया । ३ पतित = गिर पड़ा । ४ गत = गया । ५ अत्यस्त = उलङ्घ गया । ६ प्राप्त = पहुंच गया । ७ आपन्न = प्राप्त हुआ ॥

शब्द के साथ तृतीयान्त का विकल्प करके समास होवे। शङ्कुलाखण्ड ०५१२—शङ्कुला ( ) से किया गया जो सुपारी का टुकड़ा। धान्यार्थ —धान्य से जो धन भया। इस सूत्र में 'तत्कृत' यह क्यों कहा? उत्तर देता है 'अक्ष्णा काण' में समास न हो जावे क्योंकि यहां आंख काणत्व की सम्पादक नहीं॥

९८० ॥ कर्तृकरणे कृता बहुलम् २।१।३२ कर्तरि करणे च तृतीया कृदन्तेन बहुलं प्राग्वत्। हरित्रात। नखभिन्न। कृद्ग्रहणे गतिकारकपूर्वस्यापि ग्रहणम्। नखनिर्भिन्न॥

कर्ता वा करण अर्थ में जो तृतीयान्त हो नाना प्रकार से कृत् प्रत्ययान्त के साथ समस्यमान होवे। हरित्राता (हरित्रा त्राता)—हरि से रक्षा किया गया। नखभिन्न (नखैर्भिन्न) नखों से फाड़ा गया। इस सूत्र में कृत् के ग्रहण से गति वा कारक जिस कृदन्त के पूर्व हो उस का भी ग्रहण होवे। नखनिर्भिन्न —नखों से सम्पूर्ण फाड़ा गया। यहां निर् यह गति संज्ञक है। तत्पूर्वक कृदन्त (निर्भिन्न) के साथ करण वाचक (नखै) का समास हुआ॥

९८१ ॥ चतुर्थीतदर्थार्थबलिहितसुखरक्षितैः।२।१।३६ चतुर्थ्यन्तार्थाय यत्तद्वाचिना अर्थादिभिश्च चतुर्थ्यन्तं वा प्राग्वत्। यूपाय दारु यूपदारु। तदर्थेन प्रकृतिविकृतिभाव एवेष्ट। तेनेह न। रन्धनाय स्थाली।

चतुर्थ्यन्त के लिये जो जो तिस के वाचक शब्द के साथ और, अर्थ बलि हित, सुख और रक्षित इन शब्दों के साथ चतुर्थ्यन्त विकल्प करके समस्यमान हो। यूपदारु ०५१२—यज्ञ स्तम्भ के लिये लकड़ी। तदर्थ से यहां प्रकृति (चतुर्थ्यन्त के लिये जो शब्द उस) का शुद्ध (१)विकार इष्ट है इस लिये "रन्धनाय स्थाली" यहां समास न हुआ॥

९८२ ॥ अर्थेन नित्यसमासो विशेष्यलिङ्गता चेति वक्तव्यम्। द्विजार्थः सूप। द्विजार्था यवागू। द्विजार्थं पय। भूतबलिः। गोहितम्। गोसुखम्। गोरक्षितम्॥

चतुर्थ्यन्त का अर्थ शब्द के साथ नित्य समास हो और (२)विशेष्य के अनुसार लिङ्ग होवे। द्विजार्थ —ब्राह्मण के लिये दाल। द्विजार्था (द्विजार्थेयम्) यवागू —लपसी।

---

(१) जैसे स्तम्भ के लिये लकड़ी का विकृत भाव (स्वरूपान्तर) स्तम्भ ही है। ऐसे रीन्धने के लिये बटलोही का स्वरूपान्तर नहीं होता। (२) जिस का गुण आदि प्रकाश किया जावे वह विशेष्य और गुण वाचक 'विशेषण' होते हैं।

द्विजार्थम् (द्विजायेदम्) पयः = दूध। भूतबलिः (भूतेभ्यो बलिः) ६८१, ७६२। गोहितम् (गवे हितम्) ६८१,७६२। ऐसे गोसुखम् = गौ के लिये सुखदायक। गोरक्षितम् (गवेरक्षितम्)।

६८३ ॥ पञ्चमी भयेन। २। १। ३७। चोराद्भयं। चोरभयम् ॥

पञ्चम्यन्त का भय शब्द के साथ समास होवे। चोरभयम् ७६२ = चोर से भय ॥

६८४ ॥ स्तोकान्तिकदूरार्थकृच्छ्राणि क्तेन। २। १। ३९ ॥

स्तोक = थोड़ा, अन्तिक = समीप, दूर इन शब्दों के अर्थ में जो शब्द हों सो और कृच्छ्र शब्द ये यदि पञ्चम्यन्त हों तो क्तान्त के साथ समस्यमान होवें ॥

६८५ ॥ पञ्चम्याः स्तोकादिभ्यः ६। ३। २ अलुगुत्तरपदे। स्तोकान्मुक्तः। अन्तिकादागतः। अभ्यासादागतः। दूरादागतः। कृच्छ्रादागतः।

उत्तर पद परे हो तो स्तोक आदि शब्दों से परे पञ्चमी का लुक् ७६२ न होवे। स्तोकान्मुक्तः ६८४ = थोड़े से मुक्त हुआ। अन्तिकादागतः ६८४। अभ्यासादागतः ६८४ = निकट से आया। दूरादागतः ६८४। कृच्छ्रादागतः ६८४ दुःख से आया ॥

६८६ ॥ षष्ठी। २। २। ८। सुबन्तेन प्राग्वत्। राजपुरुषः ॥

सुबन्त के साथ षष्ठ्यन्त विकल्प से समस्यमान हो। राजपुरुषः (राज्ञः पुरुषः) ७६२, १६४ (राजा का पुरुष) ॥

६८७ ॥ पूर्वापराधरोत्तरमेकदेशिनैकाधिकरणे। २। २। १। अवयविना सह पूर्वादयः समस्यन्ते एकत्वसंख्याविशिष्टश्चेदवयवी। षष्ठीसमासापवादः। पूर्वं कायस्य पूर्वकायः। अपरकायः। एकाधिकरणे किम्। पूर्वश्छात्राणाम् ॥

पूर्व, अपर, अधर, उत्तर, ये शब्द एकत्व संख्या विशिष्ट अवयवी के साथ विकल्प करके समस्यमान हों। यह सूत्र ६८६ का अपवाद है। पूर्वकायः ७६२, ६६२, ६६३ = शरीर, का अगिला भाग। अपरकायः = काया का पिछला भाग। इस सूत्र में "एकाधिकरणे" यह क्यों कहा? उत्तर देता है न कहते तो "पूर्वश्छात्राणाम्" यहां भी समास हो जाता परन्तु यहा समास नहीं हुआ क्योंकि 'छात्राणां' यह बहुवचनान्त है ॥

६८८ ॥ अर्धं नपुंसकम्। २। २। २। समांशवाच्यर्धशब्दो नित्यं क्लीबे प्राग्वत्। अर्धं पिप्पल्या अर्धपिप्पली ॥

आधे का वाचक जब अर्ध शब्द हो तब वह नित्य नपुंसक लिङ्ग होता है उस का षष्ठ्यन्त के साथ विकल्प करके समास होवे। अर्धपिप्पली = आधी पीपल ॥

६८८ ॥ सप्तमी शौण्डैः । २ । १ । ४० । सप्तम्यन्तं शौण्डादिभिः प्राग्वत्। अक्षेषु शौण्डः । अक्षशौण्डः । इत्यादि। द्वितीयातृतीयेत्यादियोगविभागादन्यत्रापि द्वितीयादिविभक्तीनां प्रयोगवशात्समासो ज्ञेय ॥

शौण्डादि गण पठित शब्दों के साथ सप्तम्यन्त का विकल्प करके समास होवे। अक्षशौण्डः ७१२—पासों में चतुर । इत्यादि और भी जानने । ६८८, ६८८, ६८१ ६८२ ६८८ इन सूत्रों में क्रम से 'द्वितीया तृतीया चतुर्थी पञ्चमी सप्तमी इन पदों के योग विभाग करने से परिगणित पदों से भिन्न पदों के साथ भी इन का प्रयोग वश से समास जानना ॥

६६ ॥ दिक्संख्ये संज्ञायाम् । २ । १ । ५ । संज्ञायामेवेति नियमार्थं सूत्रम् । पूर्वेषुकामशमी । सप्तऋषय । सप्तर्षयः। तेनेह न। उत्तरा वृक्षाः । पञ्च ब्राह्मणाः ॥

दिग् का एकाधिकरण हो जन के साथ संज्ञा अर्थ में दिशा वाचक 'वा' संख्या वाचक शब्दों का समास होवे। 'संज्ञा ही में यह समास हो" इस नियम के लिये यह सूत्र है। 'पूर्वेषुकामशमी'—पूर्व का इषुकामशमी ग्राम विशेष। सप्त ऋषय' वा सप्तर्षय' —वसिष्ठ आदि सात ऋषि। नियम का यह फल है कि 'उत्तरा वृक्षाः, उत्तर वाले वृक्ष। और 'पञ्च ब्राह्मणा' इन दोनों में संज्ञा के न होने से समास नहीं हुआ ॥

६६१ ॥ तद्धितार्थोत्तरपदसमाहारे च २ । १ । ५१ तद्धितार्थे विषये उत्तरपदे च परतः समाहारे च वाच्ये दिक्संख्ये प्राग्वत्। पूर्वस्यां शालायां भव पूर्वाशाला इति समासे जाते। सर्वनाम्नो वृत्तिमात्रे पुंवद्भाव ॥

जब "तद्धितार्थ की विषयता हो" 'वा' 'उत्तर पद परे हो" 'वा' "समाहार वाच्य हो' तब दिशा वाचक 'वा संख्या वाचक शब्द विकल्प करके समस्यमान हों। 'पूर्वस्यां शालायां भव" ऐसे विग्रह में 'भव रूप' तद्धितार्थ की विषयता में समास होने पर ७५२ से "पूर्वाशाला" ऐसा रूप हुआ। पुनः "सर्वनाम को वृत्ति मात्र में पुंवद्भाव हो" इस भाष्य के वचनार्थ से "पूर्वशाला" ऐसा रूप हुआ ॥

६६२ ॥ दिक्पूर्वपदादसंज्ञायां ञः । ४ । २ । १०७ । अस्माद्भवाद्यर्थे ञः स्यादसंज्ञायाम् ॥

समस्त पद किसी की सञ्ज्ञा न हो तब उस से परे भव आदि अर्थों में 'ञ' प्रत्यय होवे, परन्तु पूर्वपद दिशा वाचक हो तब। तब "पूर्वशाला + ञ" ऐसा हुआ ॥

९९३ ॥ तद्धितेष्वचामादेः। ७। २। ११७। ञिति णिति च तद्धिते परेऽचामादेरचो वृद्धिः स्यात्। यस्येति च। पौर्वशालः। पञ्च गावो धनं यस्येति त्रिपदे बहुव्रीहौ ॥

अचों में पहिले अच् की वृद्धि होवे, जब ञित् 'वा' णित् तद्धित प्रत्यय परे रहे। इस से वृद्धि के होने पर २५५ से अन्तिम अच् का लोप तब "पौर्वशालः" (पूर्वशाला में होने वाला) सिद्ध हुआ। "पञ्च गावो धन यस्य" इस त्रिपद बहुव्रीहि में ॥

९९४ ॥ द्वन्द्वतत्पुरुषयोरुत्तरपदे नित्यसमासवचनम् ॥

उत्तरपद परे रहे तब द्वन्द्व 'वा' तत्पुरुष समास नित्य होवे ऐसा कहना चाहिये ॥

९९५ ॥ गोरतद्धितलुकि। ५। ४। ९२। गोन्तात्तत्पुरुषाट्टच् स्यात् समासान्तो न तु तद्धितलुकि। पञ्चगवधन ॥

जिस तत्पुरुष के अन्त मे गो शब्द हो उस से परे 'टच्' प्रत्यय (१)समासान्त हो परन्तु यदि तद्धित का लुक् न हुआ हो तब। पञ्चगवधन. = जिस की पांच गाय धन हों।

९९६ ॥ तत्पुरुष. समानाधिकरण. कर्मधारयः। १। २। ४२ ॥

जो तत्पुरुष समानाधिकरण हो अर्थात् जिस के पद समान अधिकरण वाले हों तिस की कर्मधारय सञ्ज्ञा हो ॥

९९७ ॥ संख्यापूर्वो द्विगु। २। १। ५२। तद्धितार्थेत्यत्रोक्तस्त्रिविध संख्यापूर्वो द्विगुसंज्ञ स्यात्।

जिस समास का पूर्वपद सख्या वाचक हो और वह ९९१ में निर्दिष्ट तीनों में से कोई एक हो तो द्विगु सञ्ज्ञा वाला हो ॥

९९८ ॥ द्विगुरेकवचनम् २। ४। १ द्विग्वर्थ· समाहार एकवत् स्यात्।

जो समाहार द्विगु से प्रकाश किया जावे सो एकवचन हो।

९९९ ॥ स नपुसकम् २। ४। १७ समाहारे द्विगुर्द्वन्द्वश्च नपुंसकं स्यात्। पञ्चानां गवां समाहारः। पञ्चगवम्।

समाहार में द्विगु "वा" द्वन्द्व नपुसकलिङ्ग होवे। (पञ्चगवम् ९९५ पञ्चाना गवा समाहार)।

---

(१) समास का अन्तावयव ॥

१००० ॥ विशेषणं विशेष्येण बहुलम् । २ । १ । ५७ । भेद्यं भेदकेन समानाधिकरणेन बहुला प्राग्वत् । नीलमुत्पलं नीलोत्पलम् । बहुलग्रह णात्क्वचिन्नित्यम् । कृष्णसर्पः । क्वचिन्न । रामो जामदग्न्यः ।

समानाधिकरण वाले विशेष्य के साथ विशेषण का नाना प्रकार से ८१० समास होवे । नीलोत्पलम (नीलकमल) बहुल ग्रहण से कहीं नित्य होवे जैसे कृष्णसर्प (कृष्ण रंगवाली सर्प) काला सांप । कहीं नहीं होता जैसे "रामो जामदग्न्य" राम जो जमदग्नि का पुत्र (परशुराम) ॥

१००१ ॥ उपमानानि सामान्यवचनैः । २ । १ । ५५ । घनश्यामः ।

(१) सामान्यवाचक के वाचक शब्द के साथ उपमान वाचक शब्द का समास होवे । घनश्याम (घन इव श्याम) मेघ के तुल्य काला ।

१००२ ॥ शाकपार्थिवादीनामुत्तरपदलोपो वक्तव्यः । शाकप्रियः पार्थिवः । शाकपार्थिवः । देवब्राह्मणः ॥

शाकपार्थिवादियों की सिद्धि के लिये उत्तरपद का लोप करना चाहिये । शाकपार्थिव जिस राजा को शाक प्रिय हो । यहां प्रिय शब्द का लोप हुआ है । देवब्राह्मण (देव पूजक ब्राह्मण) जो ब्राह्मण देवों के पूजने वाला है । यहां पूजक शब्द का लोप हुआ है ।

१००३ ॥ नञ् । २ । २ । ६ नञ् सुपा प्राग्वत् ।

सुबन्त के साथ नञ् का विकल्प करके समास हो ।

१००४ ॥ नलोपो नञः । ६ । ३ । ७३ । नञो नस्य लोप उत्तर पदे । अब्राह्मणः ।

उत्तर पद के परे होते नञ् के "न्" का लोप होवे । अब्राह्मण (जो ब्राह्मण नहीं) ।

१००५ ॥ तस्मान्नुडचि । ६ । ३ । ७४ । लुप्तनकारान्नञ उत्तर पदस्याजादेर्नुट् । अनश्वः । नैकधेत्यादौ तु नशब्देन सह सुप्सुपेति समासः ॥

---

(१) जो वस्तु उपमान (जिस की उपमा दी जाती है) में और उपमेय (जिस की उपमा की जाती है) में सामान्य रूप से रहे वह सामान्यधर्म कहलाता है । जैसे "घन श्याम कृष्ण" इस उदाहरण में घन उपमान है । कृष्ण उपमेय है दोनों का सामान्य धर्म श्यामत्व है ।

जिस नञ् के नकार का १००४ से लोप हुआ हो उस से परे अजादि पद को नुट् का आगम होवे। अनश्वः, जो घोड़ा नहीं। नैकधा (जो एक प्रकार से नहीं) इत्यादियों में "न" शब्द के साथ ८५८ से सुबन्त का समास है नञ् अव्यय का नहीं इसी लिये इस में १००५ की प्राप्ति नहीं।

१००६ ॥ कुगतिप्रादयः । २ । २ । १८ । एते समर्थेन नित्यं समस्यन्ते। कुत्सितः पुरुषः कुपुरुषः ।

कुशब्द, और गति संज्ञक शब्द २१६, १००७ और प्रादि शब्द ४५ समर्थ के साथ नित्य समस्यमान होवें। कुपुरुषः (कुत्सितः पुरुषः) बुरा मनुष्य।

१००७॥ ऊर्यादिच्विडाचश्च १।४।६१ ऊर्यादयश्च्यन्ता डाजन्ताश्च क्रियायोगे गतिसंज्ञाः स्युः। ऊरीकृत्य। शुक्लीकृत्य। पटपटाकृत्य। सुपुरुषः

ऊर्यादि, और च्व्यन्त, और डाजन्त क्रिया के योग में गति संज्ञा वाले होवें। ऊरीकृत्य, अङ्गीकार करके। च्वि प्रत्ययान्त जैसे शुक्लीकृत्य (श्वेतकरके) डाच् प्रत्ययान्त जैसे पटपटाकृत्य, पटत् २ ऐसा शब्द करके। सुपुरुषः १००६, ४५ (भला मनुष्य)।

१००८॥ प्रादयो गताद्यर्थे प्रथमया । प्रगत आचार्यः प्राचार्यः ।

प्रादिक उपसर्ग जब गत शब्द के अर्थ में हों वा गत के तुल्य शब्दों के अर्थ में हों तब इन का प्रथमान्त के साथ समास होवे। प्राचार्यः (कुलपरम्परा प्राप्त आचार्य)।

१००९ ॥ अत्यादयः क्रान्ताद्यर्थे द्वितीयया । अतिक्रान्तो मालामिति विग्रहे ॥

क्रान्त (उलङ्घ जाना) आदि शब्दों के अर्थ में जब अति वा अति के सदृश कोई उपसर्ग रहे तब उन का द्वितीयान्त के साथ समास होवे "अतिक्रान्तो मालाम्" ऐसे विग्रह करने पर।

१०१० ॥ एकविभक्ति चापूर्वनिपाते। १ । २ । ४४ । विग्रहे यन्नियतविभक्तिकं तदुपसर्जनं न तु तस्य पूर्वनिपातः ॥

विग्रह में जिस की विभक्ति नियत हो उस की उपसर्जन संज्ञा होवे, परन्तु उस का पूर्व निपात न होवे।

१०११ ॥ गोस्त्रियोरुपसर्जनस्य । १ । २ । ४८ । उपसर्जनं यो गोशब्दः स्त्रीप्रत्ययान्तं च तदन्तस्य प्रातिपदिकस्य ह्रस्वः । अतिमालः ।

जिस प्रातिपदिक का अन्त अवयव उपसर्जन १०१० संज्ञक गो शब्द हो वा स्त्री

प्रत्ययान्त हो उस को प्रत्यय होवे। अतिमालः (जो सुन्दरता से माला को अतिक्रम कर गया है।

१०१२॥ अवादयः क्रुष्टाद्यर्थे तृतीयया। अवक्रुष्टः कोकिलया। अवकोकिल।

क्रुष्ट आदि अर्थ में अव आदिकों का तृतीयान्त के साथ समास होवे। अवकोकिल ७८१ । ११ जो कोकिला से अवक्रुष्ट (बाहूत) हुआ।

१०१३॥ पर्यादयो ग्लानाद्यर्थे चतुर्थ्या। परिग्लानोऽध्ययनाय पर्यध्ययन।

ग्लान आदिकों के अर्थ में परि आदिकों का चतुर्थ्यन्त के साथ समास होवे पर्यध्ययन पढ़ने के लिये ग्लानियुक्त।

१०१४ निरादय क्रान्ताद्यर्थे पञ्चम्या। निष्क्रान्तः कौशाम्ब्याः निष्कौशाम्बि॥

क्रान्त (गया) आदिकों के अर्थ में निर् आदिकों का पञ्चम्यन्त के साथ समास होवे। निष्कौशाम्बि १ ११ जो कौशाम्बी नगरी से निकल गया है।

१०१५॥ तत्रोपपदं सप्तमीस्थम् ३।१।९२ सप्तम्यन्ते पदे कर्मण्यित्यादौ वाच्यत्वेन स्थितं यत्कुम्भादि तद्वाचकं पदमुपपदसंज्ञं स्यात्।

सप्तम्यन्त जो कर्मणि ८११ इत्यादि पद उन में वाच्यत्व (बोध्यता) करके स्थित जो कुम्भादि अर्थ तिन के वाचक शब्द उपपद कहलावें।

१०१६॥ उपपदमतिङ्। २।२।१९। उपपदं सुबन्तं समर्थेन नित्यं समस्यतेऽतिङन्तश्चायं समासः। कुम्भं करोतीति कुम्भकारः। अतिङ् किम्। माभवान् भूत्। माङि लुङिति सप्तमीनिर्देशान्माङुपपदम्। गतिकारकोपपदानां कृद्भिः सह समासवचनं प्राक् सुबुत्पत्तेः। व्याघ्री अश्वक्रीती कच्छपीत्यादि॥

उपपद का १ ११ समर्थ (एकार्थी भाव के योग्य) के साथ नित्य समास होवे। और यह समास तिङन्त के साथ न होवे। (१) कुम्भकारः इस सूत्र में "अतिङ्" ऐसा क्यों कहा? उत्तर देते हैं "माभवान् भूत्" इस उदाहरण में ७६२ सूत्र में "माङि" ऐसे

---

(१) रूप की सिद्धि ८११ में लिख दी है।

दप्तम्यन्त के निर्देश से १०१५ से माङ् उपपद तो है, परन्तु यदि यहां अतिङ् न ग्रहण करते तो समास होजाता। कृदन्त से परे सुप् की उत्पत्ति के पहिले गति, कारक और उपपद इन तीनों का कृदन्त के साथ समास होवे। व्याघ्री ८३३, ५१८, १३६७ (विशेषेण आसमन्ताज्जिघ्रति) बाघिन। अश्वक्रीती (अश्वेन क्रीता) १३६२ घोडा देकर जो मोल लीगई है। (१) कच्छपी (कच्छुई) इत्यादि और भी जानने।

१०१७ ॥ तत्पुरुषस्याङ्गुलेः संख्याऽव्ययादेः। ५।४।८६। संख्याव्ययादेरङ्गुल्यन्तस्य तत्पुरुषस्य समासान्तोऽच् स्यात्। द्वे अङ्गुली प्रमाणमस्य द्व्यङ्गुलम्। निर्गतमङ्गुलिभ्यो निरङ्गुलम्॥

सङ्ख्यावाचक शब्द (वा) अव्यय है आदि में जिसके और अङ्गुलि शब्द है अन्त में जिस के ऐसे तत्पुरुष समास का अन्तका अवयव अच् प्रत्यय होता है। द्व्यङ्गुलम् २५५ दो अङ्गुल प्रमाण का। निरङ्गुलम् २५५ अङ्गुलियों से निकल गया।

१०१८ ॥ अहःसर्वैकदेशसंख्यातपुण्याच्च रात्रेः। ५।४।८७। एभ्यो रात्रेरच् स्याच्चात्संख्याऽव्ययादेः। अहर्ग्रहणं द्वन्द्वार्थम्॥

अहन्, सर्व, एकदेश (अवयव) सङ्ख्यात और पुण्य इन शब्दों से परे जब रात्रि शब्द आवे तब उस से परे 'अच्' प्रत्यय होवे। इस सूत्र में जो 'च' शब्द है, उस का फल यह है कि सङ्ख्यावाचक शब्द वा अव्येय जिस रात्रि शब्द के आदि में हों उस से भी अच् हो। अहन् का ग्रहण यहां द्वन्द्व समास के लिये है, क्योंकि "अहन् और रात्रि" इन दोनों से तत्पुरुष का सम्भव ही नहीं।

१०१९ ॥ रात्राह्नाहाः पुंसि। २।४।२९। एतदन्तौ द्वन्द्वतत्पुरुषौ पुंस्येव। अहश्च रात्रिश्चाहोरात्रः। सर्वरात्रः। संख्यातरात्रः॥

जिस द्वन्द्व वा तत्पुरुष के अन्त में रात्र १०१८ वा, अह्न 'वा' अह १०२१ हो वह पुलिङ्ग ही होवे। अहोरात्र १०१८, ३८८, १२१ (दिन और रात) सर्वरात्रः १०१८ सबरात सङ्ख्यातरात्र १०१८ (गिनीरात)॥

१०२० ॥ संख्यापूर्वं रात्रं क्लीबम्। द्विरात्रम्। त्रिरात्रम्॥

जिस रात्र १०१८ के पूर्व सङ्ख्यावाचक शब्द हो सो नपुंसक लिङ्ग होवे। द्विरात्रम् (द्वयोरात्र्योः समाहारः)। त्रिरात्रम् (तिसृणां रात्रीणां समाहारः) १०१८ तीन रात का समूह।

(१) कच्छपी, में सुपि स्थः ३।२।४ इस सूत्र के 'सुपि' इस के योग विभाग करने से 'क' प्रत्यय और ५१८ से पा के आकार का लोप और १३६७ से ङीष् होते हैं।

१०२१ ॥ राजाहःसखिभ्यष्टच् । ५ । ४ । ९१ । एतदन्तात् तत्पुरुषाट्टच् । परमराजः ॥

राजन् अहन् सखि ये शब्द जिस तत्पुरुष के अन्त में होवें तिस का समासान्त "टच्" होवे । परमराजः ८०१ प्रधान राजा ॥

१०२२ ॥ आन्महतः समानाधिकरणजातीययोः । ६ । ३ । ४६ । महाराजः । प्रकारवचने जातीयर् । महाप्रकारो महाजातीयः ॥

'महत्' इस शब्द को आकार होवे जब समानाधिकरण वाला वा जातीयर् परे हो तब । महाराजः १ २१ ८०१ । प्रकार अर्थ में 'जातीयर्' होता है महाजातीय = बड़े प्रकार वाला ॥

१०२३ ॥ द्व्यष्टनः संख्यायामबहुव्रीह्यशीत्योः । ६ । ३ । ४७ । आत् स्यात् । द्वादश । अष्टाविंशतिः ॥

संख्या वाचक शब्द उत्तरपद हो तो 'द्वि' और 'अष्टन्' शब्द को आकार होवे परन्तु यदि बहुव्रीहि समास और अशीति शब्द परे हो तो नहीं । द्वादश = बारह । अष्टाविंशति = अठाईस ॥

१०२४ । परवल्लिङ्गं द्वन्द्वतत्पुरुषयोः । २ । ४ । २६ । कुक्कुटमयूर्याविमे । मयूरीकुक्कुटाविमौ । अर्धपिप्पली ॥

द्वन्द्व और तत्पुरुष समास में उत्तरपद के लिङ्ग के समान लिङ्ग होवे । कुक्कुटमयूर्यौ (कुक्कुटश्च मयूरी च ते) मयूरीकुक्कुटाविमौ (मयूरी च कुक्कुटश्च तौ) अर्धपिप्पली (पिप्पल्या अर्धम्) पीपर का आधा ॥

१०२५ ॥ द्विगुप्राप्तापन्नालम्पूर्वगतिसमासेषु न । पञ्चकपालः । पुरोडाश । प्राप्तो जीविकां प्राप्तजीविकः । आपन्नजीविकः । अलं कुमार्यै । अलंकुमारिः । अत एव ज्ञापकात् समासः । निष्कौशाम्बिः ॥

"द्विगु ८८० समास में" और 'जिस समास का पूर्वपद प्राप्त 'वा' आपन्न 'वा' अलम् हो तिस में" और गति १ ६ समास में उत्तर पद के सदृश लिङ्ग न हो । (१)पञ्च कपाल' ८८१ 'पञ्चसु कपालेषु संस्कृत" (पुरोडाश) प्राप्तजीविक (वा) आपन्न

---

(१) यहाँ ११११ से जो प्रत्यय आया था उस का 'द्विगोर्लुगनपत्ये' । ४ । १ । ८८ । इस करके लुक् हुआ = यह भाव ॥

जीविकः=जीविका पाने वाला। अलकुमारिः १०११=जो कुमारी के लिये समर्थ है। इस उदाहरण में "अलम् पूर्वक समास में उत्तरपद के अनुसार लिङ्ग के निषेध विधान सामर्थ्य से" समास होता है। निष्कौशाम्बिः १०१४॥

१०२६॥ अर्द्धर्चाः पुंसि च। २। ४। ३१। अर्द्धर्चादयः पुंसि क्लीबे च स्युः। अर्द्धर्चः। अर्द्धर्चम्। एवं ध्वजतीर्थशरीरमण्डपयूषदेहाङ्कुशकलशपात्रसूत्रादयः॥

अर्धर्च आदि शब्द पुलिङ्ग और नपुंसक लिङ्ग होवें। अर्धर्चः 'वा' अर्धर्चम्=१०५७ ऋचा का आधा। इसी प्रकार, ध्वज, तीर्थ, शरीर, मण्डप, यूष, देह, अङ्कुश, कलश, पात्र और सूत्र, आदि भी जान लेने॥

१०२७॥ सामान्ये नपुंसकम्। मृदु पचति। प्रातः कमनीयम्॥

॥ इति तत्पुरुषः॥

सामान्य अर्थ की विवक्षा (कहने की इच्छा) मे नपुंसक लिङ्ग होवे। (१) मृदु पचति। प्रातः कमनीयम्=प्रभात काल रमणीय है॥ तत्पुरुष समास समाप्त हुआ॥

# ॥ अथ बहुव्रीहिः॥

॥ अब बहुव्रीहि समास का वर्णन किया जाता है॥

१०२८॥ शेषो बहुव्रीहिः २। २। २३ अधिकारोऽयम् प्राग्द्वन्द्वात्॥

यहां से द्वन्द्व के पूर्व २ इस सूत्र का अधिकार है॥

१०२९॥ अनेकमन्यपदार्थे। २। २। २४। अनेकम्प्रथमान्तमन्यस्य पदस्यार्थे वर्त्तमानं वा समस्यते स बहुव्रीहिः॥

अनेक प्रथमान्त शब्द अन्य (द्वितीयान्तादि) पद के अर्थ में वर्त्तमान हों तो वे विकल्प करके समस्यमान होवें और वह समास बहुव्रीहि सञ्ज्ञा वाला होवे॥

१०३०॥ सप्तमीविशेषणे बहुव्रीहौ। २। २। ३५। सप्तम्यन्तं विशेषणञ्च बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात्। कण्ठेकालः। अत एव ज्ञापकाद्व्यधिकरणपदो बहुव्रीहिः॥

---

(१) यहां मृदु शब्द किसी विशेष लिङ्ग वाले शब्द का विशेषण नहीं सामान्य है, इसी कारण नपुंसक हुआ है॥

बहुव्रीहि समास में सप्तम्यन्त और विशेषण पूर्व धरे जावें। कण्ठेकाल: १०११ (कण्ठे कालो यस्य स) शिव। इस सूत्र में सप्तम्यन्त के पूर्व निपात करने से यह ज्ञात होता है कि कहीं२ प्रथमान्त से भिन्न२ विभक्त्यन्त पदों का भी बहुव्रीहि समास होता है।

१०३१ ॥ हलदन्तात् सप्तम्या संज्ञायाम् । ६ । ३ । ८ । इस न्ताददन्ताच्च सप्तम्या अलुक् । त्वचिसार । प्राप्तमुदकं यम्प्राप्तो दको ग्राम । ऊढरथोऽनड्वान् । उपहृतपशू रुद्र । उद्धृतौदना स्थाली। पीताम्बरो हरि । वीरपुरुषको ग्राम ॥

जिस के अन्त में हल् वा अकार हो उस से परे संज्ञा अर्थ में सप्तमी का लुक् न होवे। त्वचिसार: (त्वचि सारो यस्य) बांस। प्राप्तोदक =ऐसा ग्राम। ऊढरथ (ऊढो रथो येन) बैल। उपहृतपशु (उपहृत पशुर्यस्मै)=रुद्र। उद्धृतौदना (उद्धृता ओदना यस्या)=बटलोही। पीताम्बर (पीताम्बरमम्बरमपि यस्य)=विष्णु। वीरपुरुषक (वीरा पुरुषा यत्र)=शहर॥

१०३२ ॥ प्रादिभ्यो धातुजस्य वाच्यो वा चोत्तरपदलोप । प्रपति तपर्ण । प्रपर्ण ॥

प्र ४५ आदि से परे जो धातुज (धातु से उत्पन्न भया जो पद) हो उस का विकल्प करके समास होवे और समास में विकल्प करके उत्तर पद का लोप होवे ऐसा कहना चाहिये। प्रपतितपर्ण -(१)प्रपर्ण =जिस के सभी पत्ते गिर पड़े हैं॥

१०३३ ॥ नञोऽस्त्यर्थानां वाच्यो वा चोत्तरपदलोपः । अविद्य मानपुत्रोऽपुत्रः ॥

नञ् से परे अस्त्यर्थ (विद्यमानता वाचक)कों का विकल्प करके समास होवे और समास पक्ष में विकल्प करके उत्तरपद का लोप होवे। अविद्यमानपुत्रो (२) अपुत्र =जिस के (गृह में) पुत्र नहीं है॥

१०३४ ॥ स्त्रियाः पुंवद्भाषितपुंस्कादनूङ् समानाधिकरणे स्त्रि यामपूरणीप्रियादिषु । ६ । ३ । ३४ । भाषितपुंस्कादनूङ् ऊङोऽभावो यत्र

(१) यहां पतित शब्द का लोप हुआ है। इस समास का यह फल है कि 'पतित शब्द भी उत्तर पद कहलाया नहीं तो इस का लोप न होता॥

(२) यहां "विद्यमान" शब्द का लोप हुआ है॥

तथाभूतस्य स्त्रीवाचकशब्दस्य पुंवाचकस्येव रूपं समानाधिकरणे न तु पूरण्यां प्रियादौ च। गोस्त्रियोरिति ह्रस्वः। चित्रगुः। रूपवद्भार्य्यः। अनूङ्किम्। वामोरूभार्य्यः॥

जिस शब्द का भाषित (१) पुंस्क प्रवृत्ति निमित्त है यदि उस शब्द से परे ऊङ् १३७० प्रत्यय न रहे तब वह शब्द स्त्री वाचक हो तो उस का पुंवाचक के तुल्य रूप हो जावे जब समान अधिकरण वाला स्त्रीलिङ्ग उत्तर पद रहे तब। परन्तु पूरणार्थ प्रत्ययान्त स्त्री वाचक 'वा' प्रियादि गण पठित शब्दों में से कोई एक परे रहे तो नहीं होता। १०११ से गो शब्द को ह्रस्व किया तो। (२)चित्रगु' (चित्रा गौर्यस्य स)=जिस की गौ चित्र वर्ण की है" सिद्ध हुआ। रूपवद्भार्य. (रूपवती भार्या यस्य सः) १०३४, १०११ जिस की स्त्री सुन्दरी है। इस सूत्र में "अनूङ्" यह क्यों कहा? उत्तर देता है "वामोरूभार्यः" यहां १३७४ से ऊङ् आया है तो यहा पुंवद्भाव न हो जावे॥

१०३५॥ अप् पूरणीप्रमाण्योः ५। ४। ११६ पूरणार्थप्रत्ययान्तं यत् स्त्रीलिङ्गन्तदन्तात् प्रमाण्यन्ताच्च बहुव्रीहेरप् स्यात्। कल्याणी पञ्चमी यासां रात्रीणां ता. कल्याणीपञ्चमा रात्रयः। स्त्री प्रमाणी यस्य स्त्रीप्रमाणः। अप्रियादिषु किम्। कल्याणीप्रियः। इत्यादि॥

जिस बहुव्रीहि का उत्तरपद पूरणार्थ प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग हो 'वा' प्रमाणी शब्द हो उस का अन्तावयव 'अप्' प्रत्यय होवे। (३) कल्याणी पञ्चमाः- जिन रातों की पाचमी रात मङ्गल देने वाली है। स्त्री प्रमाणः २५५ जिसे स्त्री प्रमाण है। १०३४ में "अप्रियादिषु" यह क्यों कहा? उत्तर देता है "कल्याणी प्रियः" (कल्याणी प्रिया यस्य सः)। इस में "कल्याणी" शब्द को पुंवद्भाव न होजावे। इत्यादि और भी जानो॥

१०३६॥ बहुव्रीहौ सक्थ्यक्ष्णोः स्वाङ्गात् षच्। ५। ४। ११३। स्वाङ्गवाचिसक्थ्यक्ष्यन्ताद्बहुव्रीहेः षच्। दीर्घसक्थ। जलजाक्षी। स्वा-

(१) शब्द के जिस प्रवृत्ति निमित्त के रहते कभी २ पुंलिङ्ग विशिष्ट भी अर्थ कहा जावे सो निमित्त॥

(२) यहां चित्रा को १०३४ से पुंवद्भाव कर लेना॥

(३)यहा पञ्चमी शब्द १२५२ से पूरणार्थ प्रत्ययान्त है उसके उत्तरपद होने से 'कल्याणी' में १०३४ की प्राप्ति नहीं और अप् के आने पर २५५, और १३२५ भी लगा लेने।

ङ्गात् किम्। दीर्घसक्थि शकटम्। स्थूलाक्षा वेणुयष्टिः। अक्ष्णोऽदर्शनादिति वक्ष्यमाणोऽच्॥

स्वाङ्ग १२६१ वाचक जो सक्थि वा "अक्षि" शब्द जिस बहुव्रीहि के अन्त में हो उस से परे षच् प्रत्यय (समासान्त) हो। दीर्घसक्थ = जिसकी टांग लम्बी हो। कमलाक्षी ६६६, १२४२ जिस की की आंखें कमलों के तुल्य हों। इस सूत्र में 'स्वाङ्गात्' यह क्यों कहा? उत्तर देता है। दीर्घसक्थि (शकटम् गाड़ी) और स्थूलाक्षा (वेणुयष्टिः) मोटी 'गांठ वाली बांस की लाठी। यहां षच् न हो क्योंकि ये स्वाङ्ग नहीं 'स्थूलाक्षा' में १०१८ से अच् प्रत्यय करेंगे॥

१०३७॥ द्वित्रिभ्यां ष मूर्ध्नः। ५।४।११५। द्विमूर्धः। त्रिमूर्धः।

द्वि 'वा' त्रि से परे जो "मूर्धन्" शब्द वह जिस बहुव्रीहि के अन्त में हो उसका अन्त का अवयव 'ष' हो। द्विमूर्ध (द्वौ मूर्धानौ यस्य सः) ८०१। त्रिमूर्ध (त्रयो मूर्धानो यस्य सः) ८०२ = जिस के तीन सिर होवें॥

१०३८॥ अन्तर्बहिर्भ्यां च लोम्नः। ५।४।११७। अप् स्यात्। अन्तर्लोमः। बहिर्लोमः॥

अन्तर् 'वा' बहिस् से परे जो लोमन् शब्द वह जिस बहुव्रीहि में हो उसका अन्तावयव 'अप्' प्रत्यय होवे। अन्तर्लोम ८०१। बहिर्लोमः ८०१ जिसके बाहिर केश हों॥

१०३९॥ पादस्य लोपोऽहस्त्यादिभ्यः। ५।४।१३८। हस्त्यादिवर्जितादुपमानात् परस्य पादस्य लोपः। व्याघ्रस्येव पादावस्य व्याघ्रपात्। अहस्त्यादिभ्यः किम्। हस्तिपादः। कुसूलपादः॥

हस्ति आदि गण में उच्चरित शब्दों को छोड़ उपमानसे परे जो 'पाद' शब्द उसके अन्त का लोप (१) होवे। व्याघ्रपात् जिसके पांव व्याघ्र के पांव समान हों। इसी सूत्र में "अहस्त्यादिभ्य" यह क्यों कहा? उत्तर देता है 'हस्तिपाद' (हस्तिन पादाविव पादौ यस्य सः) और 'कुसूलपाद' (कुसूलस्येव (२) पादौ यस्य सः) इन में लोप न हो जावे॥

१०४०॥ संख्यासुपूर्वस्य। ५।४।१४०। लोपः स्यात्। द्विपात्। सुपात्॥

---

(१) यह लोप भी समासान्त है इस लिये १०१८ १०? १०३१ १०३२, इन के विषय में १०३० से कप् नहीं होता।

(२) अन्न के रखने के लिये कोठी (कठोतरा)॥

जिस पाद शब्द के पूर्व सख्या वाचक शब्द 'वा' 'सु' शब्द हो तो उस के अन्त का लोप होवे। द्विपात् (द्वौ पादावस्य ) दुपाया। सुपात् शोभनौ पादावस्य अच्छे पांउ वाला॥

१०४१॥ उद्विभ्यांकाकुदस्य ५। ४। १४८ लोपः स्यात्। उत्काकुत्। विकाकुत्॥

उत् (वा) वि जिस काकुद शब्द के पूर्व हो उसके अन्त का लोप होवे। उत्काकुत् ऊंचे तालु वाला। विकाकुत् (विगत काकुद यस्य)॥

१०४२॥ पूर्णाद्विभाषा। ५। ४। १४९। पूर्णकाकुत्। पूर्णकाकुदः

पूर्ण शब्द से परे काकुद के अन्त का विकल्प से लोप होवे=पूर्णकाकुत् 'वा' पूर्णकाकुदः=जिस का तालु पूर्ण हो॥

१०४३॥ सुहृद्दुर्हृदौ मित्रामित्रयोः। ५। ४। १५०। सुहृन्मित्रम्। दुर्हृदमित्रः॥

'सुहृद्' और 'दुर्हृद्' ये दोनों यदि क्रम से 'मित्र' और 'शत्रु' के वाचक (१) हों तो सु' और 'दुर्' के परे हृदय को 'हृद्' आदेश निपात से हो। सुहृद् (मित्र)। दुर्हृद् (शत्रु)।

१०४४॥ उरः प्रभृतिभ्यः कप्। ५। ४। १५१॥

उरस् (२) प्रभृति गण का कोई शब्द समास के अन्त में हो तो उस से परे 'कप्' प्रत्यय होवे॥

१०४५॥ कस्कादिषु च। ८। ३। ४८ एण्विशा उत्तरस्य विसर्गस्य षोऽन्यस्य तु सः इति। सः। व्यूढोरस्कः। प्रियसर्पिष्कः॥

कस्कादि गण में इण् प्रत्याहार से परे जो विसर्ग उसको ष् आदेश होवे (३) अन्य विसर्ग को तो स् होवे। इस सूत्र से विसर्ग को स् हुआ। व्यूढोरस्कः (व्यूढ=विशाल उरो-यस्य सः)=जिसकी छाती चौडी हो। प्रिय सर्पिष्क.=जिस को सर्पिस् (घी) प्रिय हो॥

१०४६॥ निष्ठा। २। २। ३६। निष्ठान्तं बहुव्रीहौ पूर्वं स्यात् युक्तायोगः॥

---

(१) मित्र और शत्रु के जहां वाचक नहीं वहां, 'सुहृदयः' और 'दुर्हृदयः ऐसे रूप आते हैं॥

(२) "उरस्, सर्पिस् उपानह्, पुमान्, अनड्वान्, पयः, नौः, लक्ष्मी', दधि, मधु, शालि. अर्थान्नञ" इत्युर' प्रभृतय'॥

(३) जो इण् से परे न हों॥

"इतरेतरयोग" है। 'समूह' को 'समाहार' कहते हैं, जैसे, "संज्ञापरिभाषम्" संज्ञा और परिभाषाओं का समूह ॥

१०४९ ॥ **राजदन्तादिषु परम् । २ । २ । ३१ । एषु पूर्वप्रयोगार्हम्परं स्यात् । दन्तानां राजा राजदन्तः ॥**

राजदन्तादि ("राजदन्त" शब्द है आदि में जिस के उस) गण में पूर्वप्रयोग (पूर्व निपात) ९६३ के योग्य शब्द का पर निपात हो। अर्थात् राजदन्तादि गण में जिस को ९६३ से पूर्व रखना चाहिये उस को पीछे रखना। राजदन्तः ९८६ = दान्तों का राजा ॥

१०५० ॥ **धर्म्मादिष्वनियमः । अर्थधर्म्मौ । धर्म्मार्थौ । इत्यादि ॥**

धर्मादि गण में १०४९ सूत्र के लगने का कोई नियम नहीं। अर्थधर्मौ 'वा' धर्म्मार्थौ = अर्थ और धर्म। इत्यादि और भी जान लेने ॥

१०५१ ॥ **द्वन्द्वे घि । २ । २ । ३२ । पूर्वं स्यात् । हरिहरौ ॥**

द्वन्द्व समास १०४८ में घि १८४ संज्ञा वाले शब्द का पूर्व प्रयोग हो। हरिहरौ = विष्णु और शिव ॥

१०५२ ॥ **अजाद्यदन्तम् । २ । २ । ३३ । ईशकृष्णौ ॥**

द्वन्द्व समास में अजादि (अच् (स्वर) है आदि में जिस के) और अदन्त (अकार है अन्त में जिस के) जो शब्द उस का पूर्व प्रयोग हो। ईशकृष्णौ = शिव और वासुदेव ॥

१०५३ ॥ **अल्पाच्तरम् । २ । २ । ३४ । शिवकेशवौ ॥**

जिस शब्द में अल्प (थोड़े) अच् हों वह भी द्वन्द्व समास में पूर्व धरा जावे। शिवकेशवौ = शिव और विष्णु ॥

१०५४ ॥ **पिता मात्रा । १ । २ । ७० । मात्रा सहोक्तौ पिता वा शिष्यते । पितरौ । मातापितरौ ॥**

मातृ शब्द के साथ पितृ शब्द का द्वन्द्व समास हो तो पितृ शब्द विकल्प करके शेष रह जाता है। पितरौ (माता च पिता च) वा (१) मातापितरौ, माता और पिता ॥

१०५५ ॥ **द्वन्द्वश्च प्राणितूर्य्यसेनाङ्गानाम् २ । ४ । २ एषां द्वन्द्व एकवत् । पाणिपादम् । मार्दङ्गिकपाणविकम् । रथिकाश्वारोहम् ॥**

प्राणी (शरीर वाला चेतन), तूर्य (बाजा), और सेना इन के अङ्गों का द्वन्द्वसमास

---

(१) यहां पितृ शब्द के परे होते मातृ शब्द को। आनङ् ऋतो द्वन्द्वे ६ । ३ । २५ से आनङ् होता है ॥

"जिस शब्द के अन्त में निष्ठा न हो" यह बहुव्रीहि समास में पूर्व बना जावे। युक्तयोग। जो योग में लगा हो॥

१०४७॥ शेषाद्विभाषा। ५। ४। १५४॥ अनुक्तसमासान्ताद्बहुव्रीहेः कप् वा। महायशस्कः। महायशाः॥ ॥ इति बहुव्रीहिः॥

जिस से परे कोई समासान्त विधान न किया हो ऐसे शेषाधिकारस्थ (१ २८) बहुव्रीहि समास से परे कप् प्रत्यय विकल्प करके होवे। महायशस्कः (वा) महायशाः (महद्यशोयस्य सः) १ ११—जिस की कीर्त्ति बड़ी हो॥

। बहुव्रीहि समास समाप्त हुआ।

## ॥ अथ द्वन्द्वः ॥

॥ अब द्वन्द्व समास का वर्णन किया जाता है॥

१०४८॥ चार्थे द्वन्द्वः। २। २। २९। अनेकं सुबन्तं चार्थे वर्त्तमानं वा समस्यते स द्वन्द्वः। समुच्चयान्वाचयेतरेतरयोगसमाहाराश्चार्थाः। तत्रेश्वरं गुरुञ्च भजस्वेति परस्परनिरपेक्षस्यानेकस्यैकस्मिन्नन्वयः समुच्चयः। भिक्षामट गाञ्चानयेत्यन्यतरस्यानुषङ्गिकत्वेनान्वयोऽन्वाचयः। अनयोरसामर्थ्यात् समासो न। धवखदिरौ छिन्धीति मिलितानामन्वय इतरेतरयोगः। संज्ञापरिभाषमिति समूहः समाहारः॥

'च' के अर्थ में वर्त्तमान जो अनेक सुबन्त उनका समास हो उस समास की द्वन्द्व संज्ञा हो। समुच्चय अन्वाचय इतरेतर योग, और समाहार ये चार 'च' के अर्थ हैं। "परस्पर निरपेक्ष जो अनेक पदार्थ उनका एक पदार्थ में जो सम्बन्ध उसको समुच्चय कहते हैं। जैसे "ईश्वरं च गुरुं च भजस्व" (ईश्वर की और गुरु को भजो) यहां ईश्वर और गुरु दोनों परस्पर निराकाङ्क्ष हैं उनका भजन क्रिया से सम्बन्ध है। 'एक का मुख्य रूप से और दूसरे का अमुख्य (गौण) रूप से जो किसी दूसरे में अन्वय हो तो" उस को अन्वाचय कहते हैं जैसे "भिक्षा मट गां चानय"(भिक्षा को जाओ और गौ को लाओ) यहां प्रधान कार्य्य भिक्षा का तो मुख्य रूप से अन्वय है और गौ का अमुख्य (१) रूप से। इन दोनों में सामर्थ्य८११ के न होने से समास नहीं होता। धवखदिरौ (धवश्च खदिरश्च तौ) छिन्धि—धव वृक्ष को और खैर के वृक्ष को साथ ही काट" इस में 'मिलितों का ही छेदन में अन्वय है यही"

(१) यदि मार्ग में कहीं गौ मिली तो ले आना नहीं तो नहीं कुछ हानि का यह आशय है। इसी हेतु से इस का अमुख्य रूप से सम्बन्ध है॥

१०५८॥ अक्ष्णोऽदर्शनात् । ५ । ४ । ७६ । अचक्षुःपर्य्यायादक्ष्णोऽच् स्यात् । गवामक्षीव गवाक्षः ॥

जो आंख का वाचक अक्षि शब्द न हो उस से परे समास में 'अच्' प्रत्यय हो। गवाक्षः=गौ की आंख के समान (झरोखा)॥

१०५९॥ उपसर्गादध्वनः ५।४।८५ प्रगतोऽध्वानं प्राध्वो रथः।

उपसर्ग से परे जो अध्वन् शब्द उस से परे समास में 'अच्' प्रत्यय होवे। प्राध्वः रथ (रथ जो मार्ग पर पहुंच गया हो)॥

१०६०॥ न पूजनात् ५।४।६९ पूजनार्थात् परेभ्यः समासान्ता न स्युः। सुराजा। अतिराजा ॥ इति समासान्ताः ॥

पूजन अर्थ वालों से परे समासान्त प्रत्यय न होवें। (१)सुराजा (अच्छा राजा), अतिराजा (सब से उत्तम राजा)॥ ॥ समासान्त प्रकरण समाप्त हुआ ॥

## ॥ अथ तद्धिताः ॥

॥ अब तद्धितों का वर्णन किया जाता है ॥

१०६१॥समर्थानां प्रथमाद्वा ४।१।८२ इदमधिक्रियते प्राग्दिश इति यावत् ॥

इस सूत्र के तीनों पदों (समर्थानाम्६—प्रथमात्५—वा अ०) का १२७८ सूत्र के पूर्व पर्यन्त अधिकार है। इस का अर्थ १०७१ आदि सूत्रों में स्पष्ट हो जावेगा॥

१०६२॥ अश्वपत्यादिभ्यश्च। ४ । १ । ८४ । एभ्योऽण् स्यात् प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु ॥

अश्वपत्यादि गण से परे प्राग्दीव्यतीय (११९७ सूत्र के पूर्व के प्रत्ययों के अर्थ) में 'अण्' प्रत्यय होवे ॥

१०६३॥ तद्धितेष्वचामादेः ७ । २ । ११७ ञिति णिति च तद्धिते परेऽचामादेरचो वृद्धिः स्यात्। अश्वपतेरपत्यादि । आश्वपतम् । गाणपतम् ॥

---

(१) यहां १०२१ से 'टच्' समासान्त पाया था उस का १०६० से निषेध हुआ, ऐसे ही "अतिराजा" में जानना। परन्तु यहां सु 'वा' अति ये दोनो ही लिये हैं इस से "परमराजः" में पूजनार्थ के पूर्व होने पर भी टच् प्रत्यय हो ही जाता है॥

एकवचनान्त के तुल्य हो। पाणिपादम् ९९८ हाथ और पैर। मार्दङ्गिकपाणविकम्—मृदङ्ग बजाने वाले और ढोल बजाने वाले। रथिकाश्वारोहम्—रथों पर और घोड़ों पर चढ़ने वाले ॥

१०५६ ॥ द्वन्द्वाच्चुदषहान्तात् समाहारे। ५। ४। १०६। चवर्गान्ताद्दषहान्ताच्च द्वन्द्वाट्टच् स्यात् समाहारे। वाक्त्वचम्। त्वक्स्रजम्। शमीदृषदम्। वाक्त्विषम्। छत्रोपानहम्। समाहारे किम्। प्रावृट्शरदौ ॥ ॥ इति द्वन्द्वः ॥

चु (चवर्ग) 'वा' द 'वा' ष् 'वा' ह जिस द्वन्द्व समास के अन्त में हो उस से परे "टच्" प्रत्यय हो समूह में। वाक्त्वचम्—वाणी (वागिन्द्रिय) और त्वचा (त्वगिन्द्रिय) का समूह। त्वक्स्रजम्—छिलके और माला का समूह। शमीदृषदम्—लकड़ी और पत्थर का समुदाय। वाक्त्विषम्—वाणी और प्रकाश का समुदाय। छत्रोपानहम्—छतरी और जूती का समुदाय। इस सूत्र में "समाहारे" यह पद क्यों कहा? उत्तर देता है "प्रावृट्शरदौ" (वर्षा ऋतु और शरद् ऋतु) यहां टच् न हो जावे ॥

। द्वन्द्व समास समाप्त हुआ।

---

## ॥ अथ समासान्ता ॥

अब समासान्तों का वर्णन किया जाता है ॥

१०५७ ॥ ऋक्पूरब्धूःपथामानक्षे। ५। ४। ७४। ऋगाद्यन्तस्य समासस्य अप्रत्ययोऽन्तावयवः। अक्षे या धूस्तदन्तस्य न। अर्धर्चः। विष्णुपुरम्। विमलापं सरः। राजधुरा। अक्षे तु। अक्षधू दृढधूरक्षः। सखिपथः। रम्यपथो देशः ॥

ऋच् पुर् अप् धुर् और पथिन् इन शब्दों में से कोई शब्द हो अन्त में जिस के उस समास का अन्तावयव 'अ' प्रत्यय हो (उस से परे 'अ' प्रत्यय हो) परन्तु पहिये की धुरी का वाचक धुर् शब्द हो तो नहीं। अर्धर्चः (ऋचोऽर्धम्) १ २८। विष्णुपुरम् (विष्णोः पूः) विष्णु की पुरी। विमलापम् (विमला आपो यस्य तत्) सरोवर जिस का जल निर्मल हो। राजधुरा (राज्ञो धूः) १ १०, ११११—राजा का भार। अक्ष में तो "अक्षधूः"—पहिये की धुरा। 'दृढधूः' (दृढा धूरस्य) पहिया जिस की धुरा दृढ़ हो। यहां 'अ' प्रत्यय नहीं हुआ। सखिपथः (सख्युः पन्था यत्र) रम्यपथः (रम्यः पन्था यत्र) जिस देश का मार्ग रम्य हो।

१०५८ ॥ अक्ष्णोऽदर्शनात् । ५ । ४ । ७६ । अचक्षुःपर्य्यायादक्ष्णोऽच् स्यात् । गवामक्षीव गवाक्षः ॥

जो आंख का वाचक अक्षि शब्द न हो उस से परे समास में 'अच्' प्रत्यय हो। गवाक्ष' = गौ की आंख के समान (झरोखा) ॥

१०५९ ॥ उपसर्गादध्वनः ५ । ४ । ८५ प्रगतोऽध्वानं प्राध्वो रथः ।

उपसर्ग से परे जो अध्वन् शब्द उस से परे समास में 'अच्' प्रत्यय होवे। प्राध्वः रथ (रथ जो मार्ग पर पहुंच गया हो) ॥

१०६० ॥ न पूजनात् ५ । ४ । ६९ पूजनार्थात् परेभ्यः समासान्ता न स्युः । सुराजा । अतिराजा ॥ इति समासान्ताः ॥

पूजन अर्थ वालों से परे समासान्त प्रत्यय न होवें। (१)सुराजा (अच्छा राजा), अतिराजा (सब से उत्तम राजा) ॥ ॥ समासान्त प्रकरण समाप्त हुआ ॥

## ॥ अथ तद्धिताः ॥

॥ अब तद्धितों का वर्णन किया जाता है ॥

१०६१ ॥ समर्थानां प्रथमाद्वा ४ । १ । ८२ इदमधिक्रियते प्राग्दिश इति यावत् ॥

इस सूत्र के तीनों पदों (समर्थानाम्६—प्रथमात्५—वा अ०) का १२७८ सूत्र के पूर्व पर्यन्त अधिकार है। इस का अर्थ १०७१ आदि सूत्रों में स्पष्ट हो जावेगा ॥

१०६२ ॥ अश्वपत्यादिभ्यश्च । ४ । १ । ८४ । एभ्योऽण् स्यात् प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु ॥

अश्वपत्यादि गण से परे प्राग्दीव्यतीय (११९७ सूत्र के पूर्व के प्रत्ययों के अर्थ) में 'अण्' प्रत्यय होवे ॥

१०६३ ॥ तद्धितेष्वचामादेः ७ । २ । ११७ ञिति णिति च तद्धिते परेऽचामादेरचो वृद्धिः स्यात् । अश्वपतेरपत्यादि । आश्वपतम् । गाणपतम् ॥

---

(१) यहां १०२१ से 'टच्' समासान्त पाया था उस का १०६० से निषेध हुआ, ऐसे ही "अतिराजा" में जानना। परन्तु यहां सु 'आ' अति ये दोनों ही लिये हैं इस से "परमराजः" में पूजनार्थ के पूर्व होने पर भी टच् प्रत्यय हो ही जाता है ॥

९८० से इस सूत्र का पद सिद्ध दिया है। आश्वपतम् १ ६२ १ ६१ २११ अश्वपति राजा का सन्तान आदि। गाणपतम् (गणपतेरपत्यादि)=गणेश की सन्तान आदि॥

१०६४॥ दित्यदित्यादित्यपत्युत्तरपदाण्ण्यः ४।१।८५ प्राग्दीव्यतीयेष्वर्थेषु। दितेरपत्य दैत्य। अदितेरादित्यस्य वा आदित्यः प्राजापत्य॥

दिति अदिति आदित्य और पत्युत्तरपद (पति शब्द है उत्तरपद जिस का) इन से परे 'ण्य' प्रत्यय ११८० सूत्र से पूर्व पर्यन्त आने वाले प्रत्ययों के अर्थों में होवे। दैत्य १ ६१ २११=दिति की सन्तान आदि (असुर)। (१) आदित्य अदिति की सन्तान आदि (देवता)। प्राजापत्य २११ (प्रजापतेरपत्यम्)॥

१०६५॥ देवाद्यञञौ। दैव्यम्। दैवम्॥

देव शब्द से परे यञ् वा अञ् प्रत्यय होवे। दैव्यम् (देव+यञ्) २११ वा दैवम् (देव+अञ्) २११=देव से जो उत्पन्न भया॥

१०६६॥ बहिषष्टिलोपो यञ् च। बाह्यः॥ (२)

बहिस् शब्द की टि ४८ का लोप और यञ् प्रत्यय होवे बाह्य (बहिर्भव) जो बाहर हो। (२) बहिस् शब्द की टि का लोप और ईकक् प्रत्यय भी होवे।

१०६७॥ किति च ७।२।११८ अचामादेरचो वृद्धि स्यात्। बाहीक॥

अचों में आदि अच् को वृद्धि होवे जब कित् तद्धित प्रत्यय परे हो। बाहीक=जो बाहिर हो।

१०६८॥ गोरजादिप्रसङ्गे यत्। गोरपत्यादि। गव्यम्॥

गो शब्द से परे अजादि प्रत्यय प्राप्त हो तो उनको बाध "यत्" प्रत्यय होवे। गव्यम् २८=गौ की सन्तान आदि॥

१०६९॥ उत्सादिभ्योऽञ् ४।१।८६ औत्स॥

॥ इत्यपत्यादिविकाराम्तार्थाः प्रत्ययाः॥

---

(१) यहां 'अदिति' और "आदित्य' दोनों शब्दों से परे 'ण्य' प्रत्यय के आने से आदित्य ऐसा ही रूप बनता है। परन्तु अदिति शब्द के इकार का २११ से लोप। और आदित्य शब्द से 'ण्य' करने पर २११ से अकार का लोप और हलोयमां यमि लोप ८।४।६४। से यकार लोप कर लेना। (२) "ईकक् च" यह भी एक भिन्न ही वार्तिक है॥

उत्स आदि से परे 'अञ् प्रत्यय होवे। औत्सः (१०६३) २५५ (उत्सस्यापत्यादि)। प्रत्ययाः अपत्य १०७१ (सन्तान) से आरम्भ कर विकार ११८९ पर्यन्त अर्थों वाले प्रत्यय समाप्त हुए॥

**१०७० ॥ स्त्रीपुंसाभ्यां नञ्स्नञौ भवनात् ४। १। ८७ धान्यानां भवन इत्यत. प्रागर्थेष्वाभ्यामेतौ स्तः। स्त्रैणः। पौंस्नः॥**

इस सूत्र से लेकर १२४३ सूत्र पर्यन्त जोनसे अर्थ गिने गए उन अर्थों में स्त्री और पुस् शब्द से परे क्रम से 'नञ्' और 'स्नञ्' प्रत्यय होवें। स्त्रैण. १०६३, १५१ (स्त्रीषु-भव.) पौस्नः १०६१, २१ (पुसु भवः) पुरुषों में जो होवे॥

**१०७१ ॥ तस्यापत्यम् ४। १। ९२ षष्ठ्यन्तात् कृतसन्धेः समर्थादपत्येऽर्थे उक्ता वक्ष्यमाणाश्चप्रत्यया वा स्युः॥**

(१) करदी है सन्धि जिस में ऐसे समर्थ ( तद्धित प्रत्यय के साथ एकार्थीभावरूप से मिलने वाले) षष्ठ्यन्त से परे अपत्य सन्तान अर्थ में उक्त (जो कहे गए हैं) और वक्ष्यमाण (जो कहे जावेंगे) प्रत्यय विकल्प से होवें॥

**१०७२॥ ओर्गुणः ६। ४। १४६ उवर्णान्तस्य भस्य गुणस्तद्धिते। उपगोरपत्यमौपगव.। आश्वपतः। दैत्यः। औत्स.। स्त्रैण·। पौंस्न.॥**

तद्धित प्रत्यय के परे होते उवर्णान्त 'भ' सञ्ज्ञा वाले को गुण होवे। औपगव. १०६३ २६ उपगु का सन्तान। आश्वपतः २५५ (अश्वपतेरपत्यम्) दैत्यः २५५ "दितेरपत्यम्" औत्स. २५५ (२) (उत्सस्यापत्यम्) स्त्रैणः। पौंस्नः = पुरुष का सन्तान।

**१०७३ ॥ अपत्यं पौत्रप्रभृति गोत्रम् ४। १। १६२। अपत्यत्वेन विवक्षितं पौत्रादि गोत्रसंज्ञं स्यात्॥**

सन्तानत्व रूप करके वक्ता को इष्ट जो पौत्र (पुत्र का पुत्र) आदि सो गोत्र सञ्ज्ञावाला होवे,

---

(१) यहां १०६१ सूत्र की अनुवृत्ति करने से यह अर्थ हुआ है क्योंकि १०७१ सूत्र में प्रथम (पहिला) पद तस्य जो है वह षष्ठ्यन्त मात्र का उपलक्षण है और अध्याहार से पञ्चमी का अर्थ मिला है। इस लिये षष्ठ्यन्तात् यह वृत्ति में लिखा है। कोई कहे कि यहां कृतसन्धेः, क्यों कहा तो इस का यह उत्तर है कि सु + उत्थित यहां सन्धि करके सूत्थित शब्द से १०८१ लगे नहीं तो प्रत्यय के पीछे सन्धि करने पर सावुत्थिति। ऐसा अनिष्ट रूप हो जावेगा। (२) उत्स (जल का झरना) इस का सन्तान के साथ योग "गाङ्गेयो भीष्म." इस के समान है।

१०७४ ॥ एको गोत्रे ४ । १ । ९३ प्रत्यय स्यात् । उपगोर्गोत्रा पत्यमौपगव ॥

अब गोत्र १ ०१ संज्ञावाले प्रत्यय की विवक्षा हो तब एक ही प्रत्यय हो। औपगव' — उपगु का पोत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

१ ०७५ ॥ गर्गादिभ्यो यञ् ४ । १ । १ ५ । गोत्रापत्ये । गर्गस्य गोत्रापत्यंगार्ग्यः । वात्स्य ।

गोत्र १ ०१ रूप अपत्य (सन्तान) अर्थ में गर्गादियों से परे "यञ्" प्रत्यय होवे। गार्ग्य' १ ४१ २११ ( गर्गस्य गोत्रापत्यम् ) वात्स्य' १ ४१ २११ वत्स का पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान।

१०७६ ॥ यञञोश्च २ । ४ । ६४ गोत्रे यद्यञन्तमञन्तञ्च तद् वयवयोरेतयोर्लुक् तत्कृते बहुत्वे न तु स्त्रियाम् । गर्गाः वत्सा ॥

गोत्र १ ०१ में जो यञ् प्रत्ययान्त और अञ् प्रत्ययान्त शब्द तिन के अवयव यञ् और अञ् का लुक् होवे यञ् वा अञ् प्रत्यय निमित्त बहुवचन में परन्तु गोत्र प्रत्ययान्त स्त्रीलिङ्ग हो तो नहीं। गर्गा' — गर्ग के पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान। वत्सा' — वत्स के पौत्र वा प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

१ ०७७ ॥ जीवति तु वंश्ये युवा ४ । १ १६३ वंश्ये पित्रादौ जीवति पौत्रादेर्यदपत्यञ्चतुर्थादि तद्युवसंज्ञमेव स्यात् ॥

पिता पितामह प्रपितामह इन में कोई जीता हो तो चतुर्थ पीढ़ी से लेकर जो अपत्य (सन्तान) वह केवल 'युवन्' संज्ञा वाला होवे ॥

१०७८ ॥ गोत्राद्यून्यस्त्रियाम् । ४ । १ । ९४ यून्यपत्ये गोत्रप्रत्ययान्तादेव प्रत्ययः स्यात्। स्त्रियान्तु न युवसंज्ञा ॥

युवन् १ ०० संज्ञक सन्तान अर्थ में जो प्रत्यय करना हो वह पहिले गोत्र १ ०१ संज्ञक प्रत्यय हो चुका है जिस से उस से परे युवरूप सन्तान अर्थ में होवे और स्त्रीलिङ्ग में युवन् संज्ञा नहीं होती ॥

१०७९ ॥ यञिञोश्च ४ । १ । १ १ गोत्रे यौ यञिञौ तदन्तात् फक् ।

गोत्र १०७१ रूप सन्तान अर्थ में जो यञ् वा इञ् तदन्त से परे युव रूप सन्तान अर्थ में 'फक्' प्रत्यय होवे।

१०८ आयनेयीनीयियः फढखछघां प्रत्ययादीनाम् । ७ । १ । २

प्रत्ययादेः फस्य आयन् ढस्यैय् खस्य ईन् छस्य ईय् घस्य इय् एते स्युः । गर्गस्य युवापत्यङ्गार्ग्यायणः । दाक्षायणः ॥

प्रत्यय के आदि में जो फ्, ढ्, ख्, छ्, और घ् इन को क्रम से आयन्, एय्, ईन्, ईय् और इय् होवें। गार्ग्यायणः १०७५, १०७८, २५५ गर्ग का प्रपौत्र आदि सन्तान। दाक्षायणः=दक्ष का प्रपौत्र आदि सन्तान ॥

१०८१ ॥ अत इञ् । ४ । १ । ९५ । अपत्येऽर्थे । दाक्षिः ॥

अपत्य (सन्तान) अर्थ में अकारान्त से परे इञ् प्रत्यय होवे। दाक्षिः २५५ (दक्षस्यापत्यम्) दक्ष का सन्तान।

१०८२ ॥ बाह्वादिभ्यश्च । ४ । १ । ९६ । बाहविः । औडुलोमिः आकृतिगणोऽयम् ॥

बाहु आदि गण से परे इञ् प्रत्यय होवे । बाहविः १०७२, २६ (बाहोरपत्यम्) बाहु का सन्तान। औडुलोमि १०६३, ८७२ उडुलोमन् का सन्तान । यह बाह्वादि गण आकृतिगण है ॥

१०८३ ॥ अनृष्यानन्तर्ये विदादिभ्योऽञ् । ४ । १ । १०४ । ये त्वत्रानृषयस्तेभ्योऽपत्येऽन्यत्र तु गोत्रे । विदस्य गोत्रं वैदः । वैदौ । विदाः । पुत्रस्यापत्यंपौत्रः । पौत्रौ । पौत्राः । एवं दौहित्रादयः ॥

जो शब्द ऋषि वाचक नहीं और उन का विदादि गण में पाठ हो तो उन से अव्यवहित रूप सन्तान अर्थ में अञ् प्रत्यय होवे। और यदि वे शब्द ऋषिवाचक हों तो उन से परे गोत्र १०७२ रूप सन्तान अर्थ में अञ् प्रत्यय होवे । वैदः २५५ विद ऋषिका गोत्र रूप सन्तान इस का द्वि० में वैदौ, और बहु० मे विदाः १०७६ पौत्रः १०६३,२५५ पोता (पोत्ता) द्वि० में पौत्रौ बहु० में पौत्राः ऐसे ही दौहित्रः ( दुहितुरपत्यम् ) १०६३, १८ (दोहतरा) इत्यादि जानना।

१०८४ ॥ शिवादिभ्योऽण् । ४ । १ । ११२ । अपत्ये । शैवः । गाङ्गः ।

शिवादिगण से परे अपत्य अर्थ में 'अण्' प्रत्यय होवे। शैवः (शिवस्यापत्यम्) १०६३, २५५ गाङ्गः १०६३, २५५ गङ्गा का पुत्र ॥

१०८५ ॥ ऋष्यन्धकवृष्णिकुरुभ्यश्च ॥ ४ । १ । ११४ । ऋषिभ्यः वासिष्ठः । वैश्वामित्रः । अन्धकेभ्यः । श्वाफल्कः । वृष्णिभ्यः । वासुदेवः कुरुभ्यः । नाकुलः साहदेवः ॥

ऋषियों के और 'अन्धक वंश सम्बन्धी और वृष्णि वंश सम्बन्धी और कुरुवंश सम्बन्धी व्यक्तियों के" नाम से परे सन्तान अर्थ में अण् प्रत्यय होवे। ऋषियों के नाम से जैसे वासिष्ठ' १ ६१ २११ (वसिष्ठस्यापत्यम्)—वसिष्ठ का सन्तान। वैश्वामित्र. १ ६१ २११ विश्वामित्र की सन्तान। अन्धकों से जैसे श्वाफल्क' १ ६१ २११ श्वफल्कस्यापत्यम्)—श्वफल्क की सन्तान। वृष्णियों से जैसे वासुदेव' १ ६१। २११ (वसुदेवस्यापत्यम्) —कृष्ण। कुरुओं से जैसे नाकुल' १ [illegible] २११ (नकुलस्यापत्यम्) साहदेव' १ ६१ २११ (सहदेवस्यापत्यम्) सहदेव की सन्तान॥

१०८६॥ मातुरुत् संख्यासम्भद्रपूर्वाया।४।१।११५। संख्यादिपूर्वस्य मातृशब्दस्य उदादेशः स्यादण् प्रत्ययश्च। द्वैमातुरः। षाण्मातुरः। साम्मातुरः। भाद्रमातुरः॥

संख्या वाचक शब्द 'वा सम्' वा भद्र इन में से। कोई एक है पूर्व जिस के ऐसे मातृ शब्द को उकार आदेश और अण् प्रत्यय सन्तान अर्थ में होवे। द्वैमातुर: १४॥ १०६१ (गणेश)। षाण्मातुर: १४। १ ६१ स्वामिकार्त्तिक। सांमातुर'—अच्छी माता वाला। भाद्रमातुर' [illegible]। १ ६१ जिस की कल्याण करने वाली माता हो॥

१०८७॥स्त्रीभ्यो ढक्।४।१।१२० स्त्रीप्रत्ययान्तेभ्यो ढक्। वैनतेय॥

स्त्री प्रत्यय १२११ है अन्त में जिन के उन से परे सन्तान अर्थ में 'ढक' प्रत्यय होवे। वैनतेय' (विनताया अपत्यम्) १ ६०।१ ८ ।२११—गरुड़॥

१०८८॥ कन्यायाः कनीन च ४।१।११६ चादण्। कानीनो व्यासः कर्णश्च॥

'कन्या' शब्द को 'कनीन' आदेश होवे चकार से 'अण्' प्रत्यय भी होवे। कानीन' १ ६१।२११ (कन्याया अपत्यम्)—कुमारी का पुत्र (व्यास वा कर्ण)॥

१ ८९॥ राजश्वशुराद्यत् ४। १। १३७।

राजन् वा श्वशुर शब्द से परे अपत्य अर्थ में 'यत्' प्रत्यय होवे॥

१ ९ ॥ राज्ञो जातावेव॥

जाति की ही प्रतीति हो तो राजन् शब्द से "यत्" प्रत्यय होवे॥

१०९१ ये चाभावकर्म्मणोः।६।४।१६८। यादौ तद्धितेऽण् प्रकृत्या स्यान्न तु भावकर्म्मणोः। राजन्य। जातावेवेति किम्॥

य् है आदि में जिस के ऐसा तद्धित परे रहे तो (१) अन् जैसे का वैसा ही रहे। परन्तु भाव 'वा' कर्म अर्थ में प्रकृतिभाव नहीं होता। राजन्यः १०८९ (क्षत्रिय)। १०८० में "जातावेव" यह क्यों कहा ? इस का उत्तर अगले १०९२ सूत्र के उदाहरण में विदित होगा। अर्थात् "राजन." में यत् न हो जावे॥

१०९२ ॥ अन् । ६ । ४ । १६७। अन्प्रकृत्याणि परे। राजन.। श्वाशुर्यः॥

अण् प्रत्यय के परे रहते अन् प्रकृतिभाव को प्राप्त हो। राजनः (राज्ञोऽपत्यम्) राजा का पुत्र जो विवाही हुई क्षत्रिया से उत्पन्न नहीं हुआ। श्वाशुर्यः (श्वशुरस्यापत्यम्) १०८९, २५५ = साला॥

१०९३ ॥ क्षत्राद् घः । ४ । १ । १३८। क्षत्रिय.। जातावित्येव। क्षात्रिरन्यः॥

क्षत्र शब्द से सन्तान अर्थ में "घ" प्रत्यय होवे। क्षत्रिय १०८०। २५५। क्षत्रिय जाति का जो हो। जाति में ही ऐसा रूप आता है। और में (२) 'क्षात्रिः' १०८१, १०६२, २५५ (क्षत्रिय का पुत्र)॥

१०९४ ॥ रेवत्यादिभ्यष्ठक् । ४ । १ । १४६ ॥

रेवती आदि गण से परे सन्तान अर्थ में 'ठक्' प्रत्यय होवे॥

१०९५ ॥ ठस्येकः । ७।३।५०। अङ्गात्परस्य ठस्येकादेशः। रैवतिक ॥

अङ्ग से परे जो (ठ्) उसे (इक्) आदेश होवे। रैवतिक' १०६०। २५५ (रेवत्या अपत्यम्) रेवती का सन्तान॥

१०९६ ॥ जनपदशब्दात् क्षत्रियादञ् । ४ । १ । १६८। जनपद-क्षत्रियवाचकाच्छब्दादञपत्ये। पाञ्चाल.॥

जो जनपद (देश) वाचक शब्द क्षत्रिय वाचक हो उस से परे सन्तान अर्थ में "अञ्" प्रत्यय होवे। पाञ्चालः = पाञ्चालदेश के क्षत्रियों का सन्तान।

१०९७ ॥ क्षत्रियसमानशब्दाज्जनपदात् तस्यराजन्यपत्यवत्। पञ्चालानां राजा पाञ्चालः॥

देशवाचक शब्द जो, क्षत्रियसमान (क्षत्रिय वाचक) हो उस से परे "उसदेश का राजा" इस अर्थ में (३)अपत्यवत् प्रत्यय होवे।पाञ्चाल. १०६१।२५५ = पाञ्चाल का राजा।

---

(१) यह अन् शब्द का अन्तावयव हो तो, इस का ९७२ से लोप पाया था १०९१ से इस को प्रकृतिभाव हुआ॥ (२) इस का पिता क्षत्रिय हो चाहे माता किसी ही जाति को हो। (३) अपत्य अर्थ में १०९६ जैसे प्रत्यय होता है वैसे यहां भी होवे।

१०९८ ॥ पूरोरण् । पौरव ॥

पूरु शब्द से परे पूर्वोक्त १ ८६ १ ८० अर्थों में "अण्" प्रत्यय हो। पौरव १ ६१ १ ०१ पूरु देश का राजा वा पूरु का सन्तान।

१०९९ ॥ पाण्डोर्ड्यण् । पाण्ड्यः ।

सन्तान वा राजा अर्थ में पाण्डु शब्द से परे ड्यण् प्रत्यय होवे। पाण्ड्य २११ – पाण्डु देश का राजा।

११० ॥ कुर्वादिभ्यो ण्य ४ । १ । १७२ । कौरव्यः । नैषध्यः ॥

"कुरु" शब्द और (१) नादि शब्दों से परे सन्तान "वा" राजा अर्थ में "ण्य" प्रत्यय होवे। कौरव्य १ ६१ १ ०१ कुरु का सन्तान वा राजा। नैषध्य १ ६१ २११ निषध देश का राजा आदि ॥

११ १ ॥ ते तद्राजा ४ । १ । १७४ अञादयस्तद्राजसंज्ञाः स्युः ॥

अञ् १ ८६ आदि प्रत्ययों की "तद्राज" संज्ञा होवे ॥

११०२ ॥ तद्राजस्य बहुषु तेनैवास्त्रियाम् २ । ४ । ६२ बहुष्वर्थेषु तद्राजस्य लुक् तत्कृते बहुत्वे न तु स्त्रियाम्। पञ्चालाः । कुर्वादि ॥

जब शब्द बहुवचनान्त हो तो तद्राज ११ १ संज्ञावाले प्रत्यय का लुक् हो। जो स्त्री में न हो। पञ्चालाः १०८० पञ्चाल के राजे "वा" पञ्चाल के क्षत्रियों की सन्तान। इसी प्रकार और भी जान लो ॥

११ ३ ॥ कम्बोजाल्लुक् । ४ । १ । १७५ अस्मात् तद्राजस्य लुक् । कम्बोजः । कम्बोजौ ॥

कम्बोज शब्द से परे जो तद्राज संज्ञा वाला प्रत्यय उस का लुक् होवे। कम्बोज – कम्बोज देश के राजा का सन्तान वा कम्बोज देश का राजा। द्विवचन में कम्बोजौ ॥

११०४ ॥ कम्बोजादिभ्य इति वक्तव्यम् । चोलः । शकः । केरलः यवनः ॥ ॥ इत्यपत्याधिकारः ॥

"कम्बोजादियों से परे तद्राज ११ १ प्रत्यय का लुक् होवे" ऐसा कहना चाहिये। चोल – चोल के क्षत्रियों का सन्तान वा चोलदेश का राजा। शकः, केरलः, यवन इन के अर्थ भी (चोल) के समान हैं क्यों कि शक केरल यवन यह भी देश हैं।

॥ अपत्य (सन्तान) का अधिकार समाप्त हुआ ॥

---

(१) नकार है आदि में जिन के।

१९०५ ॥ तेन रक्तं रागात् । ४ । २ । १ । अण् स्यात् । कषायेण रक्तं वस्त्रङ्काषायम् ॥

"रङ्गा गया" इस अर्थ में तृतीयान्त रङ्ग वाचक शब्द से परे "अण्" प्रत्यय होवे काषायम् १०६२, २५५ (गेरी करके रङ्गा हुआ कपड़ा) ॥

११०६ ॥ नक्षत्रेण युक्तः कालः । ४ । २ । ३ । अण् स्यात् ॥

युक्त अर्थ में तृतीयान्त नक्षत्र वाचक शब्द से परे "अण्" प्रत्यय होवे यदि युक्त पदार्थ कालवाचक हो तब ॥

११०७ ॥ तिष्यपुष्ययोर्नक्षत्राणि यलोप इति वाच्यम् । पुष्येण युक्तं पौषमहः ॥

"नक्षत्र वाचक तिष्य वा पुष्य से परे जब ११०६ से अण् प्रत्यय हो तब इन के 'य्' का लोप होवे" ऐसा कहना चाहिये । पौषम् (पुष्प+अण्) ११०६, १०६२, २५५ = जिस दिन पुष्य नक्षत्र हो ॥

११०८ ॥ लुबविशेषे । ४ । २ । ४ । पूर्वेण विहितस्य लुप्षष्टि-दण्डात्मकस्य कालस्यावान्तरविशेषश्चेन्न गम्यते । अद्य पुष्यः ॥

जब साठ घड़ी के (१) अवान्तर कोई विशेष विदित न हो तब ११०६ से हुए अण् प्रत्यय का लुप् होवे । अद्य पुष्यः (२)(आज पुष्य है) ॥

११०९ ॥ दृष्टं साम ४ । २ । ७ तेनेत्येव । वसिष्ठेन दृष्टं वासिष्ठं साम ॥

"देखागया" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे "अण्" प्रत्यय होवे, परन्तु (यदि) जो देखा गया वह साम वेद हो तब, वासिष्ठम् १०६२ । २५५ (सामवेद जो वसिष्ठ मुनि से देखागया हो) ॥

१११० ॥ वामदेवाड्ड्यड्ड्यौ ४ । २ । ९ वामदेवेन दृष्टं साम वामदेव्यम् ॥

तृतीयान्त वामदेव शब्द से साम " देखागया " इस अर्थ में ड्यत् वा "ड्य" प्रत्यय हो, वामदेव्यम् = जो सामवेद वामदेव मुनि करके देखा गया हो ॥

---

(१) आठ पहिर से थोड़ा (२) यहां आज के कहने से दिन विशेष वा रात्रि विशेष का बोध नहीं होता ॥

११११ ॥ परिवृतो रथः ४। २। १० अस्मिन्नर्थेऽण् प्रत्ययो भवति वस्त्रेण परिवृतो वास्त्रोरथः ॥

"ढका गया" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे अण् प्रत्यय होः परंतु जो ढका गया वह रथ हो तब। वास्त्र १ ६१ २६६ — कपड़े से ढका हुआ रथ ॥

१११२ ॥ तत्रोद्धृतममत्रेभ्यः ४। २। १४ शरावे उद्धृतः शाराव ओदनः ॥

उस में धराया इस अर्थ में पात्र वाचक सप्तम्यन्त से परे "अण्" प्रत्यय होवे। शाराव १ ६१ २६६ चावल (भात) जो पियाले में धराया गया ॥

१११३ ॥ संस्कृतं भक्षाः ४। २। १६ सप्तम्यन्तादण् स्यात् संस्कृतेऽर्थे यत् संस्कृतं भक्षाश्चेत् ते स्युः। भ्राष्ट्रेषु संस्कृता भ्राष्ट्रा भक्षाः ॥

जिस का संस्कार किया गया वह यदि खाने के योग्य हो तो "संस्कार किया गया" इस अर्थ में सप्तम्यन्त से परे अण् प्रत्यय होवे। भ्राष्ट्रा १ ६१। २६६ यव (जौ) जो भड़ (भाड़) में भूना गया ॥

१११४ ॥ साऽस्य देवता ४। २। २४ इन्द्रोदेवताऽस्येति ऐन्द्रं हविः। पाशुपतम्। बार्हस्पत्यम् ॥

"वह इस का देवता है" इस अर्थ में देवता वाचक प्रथमान्तपद से "अण्" प्रत्यय होता है। ऐन्द्रम् १ ६१ २६६ इन्द्र जिस का देवता ऐसी हवि। पाशुपतम् — शिव देवता की हवि। बार्हस्पत्यम् (बृहस्पतिर्देवताऽस्य) १ ६१ २६६ ॥

१११५ ॥ शुक्राद् घन् ४। २। २६ शुक्रियम् ॥

१११४ सूत्र के अर्थ में प्रथमान्त शुक्र शब्द से परे 'घ' प्रत्यय होवे। शुक्रियम् (शुक्रो देवताऽस्य) १ ८ २६६ शुक्र जिस का देवता ऐसी हवि ॥

१११६ ॥ सोमाट्ट्यण् ४। २। ३ सौम्यम् ॥

प्रथमान्त सोम शब्द से परे "वह इस का देवता है" इस अर्थ में "ट्यण्" प्रत्यय होवे सौम्यम् १ ६१ २६६ (सोमो देवता अस्य) — चन्द्रमा जिसका देवता ऐसी हवि ॥

१११७ ॥ वाय्वृतुपित्रुषसो यत् ४। २। ३१ वायव्यम्। ऋतव्यम् ॥

वायु ऋतु पितृ और उषस् इन शब्दों से परे १११४ सूत्र के अर्थ में "यत्" प्रत्यय होवे। वायव्यम् (वायुर्देवताऽस्य) (वायु + यत्) १०७२,२६ — वायु देवता की हवि। ऋतव्यम् १०७२, २६ ऋतुर्देवताऽस्य ॥

१११८ ॥ रीङ् ऋतः ७।४।२७ अकृद्यकारेऽसार्वधातुके यकारे च्वौ च परे ऋतोरीङादेशः। यस्येति च। पित्र्यम्। उषस्यम्।

"कृत् से भिन्न यकार वा सार्वधातुक से भिन्न यकार वा "च्वि" परे रहे तो ऋ को रीङ् आदेश होवे। २५५से ईकार का लोप किया तो। पित्र्यम् १११७=पितृदेवता की हविः उषस्यम् १११७ उषः (प्रातः काल) रूप जिस का देवता ऐसी हविः ॥

१११९ ॥ पितृव्यमातुलमातामहपितामहाः। ४।२।३६। एते निपात्यन्ते। पितुर्भ्राता पितृव्यः। मातुर्भ्राता मातुलः। मातुः पिता मातामहः। पितुः पिता पितामहः ॥

पितृव्य, मातुल, मातामह और पितामह ये ४ शब्द निपात से सिद्ध होते हैं। पितृव्यः पिता का भाई (चाचा) यहां पितृ शब्द से परे "पितुर्भ्रातरि व्यत्" इस वार्त्तिक से "व्यत्" प्रत्यय हुआ है। मातुलः=माता का भाई (मामा) यहां मातृ शब्द से परे "मातुर्डुलच्" इस वार्त्तिक से "डुलच्" प्रत्यय होता है। (१) मातामहः=माता का पिता (नाना) यहां मातृ शब्द से परे और पितामहः पिता का बाप (दादा) यहां पितृ शब्द परे "मातृपितृभ्यां पितरि डामहच्" इस वार्त्तिक से "डामहच्" प्रत्यय होता है ॥

११२० ॥ तस्य समूहः ४।२।३७ काकानां समूहः काकम् ॥

षष्ठ्यन्त से परे समूह अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होवें। काकम् १०६२ २५५ (कौओं का समूह) ॥

११२१ ॥ भिक्षादिभ्योऽण्। ४।२।३८। भैक्षम्। गर्भिणीनां समूहो गार्भिणम्। इह भस्याढे तद्धित इति पुंवद्भावे कृते ॥

षष्ठ्यन्त भिक्षा आदि ओं से परे "समूह" अर्थ में अण् प्रत्यय होवे। भैक्षम् १०६२, २५५ (भिक्षाणां समूहः) भीखों का समूह। गार्भिणम् (गर्भवाली स्त्रियों का समूह) यहां (२)"भस्याढे तद्धिते" इस से गर्भिणी, शब्द को पुंवद्भाव ( गर्भिन् ) करने पर।

११२२ ॥ इनण्यनपत्ये ६।४।१६४ अनपत्यार्थेऽणि इन् प्रकृत्या। तेन नस्तद्धित इति टिलोपो न। युवतीनां समूहो यौवतम् ॥

---

(१)भाष्यकार के मत से यहां और पितामहः, में "आनङ्" आदेश और 'महच्' प्रत्यय निपातित हैं। (२) इस का "ढ से भिन्न तद्धित के परे होते भ संज्ञा वाले को टि का लोप होवे" यह अर्थ है ॥

सन्तान से भिन्न अर्थ में आने वाले अच् के परे होते अन् का प्रकृतिभाव हो। इस से "गार्गिणम्" में ८०१ से गर्गिन् की टि का लोप न हुआ। क्यों कि "जैसे का वैसा रहना" ही प्रकृतिभाव का आशय है। यौवतम् ११२१ १ ८१ २११ युवतियों का समूह ॥

११२३ ॥ ग्रामजनबन्धुभ्यस्तल् ४ । २ । ४३ तलन्तं स्त्रियाम्। ग्रामता। जनता। बन्धुता ॥

ग्राम जन और बन्धु इन शब्दों से परे समूह अर्थ में "तल्" प्रत्यय होवे। तलन्त (तल् प्रत्यय जिस के अन्त में हो) स्त्रीलिङ्ग होता है। ग्रामता ११११ ग्रामों का समूह। जनता (जनानां समूहः)। बन्धुता (बन्धूनां समूहः) ॥

११२४ ॥ गजसहायाभ्यां चेति वक्तव्यम्। गजता। सहायता।

गज और सहाय इन दो शब्दों से भी समूह अर्थ में तल् प्रत्यय होवे। गजता (गजानां समूहः) हाथियों का समूह। सहायता (सहायानां समूहः) सहायकों का समूह।

११२५ ॥ अह्नः खः क्रतौ। अहीनः ॥

जब यज्ञ वाच्य हो तब समूह। अर्थ में षष्ठ्यन्त अहन् शब्द से परे 'ख' प्रत्यय होवे अहीन' १ ८० ८०१ = अनेक दिनों वाले साध्य (यज्ञ) ॥

११२६ ॥ अचित्तहस्तिधेनोष्ठक् ४ । २ । ४७ ॥

अचित्त (अचेतन) हस्तिन् और धेनु इन शब्दों से परे समूह अर्थ में "ठक्" प्रत्यय होवे

११२७ ॥ इसुसुक्तान्तात् कः ७ । ३ । ५१ । इसुसुक्तान्तात् परस्य ठस्य कः। साक्तुकम्। हास्तिकम्। धैनुकम् ॥

इस् उस् उक्, (उ ऋ ऌ) और 'त्' इनमें से कोई वर्ण अन्त में जिस के उस से परे (१) ठ् को क होवे साक्तुकम् ११२६,१ ८० (सक्तूनां समूहः) सत्तुओं का समूह। हास्तिकम् (हस्तिनां समूहः) ११२६,१ ८०। धैनुकम् ११२६,१ ८० धेनूनां समूहः। गौओं का समूह।

११२८ ॥ तदधीते तद्वेद ४ । २ । ५९ ॥

अधीते (वह पढ़ता है) और (वेद वह जानता है) इन अर्थों में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें ॥

११२९ ॥ न य्वाभ्यां पदान्ताभ्यां पूर्वौ तु ताभ्यामैच् ७ । ३ । ३

(१) यहां (इ) प्रत्यय का ग्रहण है।

पदान्ताभ्यां यकारवकाराभ्यां परस्य न वृद्धिः किन्तु ताभ्यां पूर्वौ क्रमात् ऐचावागमौ स्तः। व्याकरणमधीते वेद वा वैयाकरणः॥

"पद के अन्त में होने वाले यकार 'वा' वकार से परे" अच् को वृद्धि न होवे किन्तु उस यकार वा वकार से पूर्व ऐकार और औकार, का आगम (१) क्रम से होवे। वैयाकरणः ११२८, २५५ व्याकरण शास्त्र को पढ़ने वाला (वा) उस के जानने वाला॥

११३० ॥ क्रमादिभ्यो वुन् ४।२।६१ क्रमकः। पदकः। शिक्षकः। मीमांसकः॥

११२८सूत्र के अर्थमें क्रमादियों से वुन् प्रत्यय होवे। क्रमकः (क्रममधीते वेद वा) ८३०, २५५ (२)क्रम के जानने वाला। पदकः ८३०, २५५ पद (वेद का प्रथम विकार) पदपाठ के जानने वाला शिक्षकः, (३)शिक्षा के जानने वाला। मीमांसक = मीमांसा के जानने वाला।

११३१ ॥ तदस्मिन्नस्तीति देशे तन्नाम्नि ४।२।६७ उदुम्बराः सन्त्यस्मिन् देशे औदुम्बरो देशः॥

"इस में हैं" इस अर्थ में प्रथमान्त से अण् आदि प्रत्यय होवें, परन्तु यदि प्रकृति (प्रथमान्त) और प्रत्यय (अण् आदि) के समुदाय से तन्नामक देश का बोध हो तो। औदुम्बरः १०६३, २५५ जिस में गूलर के वृक्ष हों वह देश॥

११३२ ॥ तेन निर्वृत्तम् ४।२।६८ कुशाम्बेन निर्वृत्ता नगरी कौशाम्बी।

"बनाया गया" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे 'अण्' आदि प्रत्यय होवें। कौशाम्बी १०६३, २५५, १२३७ = कुशाम्ब राजा से बनाई गई जो नगरी।

११३३॥ तस्य निवासः ४।२।६९ शिवीनान्निवासो देशः शैवः।

"निवास" अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। शैवः (शिवि + अण्) १०६३, २५५, १३३, १३४, १२०, १०८ (४) (शिवियों के रहने का देश)॥

११३४ ॥ अदूरभवश्च ४।२।७० विदिशाया अदूरभवं वैदिशम्।

"दूर नहीं है" इस अर्थमें षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। वैदिशम् १०६३ २५५ (नगर जो विदिशा के दूर नहीं)।

११३५ ॥ जनपदे लुप् ४।२।८१ जनपदे वाच्ये चातुरर्थिकस्य लुप्।

जब जनपद (देश) वाच्य हो तब (५) चातुरर्थिक प्रत्यय का लुप् होवे॥

---

(१) यहां "यकार से पूर्व ऐकार, और वकार से पूर्व औकार का आगम हो यह क्रम है। (२) क्रम भी वेद का दूसरा विकार है। (३) शिक्षा वेदाङ्ग है। (४)किसी क्षत्रिय जाति वालों का नाम है। (५) ११३१ सूत्र से ११३४ सूत्र पर्यन्त ४ चार सूत्रों से उक्त कहे हुए चारों अर्थों की चातुरर्थिक संज्ञा है॥

११२६ ॥ लुपि युक्तवद् व्यक्तिवचने । १ । २ । ५१ । लुपि सति प्रकृतिवल्लिङ्गवचने स्त । पञ्चालानामभिवासो जनपदः पञ्चालाः । कुरवः । अङ्गाः । वङ्गाः । कलिङ्गाः ॥

लुप् ११११ के होने पर प्रकृति का जो लिङ्ग और वचन बना रहे । पञ्चाला ११११ ११११ (पञ्चाल वंश वालों के रहने का देश) कुरव ११११ ११११ कुरुओं का देश । अङ्गा = अङ्गों का देश । वङ्गा ११११ ११६६ (वङ्गाः) कलिङ्गा (कलिङ्गों का देश) ॥

११२७ ॥ वरणादिभ्यश्च ४ । २ । ८२ । अजनपदार्थं आरम्भः । वरणानामदूरभवम्नगरं वरणा ॥

वरणा आदि गण के अन्तगत शब्दों से परे चातुरर्थिक प्रत्ययका लुप् हो । और प्रकृति के भी लिङ्ग वचन बने रहें । जो शब्द जनपद (देश) वाचक नहीं हैं उन के लिये इस का आरम्भ किया है । वरणा ११२७ ११२० — जो नगर वरणा से दूर नहीं ॥

११२८ ॥ कुमुदनडवेतसेभ्यो ड्मतुप् ४ । २ । ८७ ॥

कुमुद नड और वेतस इन शब्दों से परे 'ड्मतुप्' प्रत्यय होवे ॥

११२९ ॥ झयः ८, २, १० झयन्तान्मतोर्मस्य वा । कुमुद्वान् । नड्वान् ।

झय (झ भ घ ढ, ध ज ब ग ड, द ख फ छ ठ थ च ट त क, प) प्रत्याहारान्त गैतों में से कोई एक हो अन्त में जिस के उस से परे जो 'ड्मतुप्' ११२८ प्रत्यय उस के म् को व् होवे कुमुद्वान् २६२ ३११ १८१ ३३ १८१ जिस देश में कुमुद बहुत हों । ऐसे "नड्वान् २६२ ३११ १८१ ३३ १८१ यहां नडे बहुत हों ॥

११३० ॥ मादुपधायाश्च मतोर्वोऽयवादिभ्यः ८ । २ । ९ मवर्णा वर्णान्तान्मवर्णावर्णोपधाच्च यवादिवर्ज्जितात् परस्य मतोर्मस्यवः । वेतस्वान् ॥

'यवादि गण' को छोड़ कर जिस का "अन्त अवयव अथवा उपधा में" मकार वा अवर्ण हो तिस से परे जो मतुप् उस के म् को व् होवे । वेतस्वान् २६२, ३११ १८१ ३३ १८१ जिस देश में बेंत (बेंत) बहुत हों ॥

११३१ ॥ नडशादाड्ड्वलच् ४ । २ । ८८ नड्वलः ॥

नड और शाद (घास) इन दो शब्दों से परे "ड्वलच्" प्रत्यय होवे । नड्वल २६२ (नड़ों से भरा हुआ देश) ॥

११४२ ॥ शिखाया वलच् ४ । २ । ८९ शिखावल: ॥

॥ इति चातुरर्थिका: ॥

शिखा शब्द से परे "वलच्" प्रत्यय होवे। शिखावल (मयूर) ॥

॥ चातुरर्थिक प्रत्यय समाप्त हुए ॥

११४३ ॥ शेषे ४ । २ । ९२ अपत्यादिचतुरर्थ्यन्तादन्योऽर्थ: शेषस्तत्राणादय: स्यु:। चक्षुषा गृह्यते चाक्षुषं रूपम्। श्रावण: शब्द:। औपनिषद: पुरुष:। दृषदि पिष्टा दार्षदा: सक्तव:। चतुर्भिरुह्यते चातुरं शकटम्। चतुर्दश्यां दृश्यते चातुर्दशं रक्ष:। तस्य विकार इत्यत: प्राक् शेषाधिकार: ॥

अपत्य १०३१ अर्थ से लेकर चातुरर्थिक ११२४ पर्यन्त जितने अर्थ हैं उन से भिन्न जो अर्थ हैं वे शेष कहाते हैं उन में भी अण् आदि प्रत्यय होते हैं। चाक्षुषम् १०६३ = जो आंख से जाना जावे (रूप) श्रावण: १०६३, २५५, जो कान से सुना जावे (शब्द) औपनिषद: १०६३, परमेश्वर। दार्षदा: १०६३ दृषद् (पत्थर) पर जो पीसे जावें (सत्तू)। चातुरम् १०६३, २५५ जो चारोंकरके उठाया जावे (गड्डा)। चातुर्दशम् १०६३, २५५ जो चौदस में देखा जावे (राक्षस) यहां से ११९८ पर्यन्त शेषका अधिकार है ॥

११४४ ॥ राष्ट्रावारपाराद् घखौ। ४ । २ । ९३ राष्ट्रे जातादि: राष्ट्रिय:। अवारपारीण: ॥

राष्ट्र और अवारपार इन दो शब्दों से परे क्रम से 'घ' और 'ख' प्रत्यय होते हैं। राष्ट्रिय: (१०८०, २५५) = राष्ट्र (देश) से जो उत्पन्न भया है। अवारपारीण: १०८०। २५५, १५१। जो उरार पार हो।

११४५ ॥ अवारपाराद्विगृहीतादपि विपरीताच्चेति वक्तव्यम्। अवारीण: । पारीण: । पारावारीण:। इहप्रकृतिविशेषाद् घादयष्ट्युटयुलन्ता उच्यन्ते तेषां जातादयोऽर्थविशेषा समर्थविभक्तयश्च वक्ष्यन्ते ॥

अलग किये अवारपार ('अवार' और 'पार') और विपरीत (पारावार) से परे 'ख' प्रत्यय होवे ऐसा कहना चाहिये। अवारीण: (अवार + ख) १०८०। २५५ = उरार का। पारीण: (पार + ख) १०८०, २५५ = पारला। पारावारीण: (पारावार + ख) १०८०, २५५। पार उरार होनेवाला। इस प्रकरण में प्रकृति विशेष से परे घादिक (घ, से लेकर) टयु, टयुल्

११६५ पर्य्यन्त जो प्रत्यय कहे जाते हैं उन के आतादि अर्थ विशेष और समर्थ विभक्तियें कही जावेंगी ॥

११४६ ॥ ग्रामाद्यखञौ । ४ । २ । ९४ । ग्राम्यः । ग्रामीणः ॥

ग्राम शब्द से परे य वा 'खञ्' प्रत्यय होवे। ग्राम्य १११ (वा) ग्रामीण १ ८० १११, १११ । जो ग्राम (पिण्ड) में रहता हो ॥

११४७ ॥ नद्यादिभ्यो ढक् ४ । २ । ९७ नादेयम् । माहेयम् । वाराणसेयम् ॥

नद्यादि गण से परे 'ढक्' प्रत्यय होवे । नादेयम् (नद्यां भवम्) १ ८ १ ६० १११ जो नदी में हुआ हो । माहेयम् (मही (पृथ्वी) तत्र भवम्) १ ८ १०६०, १११ वाराणसेयम् (वाराणस्यां भवम्) १ ८ १११—जो बनारस में हो ॥

११४८ ॥ दक्षिणापश्चात्पुरसस्त्यक् । ४ । २ । ९८ । दाक्षिणात्यः । पाश्चात्यः । पौरस्त्य ।

दक्षिणा पश्चात् और पुरस् इन से परे 'त्यक्' प्रत्यय होवे। दाक्षिणात्य (दक्षिणस्यां भव) १ ६० दक्षिण दिशा में होने वाला। पाश्चात्य १ ६० पश्चिम में जो होवे। पौरस्त्य १ ६०—जो पूर्व में हो ॥

११४९ ॥ द्युप्रागपागुदक्प्रतीचो यत् । ४ । २ । १०१ । दिव्यम् । प्राच्यम् । अपाच्यम् । उदीच्यम् । प्रतीच्यम् ।

दिव् प्राच् अपाच् उदच् और प्रतीच् इन शब्दों से परे 'यत्' प्रत्यय होवे। दिव्यम् (दिवि भवम्) जो आकाश में हो । प्राच्यम्—जो पूर्व में हो। अपाच्यम् (जो दक्षिण में हो) उदीच्यम् (जो उत्तर में हो) प्रतीच्यम् जो पश्चिम में उत्पन्न भया हो ॥

११५० ॥ अव्ययात् त्यप् । ४ । २ । १०४ । अमेहक्वतसित्रेभ्य एव । अमात्य । इहत्यः । क्वत्यः । ततस्त्यः । तत्रत्यः ॥

अव्यय से परे त्यप् प्रत्यय होवे। परन्तु "अमा "इह" "क्व" और तसि (वा) त्र है अन्तिम में जिन के उन्हीं अव्ययों से परे त्यप् हो, और से परे न होवे । अमात्य (अमा (सह) भव) जो साथ रहे वज़ीर। इहत्य (इह भव) क्वत्य (क्व भव) ततस्त्य (ततोभव) तत्रत्य (तत्र भव) ॥

११५१ ॥ त्यब्नेर्ध्रुवे । नित्यः ॥

ध्रुव (स्थिर) अर्थ में नि अव्यय से परे "त्यप्" प्रत्यय होवे । नित्य—जो सर्वदा विद्यमान हो ॥

११५२ ॥ वृद्धिर्यस्याचामादिस्तद्वृद्धम् । १ । १ । ७३ । यस्य समुदायस्याचां मध्ये आदिर्वृद्धिस्तद्वृद्धसंज्ञं स्यात् ।

"जिस समुदाय के अचों का प्रथम (पहिला) अच् (स्वर) वृद्धि संज्ञा वाला होवे" वह समुदाय वृद्ध संज्ञा वाला होवे ।

११५३ ॥ त्यदादीनि च १ । १ । ७४ वृद्धसंज्ञानि स्युः ॥

त्यद् आदि शब्द भी वृद्ध संज्ञा वाले होवें ॥

११५४ ॥ वृद्धाच्छः ४ । २ । ११४ शालीयः । तदीयः ॥

वृद्ध ११५२, ११५३ संज्ञक शब्दों से परे "छ" प्रत्यय होवे । शालीयः (शालायां भवः) १०८०, २५५ जो शाला मे हो । तदीय' (तस्यायम्) = जो तिस का हो इत्यादि ।

११५५ ॥ वा नामधेयस्य वृद्धसञ्ज्ञा । देवदत्तीयः । दैवदत्तः ॥

नामधेय (नाम) वाचक शब्द की वृद्ध संज्ञा विकल्प करके होवे । देवदत्तीयः (देवदत्तस्यायम्) १०८०, २५५ वा दैवदत्तः १०६६, २५५ (जो देवदत्तका हो) ॥

११५६ ॥ गहादिभ्यश्च ४ । २ । १३८ गहीयः ॥

(१) गहादिकों से परे 'छ' प्रत्यय होवे । गहीयः (गहे भव') १०८०, २५५ ॥

११५७ ॥ युष्मदस्मदोरन्यतरस्यां खञ्च । ४ । ३ । १ चाच्छः । पक्षेऽण् । युवयोर्युष्माकंवायं । युष्मदीयः । अस्मदीयः ॥

युष्मद् और अस्मद् से परे विकल्प करके 'खञ्' प्रत्यय होवे । सूत्र में जो 'च्' है उस का यह प्रयोजन है कि 'छ' भी होवे, विकल्प के पक्षान्तर में अण् प्रत्यय भी होवे । युष्मदीयः १०८० जो तुम दो का 'वा' तुम सभ का हो । अस्मदीयः १०८० (आवयोरस्माकं वायम्) जो हम दो का (वा) हम सभ का हो ॥

११५८ ॥ तस्मिन्नणि च युष्माकास्माकौ ४ । ३ । २ युष्मदस्मदोरेतावादेशौ स्तः खञि अणि च । यौष्माकीणः । आस्माकीनः । यौष्माकः । आस्माकः ॥

युष्मद् और अस्मद् शब्द को 'युष्माक' और अस्माक आदेश क्रम से होवें, जब 'खञ्' वा अण् प्रत्यय परे होवे तब । यौष्माकीणः (युवयोर्युष्माक वायम्) युष्मद् + खञ् १०८० १०६३, २५५, १५१ । आस्माकीनः (आवयोरस्माक वायम्) १०८०, १०६३, २५५, हम, दो का वा हम सभ का जो हो ।

(१) गहादि देश वाचक हैं, और यह गण आकृति गण है ॥

११५९ ॥ तवकममकावेकवचने ४ । ३ । ३ एकार्थवाचिनोर्युष्मदस्मदोस्तवकममकौ स्तः खञि अणि च। तावकीन । तावक । मामकीन । मामक । छे तु ॥

'खञ्' वा 'अण्' प्रत्यय परे हो तो एकार्थवाचक युष्मद् और अस्मद् को क्रम से तवक और ममक आदेश होवें। तावकीन' १ ८ १ ६१ २५५ ( तवायम् ) वा तावक' १ ६१ २५५ — तेरा। मामकीन' (ममायम्) १ ८ १ ६१ २५५ वा मामक' १ ६१ २५५ मेरा। 'छ' प्रत्यय के परे होते तो (अगले सूत्र का उदाहरण देंगे)॥

११६० ॥ प्रत्ययोत्तरपदयोश्च ७ । २ । ९८ मपर्यन्तयोरेकार्थवाचिनोस्त्वमौ स्तः प्रत्यये उत्तरपदे च परतः । त्वदीयः । मदीयः त्वत्पुत्र । मत्पुत्र ॥

प्रत्यय 'वा' उत्तरपद के परे होते एकार्थवाचक म् पर्यन्त युष्मद् ( युष्म् ) और अस्मद् ( अस्म् ) को त्व और म आदेश क्रम से होवें। प्रत्यय के परे होते जैसे त्वदीय' ( तवायम् ) १ ८ तेरा। मदीय' (ममायम्) १ ८ मेरा। उत्तरपद के परे होते जैसे ( त्वत्पुत्र ) ( तव पुत्र ) ७४१ — "युष्मद्+पुत्र" ११६ — 'त्व+अद्+पुत्र' २८१ — "त्वद्+पुत्र' ८७ (त्वत्पुत्र) — तेरा पुत्र। ऐसे मत्पुत्र' (मेरा पुत्र) सिद्ध कर लेना॥

११६१ ॥ मध्यान्मः ४ । ३ । ८ मध्यमः ॥

मध्य शब्द से परे 'म' प्रत्यय होवे। मध्यमः — बिचवारला (बीचका)॥

११६२ ॥ कालाट्ठञ् ४ । ३ । ११ कालिकम् । मासिकम् । सांवत्सरिकम् ॥

काल वाचक शब्द से परे ठञ् प्रत्यय होवे। कालिकम् १ ८६, १ ६१ २५५ (काले भवम्) जो समय में हो। मासिकम् १ ८६ १ ६१ २५५ ( मासे भवम् )। सांवत्सरिकम् १ ८६, १ ६१ २५५ ( संवत्सरे भवम् ) जो बरस में हो॥

११६३ ॥ अव्ययानां भमात्रे टिलोपः। सायंप्रातिक । पौनःपुनिकः ।

भ संज्ञावाले अव्ययों की जो टि का लोप होवे। सायंप्रातिक' ११६२, १०८१ जो सांझ सवेर हो। पौन' पुनिक जो फिर फिर हो॥

११६४ ॥ प्रावृष एण्यः ४ । ३ । १७ प्रावृषेण्य ॥

प्रावृष् शब्द से परे "एण्य" प्रत्यय होवे प्रावृषेण्य' (प्रावृषि भव) जो वर्षाऋतु में हो

११६५ ॥ सायंचिरंप्राह्णेप्रगेऽव्ययेभ्यष्ट्युट्युलौ तुट् च ४ । ३ । २३ सायमित्यादिभ्यश्चतुर्भ्योऽव्ययेभ्यः कालवाचिभ्यष्ट्युट्युलौ स्तस्त

योस्तुट् च। सायन्तनम्। चिरन्तनम्। प्राह्णेप्रगे अनयोरेदन्तत्वं निपात्यते। प्राह्णेतनम्। प्रगेतनम्। दोषातनम्॥

सायम्, चिर, प्राह्णे और प्रगे-इन ४ शब्दों से और काल वाचक अव्ययों से परे 'ट्यु' और "ट्युल्" प्रत्यय होवे। और उन को तुट् आगम होवे। सायन्तनम् ८३० (साय भवम्) जो सन्ध्या में होवे। चिरन्तनम् ८३०=जो चिर से होवे। प्राह्णे, और प्रगे, इन का अन्त में एकार निपात से है। प्राह्णेतनम् (जो पूर्वाह्ण काल मे हो। प्रगेतनम्=जो प्रातः काल में हो। दोषातनम् ८३० जो रात्रि में हो॥

११६६॥ तत्र जात. ४।३।२५ सप्तमीसमर्थाज्जात इत्यर्थेऽणादयो घादयश्च स्युः। स्रुघ्ने जातः। स्रौघ्न। उत्से जात.। औत्सः। राष्ट्रे जातः। राष्ट्रियः। अवारपारे जातः। अवारपारीण.॥ इत्यादि।

वहां "उत्पन्न हुआ" इस अर्थ में समर्थ सप्तम्यन्त से परे अण् आदि और घ आदि प्रत्यय होवें। स्रौघ्न' १०६३, २५५ (स्रुघ्ने जात') जो स्रुघ्न देश में उत्पन्न भया हो। औत्सः १०६३,२५५ (उत्से जात) जो झरने में उत्पन्न भया हो। राष्ट्रियः (राष्ट्र+घ) १०८०, २५५ जो किसी देश में उत्पन्न भया हो। अवारपारीणः ११४४ १०८०, २५५ जो उरार पार उत्पन्न हो। इसी प्रकार और भी जान लेने॥

११६७॥ प्रावृषष्ठप् ४।३।२६ एण्यापवादः। प्रावृषिकः॥

११६६ सूत्र के अर्थ में प्रावृष् शब्द से परे ठप् प्रत्यय होवे। यह ११६४ का अपवाद है। प्रावृषिक १०८५ प्रावृषि जात.=जो वर्षा ऋतु में उत्पन्न हो॥

११६८॥ प्रायभाव. ४।३।३९ तत्रेत्येव। स्रुघ्ने प्रायेण बाहुल्येन भयति स्रौघ्न.॥

"प्रायः होता है" इस अर्थ में समर्थ सप्तम्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। स्रौघ्नः १०६३। २५५ जो प्राय' स्रुघ्न देश में होवे॥

११६९॥ सम्भूते ४।३।४१ स्रुघ्ने सम्भवति। स्रौघ्न.॥

सम्भूत (सम्भव) अर्थ में सप्तम्यन्त समर्थ से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। स्रौघ्नः १०६३। २५५। जिस का स्रुघ्न देश में सम्भव हो।

११७०॥ कोशाड्ढञ् ४।३।४२ कौशेयं वस्त्रम्॥

सप्तम्यन्त (१) कोश शब्द से परे ढञ् प्रत्यय होवे। कौशेयम् १०८०। १०६३। २५५ (कोशे सम्भवति) रेशमी कपड़ा॥

(१) कोश=जिस से रेशमीकीडे रक्षा करते हैं।

११०१ ॥ तत्र भवः ४ । ३ । ५३ स्रौघ्नः । माथुरः । राष्ट्रियः ॥

"तत्र भव" इस अर्थ में समर्थ सप्तम्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । स्रौघ्न (स्रुघ्ने भवः) १ ६२ । २११ सुघ्नदेश में जो हो । माथुर (मथुरायां भवः) राष्ट्रिय ११०० । १ ८ । २११ । राष्ट्रे भवः ॥

११०२ ॥ दिगादिभ्यो यत् ४ । ३ । ५४ दिश्यम् । वर्ग्यम् ॥

११०१ सूत्र के अर्थ में दिश् आदि शब्दों से परे यत् प्रत्यय होवे । दिश्यम् (दिशि भवम्) जो दिशा में हो । वर्ग्यम् ( वर्गे भवम् ) २११—जो समूह में हो ॥

११०३ ॥ शरीरावयवाच्च ४ । ३ । ५५ दन्त्यम् । कण्ठ्यम् । अध्यात्मादिभ्यष्ठञिष्यते । अध्यात्मे भवमाध्यात्मिकम् ॥

११०१ सू० अर्थ में शरीर के अवयव वाचक शब्दों से परे "यत्" प्रत्यय होवे । दन्त्यम् २११ ( दन्तेषु भवम् ) जो दांतों में हो । कण्ठ्यम् २११ (कण्ठे भवम्) जो कंठ में हो । अध्यात्मादिकों से परे ठञ् प्रत्यय होवे" यह भाष्यकार की इच्छा है । आध्यात्मिकम्—१ ८६, १ ६२ २११ जो आत्मा विषे हो ॥

११०४ ॥ अनुशतिकादीनाञ्च ७ । ३ । २० एषामुभयपदवृद्धिः ञिति णिति किति च । आधिदैविकम् । आधिभौतिकम् । ऐहलौकिकम् आकृतिगणोऽयम् ॥

'ञित् वा णित् और 'कित् प्रत्यय परे हो तब अनुशतिकादिकों के दोनों ( पूर्व और उत्तर) पदों के आदि अच् की वृद्धि होवे । आधिदैविकम् ११०१ की दृष्टि से ठञ् प्रत्यय हुआ । और १ ८६, १ ६२,२११—जो देव में हो। ऐसे आधिभौतिकम् । ऐहलौकिकम्(इह लोके भवम् ) जो इस लोक में हो यह अध्यात्मादि आकृति गण है ।

११०५ ॥ जिह्वामूलाङ्गुलेश्छः । ४ । ३ । ६२ । जिह्वामूलीयम् । अङ्गुलीयम् ॥

जिह्वामूल और अङ्गुलि इन सप्तम्यन्त शब्दों से परे 'छ प्रत्यय होवे । जिह्वामूलीयम् ( जिह्वामूले भवम् ) १ ८० २११ जो जिह्वामूल में हो । अङ्गुलीयम् १ ८० २११ अङ्गुलि में जो हो ॥

११०६ ॥ वर्गान्ताच्च ४ । ३ । ६३ कवर्गीयम् ॥

(१) वर्गान्त शब्द से परे छ प्रत्यय होवे । कवर्गीयम् १ ८ २११ ( कवर्गे भवम् ) कवर्ग में जो हो ॥

(१) वर्ग शब्द है अन्त में जिस के ।

११७७ ॥ तत आगतः ४ । ३ । ७४ स्रुघ्नादागतः स्रौघ्नः ॥

"तहां से आया" इस अर्थ में पञ्चम्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । स्रौघ्नः १०६३, २५५ स्रुघ्न देश से आया ॥

११७८ ॥ ठगायस्थानेभ्यः । ४ । ३ । ७५ । शुल्कशालाया आगतः शौल्कशालिकः ॥

'तत आगतः' इस अर्थ में आयस्थान (राजा के कर 'मामला' लेने के स्थान) के वाचक पञ्चम्यन्त शब्दों से परे 'ठक्' प्रत्यय होवे । शौल्कशालिकः १०८५, १०६७, २५५ (१) शुल्क शाला से जो आया ॥

११७९ ॥ विद्यायोनिसंबन्धेभ्यो वुञ् ४ । ३ । ७७ औपाध्यायकः पैतामहकः ॥

विद्यासम्बन्ध वाले और योनि सम्बन्धी पञ्चम्यन्त शब्दों से परे "वुञ्" प्रत्यय होवे । औपाध्यायकः (उपाध्यायादागतः) १०६३, ८३०, २५५ उपाध्याय से जो आया हो । पैतामहकः (पितामहादागत) १०६३, ८३०, २५५ ॥

११८० ॥ हेतुमनुष्येभ्योऽन्यतरस्यां रूप्यः । ४ । ३ । ८१ समादागतं समरूप्यम् । पक्षे गहादित्वाच्छः । समीयम् । देवदत्तरूप्यम् । दैवदत्तम् ॥

हेतु और मनुष्य वाचक पञ्चम्यन्त शब्दों से परे विकल्प करके 'रूप्य' प्रत्यय होवे समरूप्यम् (समान हेतु से जो आया) दूसरे पक्ष में ११५६ सूत्र से 'छ' प्रत्यय होता है । समीयम् १०८०, २५५ देवदत्तरूप्यम् वा दैवदत्तम्=देवदत्त से जो आया हो ।

११८१ ॥ मयट् च ४ । ३ । ८२ सममयम् । देवदत्तमयम् ॥

११७७ सूत्र के अर्थ में ११८० सूत्रकी प्रकृतियों से परे 'मयट्" प्रत्यय भी होवे । सममयम् ( समादागतम् ) देवदत्तमयम् ( देवदत्तादागतम् ) ॥

११८२ ॥ प्रभवति ४ । ३ । ८३ हिमवतः प्रभवति हैमवती गङ्गा ॥

प्रभवति (प्रकाशित होता है) इस अर्थ में पञ्चम्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें । हैमवती १०६३, १२३७ हिमालय से जो प्रकाशित हो (गङ्गा) ॥

११८३ ॥ तद्गच्छति पथिदूतयोः ४ । ३ । ८५ स्रुघ्नं सङ्गच्छति स्रौघ्नः पन्था दूतो वा ॥

---

(१) राजा के कर लेने का स्थान ।

तद्गच्छति (उस स्थान को जाता है) इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें यदि जाने वाला मार्ग वा दूत हो तब। स्रौघ्न १ ४१ २११—जो मार्ग वा दूत स्रुघ्न देश को जाता है ॥

११८४ ॥ अभिनिष्क्रामति द्वारम् ४ । ३ । ८६ स्रुघ्नमभिनिष्क्रामति स्रौघ्नं द्वारं काण्यकुब्जद्वारम् ॥

अभिनिष्क्रामति (सम्मुख (१)निकलता है) इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। यदि निकलने वाला द्वार हो तब। स्रौघ्नम् (कन्नौज का द्वार (फाटक))

११८५ ॥ अधिकृत्य कृते ग्रन्थे ४ । ३ । ८७ शारीरकमधिकृत्य कृतो ग्रन्थः शारीरकीयः ॥

किसी विषय का प्रसङ्ग करके किया गया" इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होते हैं। यदि जो किया गया वह ग्रन्थ हो तो। शारीरकीय' ११४४ १ ८० २११ जो ग्रन्थ (२) जीव के विषय में बनाया गया है ॥

११८६ ॥ सोऽस्य निवासः ४ । ३ । ८९ स्रुघ्नो निवासोऽस्य स्रौघ्नः ।

"सो है निवास स्थान इसका" इस अर्थ में प्रथमान्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। स्रौघ्न' (स्रुघ्न+अण्) १ ४१ । २११—जिसका निवास स्थान स्रुघ्न हो ॥

११८७ ॥ तेन प्रोक्तम् ४ । ३ । १ १ पाणिनिना प्रोक्तं पाणिनीयम् ॥

तृतीयान्त से परे "कहा गया" इस अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होवें। पाणिनीयम् १ ८ । २११ पाणिनि करके जो कहा गया है ॥

११८८ ॥ तस्येदम् ४ । ३ । १२० उपगोरिदमौपगवम् ॥ -

॥ इति शैषिका ॥

'तस्येदम' (यह उसका है) इस अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे अण् आदि प्रत्यय होवें। औपगवम् १ ४१ । १ ०२ । २६ जो उपगु का होवे ॥ शेष ११७१ का अधिकार समाप्त हुआ ॥

११८९ ॥ तस्य विकारः ४ । ३ । १३४ ॥

षष्ठ्यन्त से परे विकार अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होवें ॥

११९० ॥ अश्मनो विकारे टिलोपः । अश्मनो विकार आश्मः । भास्मन । मार्त्तिकः ॥

---

(१) यहां सम्मुख निकलने का (दीख पड़ता है) यह अर्थ है। (२) निश्चित शरीर को "शरीरक" कहते हैं उस का सम्बन्धी जीव 'शारीरक' कहाता है ॥

विकारार्थक प्रत्यय के परे होते अश्मन् शब्द की टि का लोप होवे। आश्मः १०६३ पत्थर का विकार। भास्मनः (भस्मनो विकारः) १०८२=भस्म का विकार। मार्त्तिकः। १०६७। १०८५। २५५ (मृत्तिकाया विकारः) मिट्टी का विकार॥

११९१॥ अवयवे च प्राण्योषधिवृक्षेभ्यः ४।३।१३५ चाद्विकारे मयूरस्यावयवो विकारो वा मायूरः। मौर्वम्। काण्डम्भस्म वा। पैप्पलम्।

प्राणी, ओषधि, और वृक्ष वाचक शब्दों से परे अवयव अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होते हैं। चकार से विकार अर्थ में भी। मायूरः १०६३। २५५ मोर का अवयव वा विकार। मौर्वम् (१) (मुर्वाया अवयवो विकारो वा)। पैप्पलम् (२) (पिप्पलस्यावयवो विकारो वा)॥

११९२॥ मयड्वैतयोर्भाषायामभक्ष्याच्छादनयोः।४।३।१४३। प्रकृतिमात्रान्मयड् वा स्याद्विकारावयवयोः। अश्ममयम्। आश्मनम्। अभक्ष्येत्यादि किम्। मौद्गस्सूपः। कार्पासमाच्छादनम्॥

भाषा में (३) (वेद से भिन्न) संस्कृत ग्रन्थों में प्रकृति (प्रातिपदिक) मात्र से परे विकार और अवयव अर्थ में अण् आदि प्रत्यय होवें, परन्तु यदि विकार और अवयव भक्ष (खाने योग्य) और वस्त्र वाचक न हो तव। अश्ममयम् वा आश्मनम् पत्थर का विकार वा अवयव। ११९२ इस सूत्र में "अभक्ष्याच्छादनयोः" यह पद क्यों कहा? उत्तर देता है, मौद्गः (मुद्गस्य विकारः) मुंग की दाल। और कार्पासम् (कार्पासस्य विकारः) कपड़ा इन दोनों उदाहरणों में मयट् न हो जावे॥

११९३॥ नित्यं वृद्धशरादिभ्यः ४।३।१४४ आम्रमयम्॥

वृद्ध ११५२। ११५३ संज्ञा वाले शब्दों से परे और शरादिओं से परे विकार और अवयव अर्थ में मयट् प्रत्यय नित्य होवे। आम्रमयम् (आम्रस्य विकारोऽवयवो वा)=आम का विकार वा अवयव॥

११९४॥ गोश्च पुरीषे ४।३।१४५ गोमयम्॥

'गाय का गोबर' इस अर्थ में गो शब्द से परे मयट् प्रत्यय होवे। गोमयम्, गौ का गोबर।

११९५॥ गोपयसोर्यत् ४।३।१६० गव्यम्। पयस्यम्॥

॥ इति प्राग्दीव्यतीयाः॥

गो और पयस् इन शब्दों से परे विकार अर्थ में यत् प्रत्यय होवे। गव्यम् २८ गोर्विकारः) पयस्यम् (पयसो विकारः)=दूध का विकार॥ प्राग्दीव्यतीय समाप्त हुए॥

---

(१) किसी लता का नाम है। (२) पीपल के वृक्ष का नाम है। (३) अवैदिक।

११९६ ॥ प्राग्वहतेष्ठक् ४ । ४ । १ तद्वहतीत्यतः प्राक् ठगधिक्रियते ॥

यहां से लेकर १२१२ सूत्र पर्यन्त ठक् का अधिकार है ॥

११९७ ॥ तेन दीव्यति खनति जयति जितम् ४ । ४ । २ अक्षैर्दीव्यति खनति जयति जितं वा आक्षिकम् ॥

(उस करके) "खेलता है खोदता है जीतता है और जो पदार्थ जीतागया" इन अर्थों में तृतीयान्त से परे 'ठक' प्रत्यय होवे। आक्षिकम् १ ६०१ ८६,२११ पासियों से जो खेलता है इत्यादि ॥

११९८ ॥ संस्कृतम् ४ । ४ । ३ दध्ना संस्कृतं दाधिकम् । मारीचिकम् ॥

"संस्कार कियागया" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। दाधिकम् १ ६० १ ८६, २११ दधि (दही) करके जिस का संस्कार किया गया । मारीचिकम् = मरिच से जिस का संस्कार किया गया ॥

११९९ ॥ तरति ४ । ४ । ५ उडुपेन तरति । औडुपिकः ॥

'तरता है' इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। (१) औडुपिकः १ ६०, १ ८६, २११ ॥

१२०० ॥ चरति ४ । ४ । ८ हस्तिना चरति हास्तिकः । दध्ना चरति दाधिकः ॥

(२) 'जाता है वा खाता है' इन अर्थों में तृतीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। हास्तिकः १ ६०, १ ८६ ८०१ हाथी करके जो जाता है। दाधिकः १ ६०, १ ८६, २११ जो दही करके खाता है ॥

१२०१ ॥ संसृष्टे ४ । ४ । २२ दध्ना संसृष्टं दाधिकम् ॥

संसृष्टम् (मिलाया गया) इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। दाधिकम् १ ६० । १ ८६ । २११ दही से जो मिलाया गया ॥

१२०२ ॥ उञ्छति ४ । ४ । ३२ बदराण्युञ्छति बादरिकः ॥

"उस को चुनता है" इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। बादरिकः १ ६० । १ ८६ । २११ जो बेरों को चुनता है ॥

१२०३ ॥ रक्षति ४ । ४ । ३३ समाजं रक्षति सामाजिकः ॥

---

(१) तुम्बा करके जो तरता है। (२) यहां चर धातु के गति और भक्षण दोनों अर्थों का ग्रहण है ॥

"रक्षा करता है" इस अर्थ में द्वितीयान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। सामाजिकः १०६७। १०८५। २५५ जो समाज का रक्षक हो॥

१२०४॥ शब्ददर्दुरङ्करोति ४।४।३४ शब्दङ्करोति शाब्दिकः। दर्दुरङ्करोति दार्दुरिकः॥

"करता है" इस अर्थ में द्वितीयान्त शब्द वा 'दर्दुर' शब्दों से परे ठक् प्रत्यय होवे। शाब्दिकः १०६७। १०८५। २५५=जो शब्द करता है। दार्दुरिकः १०६७। १०८५। २५५=जो डडुओं को करे (पहली वारम)॥

१२०५॥ धर्म्मञ्चरति ४।४।४१ धार्म्मिकः॥

"धर्म को आचरण करता है" इस अर्थ में धर्म शब्द से परे ठक् प्रत्यय होवे। धार्मिकः १०६७। १०८५। २५५ जो धर्म को आचरण करता है॥

१२०६॥ अधर्म्माच्चेति वक्तव्यम्। आधर्म्मिकः॥

अधर्म शब्द से भी ठक् प्रत्यय होवे ऐसा कहना चाहिये। आधर्मिक (अधर्मं चरति) पापी॥

१२०७॥ शिल्पम् ४।४।५५ मृदङ्गवादनं शिल्पमस्य मार्दङ्गिकः॥

"इस का शिल्प" इस अर्थ में प्रथमान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। मार्दङ्गिकः १०६७। १०८५। २५५=मृदङ्ग बजाने से जिस का हस्त कुशल है॥

१२०८॥ प्रहरणम् ४।४।५७ असिः प्रहरणमस्य आसिकः। धानुष्कः।

"इस का (१) प्रहरण (आयुध) है" इस अर्थ में प्रथमान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे॥ आसिकः १०६७। १०८५। २५५ (खड्गधारी)। धानुष्कः ११२७ (धनु. प्रहरणमस्य)= धनुषधारी॥

१२०९॥ शीलम् ४।४।६१ अपूपभक्षणं शीलमस्य आपूपिकः।

"इस का स्वभाव है" इस अर्थ में प्रथमान्त से परे ठक् प्रत्यय होवे। आपूपिकः १०६७। १०८५। २५५=जिसका पूड़े खाने का स्वभाव है॥

१२१०॥ निकटे वसति ४।४।७३ नैकटिको भिक्षुकः।

॥ इति ठगधिकारः॥

"निकट (नेड़े) वसता है" इस अर्थ में सप्तम्यन्त निकट शब्द से परे ठक् प्रत्यय होवे। नैकटिकः (निकटे वसति) १०६७। १०८५। २५५=भिखारी जो निकट वसे।

ठक् ११९६ प्रत्यय का अधिकार समाप्त हुआ।

---

(१) जिस करके मारते हैं।

१२११ ॥ प्राग्घिताद्यत् । ४ । ४ । ७५ । तस्मै हितमित्यत प्राग्य दधिक्रियते ॥

इस सूत्र से लेकर ११२ सूत्र पर्यन्त यत् प्रत्यय का अधिकार है ॥

१२१२ ॥ तद्वहति रथयुगप्रासङ्गम् । ४ । ४ । ७६ । रथं वहति रथ्यः । युग्यः । प्रासङ्ग्य ॥

"उस को ले जाता है" इस अर्थ में द्वितीयान्त रथ युग और प्रासङ्ग इन शब्दों से परे यत् प्रत्यय होवे। रथ्य २११—जो रथ को लेजावे। युग्य (युगं वहति) २११ जो जूवे को ले जावे। प्रासङ्ग्य २११ जो (१)प्रासङ्ग को लेजावे।

१२१३ ॥ धुरोयड्ढकौ । ४ । ४ । ७७ । धुर्य्यं । धौरेय ॥

द्वितीयान्त धुर् शब्द से परे "उस को लेजाता है" इस अर्थ में 'यत्' वा 'ढक्' प्रत्यय होवें। धुर्य वा धौरेय १ ।० १ ८ (धुरं वहति)—जो धुरा को ले जावे।

१२१४ ॥ नौवयोधर्म्मविषमूलमूलसीतातुलाभ्यस्तार्य्यतुल्यप्राप्य वध्यानाम्यसमसमितसम्मितेषु । ४ । ४ । ९१ । नावा तार्य्यंनाव्यं जलम् । वयसा तुल्यो वयस्य । धर्म्मेण प्राप्यं धर्म्यम् । विषेण वध्यः विष्यः । मूलेन आनाम्यम्मूल्यम् । मूलेन समो मूल्यः । सीतया समितं सीत्यं क्षेत्रम् । तुलया सम्मितंतुल्यम् ।

नौ, वयस् धर्म विष मूल मूल सीता और तुला इन तृतीयान्त आठ शब्दों से परे क्रम से तार्य (तरने योग्य) तुल्य (समान) प्राप्य (प्राप्त होने के योग्य) वध्य (मारने के योग्य) आनाम्य (झुकाने के योग्य) सम (समान) समित (समकिया गया) और संमित (तोलागया) इन अर्थों में यत् प्रत्यय होवे। जैसा नाव्यम् २८—बेड़ी से पार होने के योग्य (जल) वयस्य—उमर करके जो तुल्य (मित्र) धर्म्यम् २११ (धर्म करके प्राप्त होने के योग्य) विष्य २११ (विष करके मारने योग्य) मूल्यम् २११ (जड़ से जो झुकाने योग्य) मूल्य—मोल करीगई वस्तु के जो समान हो दाम (मोल) सीत्यम् सीता (हलकी लकीर) से जो समित हुआ (खेत)। तुल्यम्—तखड़ी से तोला गया (समान) ॥

१२१५ ॥ तत्र साधुः । ४ । ४ । ९८ । सामसु साधुस्सामन्यः । कर्म्मण्य । शरण्यः ॥

---

(१) जो काठ जुआन बछड़ों के कांधे पर धरी जावे ॥

"उस में निपुण है" इस अर्थ में सप्तम्यन्त से परे यत् प्रत्यय होवे। सामन्य: = सामवेद में जो निपुण हो। कर्मण्य: (कर्मसु साधु:) शरण्य: २५५ (शरणे साधु:)॥

१२१६॥ सभाया य ।४।४।१०५। सभ्य.॥ इति यतोऽवधिः॥

१२१५ सूत्र के अर्थ में सभा शब्द से परे 'य' प्रत्यय होवे। सभ्य' २५५ (सभायां साधु.)॥

॥ यत् १२११ प्रत्यय का अधिकार समाप्त हुआ॥

१२१७॥प्राक्क्रीताच्छः।५,१,१। तेन क्रीतमित्यत. प्राक्छोऽधिक्रियते।

यहा से १२२५ सूत्र पर्यन्त छ प्रत्यय का अधिकार है॥

१२१८॥ उगवादिभ्यो यत्।५।१।२। उवर्णान्ताद्गवादिभ्य-श्च यत्। छस्यापवाद। शङ्कव्यं दारु गव्यम्।

उकारान्त से और गवादिओं से परे यत् प्रत्यय होवे। यह सूत्र, १२१७ सूत्र का अपवाद है। शङ्कव्यम् (शङ्कवे हितम्) १०७२, २६ लकडी जो कीले को हितकारक (उस से कीला बनसके) हो। गव्यम् २८ (गवे हितम्) जो गौ के लिये हित कारक हो॥

१२१९॥ नाभिनभञ्च। नभ्योऽक्ष:। नभ्यमञ्जनम्॥

"नाभि" शब्द को नभ आदेश और उस से परे १२२० सू०अर्थ में 'यत्' प्रत्यय होवे। नभ्य: २५५ = अक्ष (धुरी) रथ के पहिये की नाभि के छेक में रहता है। (१) नभ्यम् २५५ (नाभये हितम्) = अञ्जन (तैलाभ्यङ्ग)॥

१२२०॥ तस्मै हितम्।५।१।५। वत्सेभ्यो हितो वत्सीयो गोधुक्।

तस्मै हितम् (उस के लिये हित) इस अर्थ में चतुर्थ्यन्त से परे छ प्रत्यय होवे। वत्सीय: १०८०, २५५ जो बछडेओं को दूध छोडे ऐसा गोधुक् (गौ चोने वाला)॥

१२२१॥ शरीरावयवाद्यत्।५।१।६। दन्त्यम्। कण्ठ्यम्। नस्यम्।

चतुर्थ्यन्त शरीर के अवयव वाचक शब्द से परे 'यत्' प्रत्यय होवे। दन्त्यम् २५५ (दन्तेभ्यो हितम्) जो दान्तों को हित हो। कण्ठ्यम् २५५ (कण्ठाय हितम्) गले को जो हित हो। नस्यम् (नासिकायै हितम्) जो नाक के लिये हित कारक हो॥

१२२२॥ आत्मन् विश्वजनभोगोत्तरपदात्ख·।५।१।९॥

आत्मन् शब्द से परे और विश्वजन शब्द से परे और भोग शब्द जिस का उत्तर पद हो उस से परे ख प्रत्यय हो॥

---

(१) यहा रथ की नाभि में हो ऐसा प्रयोग आता है, शरीर की नाभि में तो (नाभ्यम्) १२२१ ऐसा होगा।

१२२३ ॥ आत्माध्वानौ खे । ६ । ४ । १६९ । एतौ खे प्रकृत्या स्त । आत्मने हितमात्मनीनम् । विश्वजनीनम् । मातृभोगीण ॥

॥ इति छयतोः पूर्वोऽवधिः ॥

ख प्रत्यय के परे होते आत्मन् और अध्वन् इन दो शब्दों का (१) प्रकृतिभाव हो। आत्मनीनम् १ ८ जो अपने लिये हित हो। विश्वजनीनम् १ ८ २११ जो संसार भर के जनों को हित हो। मातृभोगीण (मातृभोगाय हित) १ ८ २११ माता के शरीर के लिये हितकारक हो ॥ छ प्रत्यय और यत् प्रत्यय की अवधि समाप्त हुई ॥

१२२४ ॥ प्राग्वतेष्ठञ् । ५ । १ । १८ । तेन तुल्यमित्यतः प्राक् ठञधिक्रियते ॥

यहां से ११११ सूत्र पर्यन्त ठञ् प्रत्यय का अधिकार होवे ॥

१२२५ ॥ तेन क्रीतम् । ५ । १ । ३७ । सप्तत्या क्रीतं साप्ततिकम् । प्रास्थिकम् ॥

'उस करके खरीदा गया' इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठञ् प्रत्यय होवे। साप्ततिकम् १ ६११ ८१ २११ – सत्तर करके जो मोल लिया गया होवे। प्रास्थिकम् (प्रस्थेन क्रीतम्)।

१२२६ ॥ तस्येश्वरः । ५ । १ । ४२ । सर्वभूमिपृथिवीभ्यामणञौ स्तः । अनुशतिकादीनाञ्च । सर्वभूमेरीश्वरः सार्वभौमः । पार्थिवः ।

"उस का ईश्वर" इस अर्थ में षष्ठ्यन्त सर्वभूमि और पृथिवी इन दो शब्दों से परे क्रम से अण् और अञ् प्रत्यय होवें। ११०४ से पूर्व और उत्तर पद को वृद्धि करेंगे। सार्वभौम २११ – सारी पृथ्वी का पति। पार्थिव १ ६१ २११ (पृथिव्या ईश्वरः) – राजा।

१२२७ ॥ पङ्क्तिविंशतित्रिंशच्चत्वारिंशत्पञ्चाशत्षष्टिसप्तत्यशीतिनवतिशतम् । ५ । १ । ५९ । एते रूढशब्दा निपात्यन्ते ।

(२) पङ्क्ति (दश) विंशति (बीस) त्रिंशत् (तीस) चत्वारिंशत् (चालीस) पञ्चाशत्

---

(१) जैसे के वैसे ही रहैं अर्थात् ८०१ सूत्र से टि का लोप न हो ॥

(२) यहां 'पञ्च पदानि परिमाणमस्य" ऐसे विग्रह में पञ्चन् शब्द की टि का लोप और ति प्रत्यय पुन (चोः कुः) सूत्र से कुत्व करने से 'पङ्क्ति' ऐसा रूप सिद्ध होता है तब का अर्थ भी छन्दोविशेष है यह काशिकाकार का मत है। हरदत्त ने कहा है कि यहां पद का अर्थ पाद है ऐसे औरों के यौगिक अर्थ तो हैं। परन्तु जब इन को रूढि शब्द माना तो पङ्क्ति शब्द दश संख्या का वाचक भी हुआ।

(पञ्चास) षष्टि (साठ) सप्तति (सत्तर) अशीति (अस्सी) नवति (नव्वे) और शत (सौ) ये रूढ शब्द निपात से सिद्ध होते हैं ॥

१२२८॥ तदर्हति । ५ । १ । ६३ । श्वेतच्छत्रमर्हति श्वैतच्छत्रिकः ॥

द्वितीयान्त से परे "तदर्हति" तिस के योग्य है इस अर्थ में ठञ् प्रत्यय होवे। श्वैतच्छत्रिकः १०६२, १०८५, २५५ जो शुक्ल छत्र के योग्य हो ॥

१२२९॥ दण्डादिभ्यो यः ।५। १ । ६६ । एभ्यो यः। दण्डमर्हति दण्ड्यः । अर्घ्यः । वध्यः ॥

१२२८ सूत्र के अर्थ में दण्डादियों से परे 'यत्' प्रत्यय होवे। दण्ड्यः २५५ जो दण्ड के योग्य हो। अर्घ्यः २५५(अर्घमर्हति) = पूज्य।वध्यः २५५ (वधमर्हति) जो मारने योग्य हो।

१२३० ॥ तेन निर्वृत्तम् ।५।१।७९। अह्ना निर्वृत्तमाह्निकम् ॥

॥ इति ठञोवधिः ॥

"उस करके निष्पन्न हुआ" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे ठञ् प्रत्यय होवे।
(१) आह्निकम् = १०६२,१०८५,२६८ = जो दिन करके निष्पन्न हुआ।

॥ ठञ् १२२४ प्रत्ययकी अवधि समाप्तहुई ॥

१२३१ ॥ तेन तुल्यं क्रिया चेद्वतिः ५। १। ११५ ब्राह्मणेन तुल्यं ब्राह्मणवदधीते। क्रिया चेत् किम् । गुणतुल्ये माभूत् । पुत्रेण तुल्यः स्थूलः ।

"उस करके तुलना किया गया" इस अर्थ में तृतीयान्त से परे "वति" प्रत्यय होवे। परन्तु जिस धर्म से तुलना करे वह क्रिया हो तब। ब्राह्मणवत् ३८२ अधीते (वह ब्राह्मण के तुल्य पढता है) इस सूत्र मे "क्रिया चेत्" यह क्यों कहा? उत्तर देताहै "पुत्रेण तुल्यः स्थूलः" (पुत्र के तुल्य मोटा है) यहां गुण तुल्यता में पुत्र शब्द से वति प्रत्यय न हो जावे।

१२३२॥ तत्र तस्येव । ५ । १ । ११६ । मथुरायामिव मथुरावत् स्रुघ्ने प्राकारः । चैत्रस्येव चैत्रवत् मैत्रस्य गावः ॥

"उस में सदृश वा "उस के सदृश" इन अर्थों में सप्तम्यन्त और षष्ठ्यन्त शब्दों से परे वति प्रत्यय होवे। मथुरावत् = मथुरा मे जैसा कोट वैसा स्रुघ्न देश का कोट। चैत्रवत् = चैत्र की सी मैत्र की गाए ॥

---

(१)यहां 'अह्नष्टखोरेव' इस नियम से ९७२ सूत्र से टि का लोप नहीं होता।

१२३३ ॥ तस्य भावस्त्वतलौ । ५ । १ । ११९ । प्रकृतिजन्यबोध प्रकारो भावः । गोर्भावो गोत्वम् । त्वान्तं क्लीवम् ।

उस का भाव इस अर्थ में षष्ठ्यन्त से परे 'त्व' वा तल् प्रत्यय होवे । (१) प्रकृति जन्य बोध में प्रकार (विशेषण रूप से प्रतीयमान) को भाव कहते हैं । 'गोत्वम्'—गौ का जो धर्म । त्व जिस के अन्त में हो वह नपुंसक लिङ्ग होता है ॥

१२३४ ॥ आ च त्वात् । ५ । १ । १२० । ब्रह्मणस्त्व इत्यतः प्राक् त्वतलावधिक्रियेते । अपवादैः सह समावेशार्थमिदम् । चकारो नञ्स्नञ्भ्यामपि समावेशार्थः । स्त्रिया भावस्त्रैणम् । स्त्रीत्वम् । स्त्रीता । पौंस्नम् । पुंस्त्वम् । पुंस्ता ॥

'ब्रह्मणस्त्व' इस सूत्र के पूर्व त्व और तल् प्रत्यय का अधिकार है । अपवादों के साथ इन प्रत्ययों का व्यवहार हो इस लिये यह सूत्र किया गया है । नञ् और स्नञ् १० के साथ समावेश के लिये सूत्र में चकार पढ़ा है । स्त्रैणम्, स्त्रीत्वम् स्त्रीता (स्त्री का धर्म) पौंस्नम् पुंस्त्वम् पुंस्ता (पुरुष का धर्म) ॥

१२३५ ॥ पृथ्वादिभ्य इमनिज्वा । ५ । १ । १२२ । वावचनम णादिसमावेशार्थम् ॥

षष्ठ्यन्त पृथु आदि शब्दों से परे विकल्प करके 'इमनिच्' प्रत्यय होवे । इस सूत्र में वा का ग्रहण अण् आदिकों के समावेश के लिये है ॥

१२३६ ॥ र ऋतो हलादेर्लघोः । ६ । ४ । १६१ । इष्ठेमेयस्सु ॥

इष्ठन् इमन् और ईयस् इन प्रत्ययों के परे होते हलादि लघु ऋ को र आदेश होवे ॥

१२३७ ॥ टेः । ६ । ४ । १५५ । टेर्लोपः इष्ठेमेयस्सु । पृथुमृदुभृशकृशदृढ परिवृढानामेव रत्वम् । पृथोर्भावः प्रथिमा । पार्थवम् । म्रदिमा । मार्दवम् ॥

'इष्ठन्' वा 'इमनिच्' अथवा 'ईयसुन्' प्रत्यय जब परे रहें तब टि का लोप होवे । पृथु मृदु भृश कृश दृढ़ परिवृढ़, (इन्हीं) शब्दों के ऋकार को र १२३६ आदेश होवे । प्रथिमा १२३५ । १२३६ । १२३७ (वा) पार्थवम् १ ४१ । १०७२ पृथु का भाव (चौड़ाई) । म्रदिमा (वा) मार्दवम्—मृदु (कोमल) का भाव—कोमलता ॥

---

(१) प्रकृति (गो शब्द) से गौ के बोध होने में विशेषण रूप से प्रतीयमान जैसे गोत्व' इस को भाव कहते हैं ॥

१२३८॥ वर्णदृढादिभ्यः ष्यञ् च । ५ । १ । १२३ । चादिमनिच् । शौक्ल्यम् । शुक्लिमा । दार्ढ्यम् । द्रढिमा ॥

वर्ण (रङ्ग) वाचक और दृढ आदि षष्ठ्यन्त शब्दों से परे भाव अर्थ में ष्यञ् प्रत्यय होवे चकार से इमनिच् भी होवे । शौक्ल्यम् १०६३ । २५५ (शुक्लस्य भावः) 'वा' शुक्लिमा (चिटयाई) । दार्ढ्यम् (वा) द्रढिमा (दृढस्य भावः) दृढता ॥

१२३९ ॥ गुणवचनब्राह्मणादिभ्यः कर्म्मणि च । ५ । १ । १२४ । चाद्भावे । जडस्य भावः कर्म्म वा जाड्यम् । मौढ्यम् । ब्राह्मण्यम् ॥ आकृतिगणोऽयम् ॥

गुणवाचक षष्ठ्यन्त शब्द से परे और ब्राह्मणादि षष्ठ्यन्त शब्दों से परे 'ष्यञ्' प्रत्यय होवे, क्रिया और भाव अर्थ में । जाड्यम् १०६३ । २५५ वा मौढ्यम् (मूढस्य कर्म भावो वा)=मूर्खता वा मूर्ख का कर्म । ब्राह्मण्यम् (ब्राह्मण का भाव वा आचार) ॥

॥ यह ब्राह्मणादिगण आकृतिगण है ॥

१२४० ॥ सख्युर्यः । ५ । १ । १२६ । सख्यम् ॥

भाव और क्रिया अर्थ में षष्ठ्यन्त सखि शब्द से परे य प्रत्यय होवे । सख्यम् २५५ (सख्युर्भावः कर्म) वा मैत्री ॥

१२४१ ॥ कपिज्ञात्योर्ढक् । ५ । १ । १२७ । कापेयम् । ज्ञातेयम् ॥

भाव और क्रिया अर्थ में षष्ठ्यन्त कपि और ज्ञाति शब्द से परे ढक् प्रत्यय होवे । कापेयम् १०८० । १०६७ । २५५ (कापेर्भाव' कर्म वा) कपि (वानर) का भाव वा आचार । ज्ञातेयम् १०८० । २५५ ज्ञाति का आचार वा भाव ॥

१२४२ ॥ पत्यन्तपुरोहितादिभ्यो यक् । ५ । १ । १२८ । सैनापत्यम् । पौरोहित्यम् ॥ इति नञ्स्नञोरधिकारः ॥

भाव वा क्रिया अर्थ में षष्ठ्यन्त पत्यन्त और पुरोहितादि शब्दों से परे यक् प्रत्यय होवे । सैनापत्यम् (सेनापतेर्भाव) १०६७ । २५५ । पौरोहित्यम् १०६७ । २५५ (पुरोहितस्य भावः कर्म वा) पुरोहित का भाव वा कर्म ॥

॥ नञ् और स्नञ् प्रत्यय का अधिकार समाप्त हुआ ॥

१२४३ ॥ धान्यानाम्भवने क्षेत्रे खञ् । ५ । २ । १ । मुद्गानाम्भवनं क्षेत्रम्मौद्गीनम् ॥

धान्य जिस में उत्पन्न हो ऐसा खेत जब वाच्य हो तब षष्ठ्यन्त धान्यार्थक शब्द से परे खञ् प्रत्यय होवे । मौद्गीनम् १०८०,१०६३,२५५ खेत जिस में मुंगी उत्पन्न हो ।

१२४४ ॥ ओहिशाल्योर्ठक् । ५ । २ । २ । मैहेयम् । शालेयम् ।

१२४४ सूत्र के अर्थ में ब्रीहि और शालि इन षष्ठ्यन्त शब्दों से परे ठक् प्रत्यय होवे। मैहेयम् १ १० । २११ शालेयम् २११ (शालीनां भवनं क्षेत्रम्) धान की उत्पत्ति का खेत।

१२४५ ॥ हैयङ्गवीनं संज्ञायाम् ५ । २ । २३ नवनीते निपातितोऽयम्।

(१) "हैयङ्गवीनम्" (मक्खन) यह शब्द संज्ञा में निपात से सिद्ध होता है ॥

१२४६ ॥ तदस्य सञ्जातन्तारकादिभ्य इतच् । ५ । २ । ३६ । तारकास्सञ्जाता अस्य तारकितन्नभ । पण्डित । आकृतिगणोऽयम् ।

'वह इस को उत्पन्न हुआ" इस अर्थ में प्रथमान्त तारकादि शब्दों से परे इतच् प्रत्यय होवे । तारकितम् २११ (आकाश) । पण्डित २११ (पण्डा संजाताऽस्य) सत् और असत् के ज्ञान वाली बुद्धि को पण्डा कहते हैं वह उत्पन्न हुई है जिस को । यह तारकादिगण आकृतिगण है ॥

१२४७ ॥ प्रमाणे द्वयसज्दघ्नञ्मात्रचः । ५ । २ । ३७ । ऊरु प्रमाणमस्य ऊरुद्वयसम् । ऊरुदघ्नम् । ऊरुमात्रम् ॥

'प्रमाण' अर्थ में प्रथमान्त से परे द्वयसच् 'दघ्नच् या 'मात्रच् प्रत्यय होवे। ऊरुद्वयसम् (वा) ऊरुदघ्नम् (वा) ऊरुमात्रम्—जांघ जितना ॥

१२४८ ॥ यत्तदेतेभ्यः परिमाणे वतुप् । ५ । २ । ३९ । यत् परिमाणमस्य यावान् । तावान् । एतावान् ॥

प्रथमान्त यत् तत् और एतद् इन शब्दों से परे वतुप् प्रत्यय होवे परिमाण अर्थ में । यावान् १०१ —जितना । तावान् १०१ —उतना । एतावान् १०१ —इतना ॥

१२४९ ॥ संख्याया अवयवे तयप् । ५ । २ । ४२ । पञ्चावयवा अस्य पञ्चतयम् ॥

संख्यावाचक प्रथमान्त शब्द से परे तयप् प्रत्यय होवे अवयव अर्थ में । पञ्चतयम् १८७ जिस के पांच अवयव होवें ॥

१२५० ॥ द्वित्रिभ्यान्तयस्यायज्वा । ५ । २ । ४३ । द्वयम् । द्वितयम् । त्रयम् । त्रितयम् ॥

द्वि और त्रि इन से परे तयप् को अयच् विकल्प करके होवे । द्वयम् २११ वा द्वितयम्

---

(१) ओगोदोहस्य विकार ।

